है। आदर्शवादी अध्यापक हर समय यह सोचा करता है कि विभिन्न विषयों के पढ़ाने के अतिरिक्त किन साधनों का वह सहारा ले जिससे वह अपने विद्यार्थियों का अधिकतम विकास कर सके। इस प्रकार अध्यापक पूर्णता की प्राप्ति में बालक की पूरी सहायता करता है। शिक्षक को यह देखना है कि बालक अपनी कुवृत्तियों पर विजय प्राप्त करके अपने व्यक्तित्व का पूरा विकास करे। तभी वह प्लैतो के शब्दों में "सत्यं शिवं और सुन्दरम्" का उपासक हो सकेगा। अध्यापक को बालक की शिक्षा का आयोजन इस प्रकार करना है कि बालक अपने वातावरण पर पूरा नियन्त्रण प्राप्त कर ले। कमेनियस के शब्दों में अध्यापक का कर्तव्य स्पष्ट है—अध्यापक को बालक में आवश्यक ज्ञान, उसके चरित्र का विकास तथा उसमें ईश्वर-भक्ति उत्पन्न करना है। पेस्तालॉज़ी अध्यापक का उत्तर-दायित्व बालक के व्यक्तित्व के अनुरूप विकास से समझता है और फ्रोबेल के अनुसार अध्यापक का यह कर्तव्य है कि वह बालक को विभिन्न वस्तुओं में निहित अविच्छिन्नता अथवा एकता का बोध करावे। इस प्रकार हम देखते हैं कि आदर्शवाद के अनुसार शिक्षा-क्रम में अध्यापक का स्थान बड़ा ही महत्वपूर्ण है।

## आदर्शवाद : पाठ्यक्रम[1]

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर हम यह सारांश निकाल सकते हैं कि आदर्शवाद व्यक्तित्व अथवा आत्म के विकास पर विशेष बल देता है, परन्तु उसके अनुसार यह व्यक्तित्व अथवा आत्म रचनात्मक[2] हो। अतः जो भी विषय इस 'रचनात्मक आत्म' के विकास का अवसर देता है उसका अध्ययन करना आदर्शवाद को मान्य होगा। परन्तु अध्ययन का यह विषय केवल व्यक्ति की ही रुचि का न हो। उसका कुछ सामाजिक मूल्य भी होना आवश्यक है। पाठ्यक्रम के निरूपण में आदर्शवादी भावों[3] और आदर्शों[4] पर विशेष ध्यान देता है। आदर्शवादी के अनुसार पाठ्यक्रम में मानव जाति के सारे अनुभवों को स्थान मिलना चाहिए। पाठ्यक्रम में

1. Idealism : Curriculum. 2 Creative. 3. Feelings. 4 Ideals.

सभ्यता के उत्कर्ष की झलक होनी चाहिए। इस दृष्टिकोण से आदर्शवादी पाठ्यक्रम में मानवीय विषयों और विज्ञान दोनों को स्थान दिया जायगा।

पाठ्यक्रम में उन तत्वों का समावेश करना चाहिए जिनसे बालक 'सत्यं, शिवं तथा सुन्दरम्' के आदर्श को अपने जीवन में अपना सके। प्लैतो का यही कहना है। सत्यं, शिवं और सुन्दरम् मनुष्य की बौद्धिक कलात्मक अथवा सौन्दर्यात्मक और नैतिक क्रियाओं के प्रतिनिधि माने जा सकते हैं। अतः पाठ्यक्रम में इन सभी क्रियाओं का समावेश करना चाहिए। भाषा और साहित्य, इतिहास, भूगोल, गणित तथा विज्ञान से बौद्धिक क्रियाओं को प्रेरणा मिलेगी। कला तथा कविता से सौन्दर्यात्मक अथवा कलात्मक क्रियाओं को प्रेरणा मिलेगी। धर्म तथा आचरण-शास्त्र आदि के अध्ययन से नैतिक क्रियाओं का आयोजन किया जा सकता है।

पाठ्यक्रम के सम्बन्ध में नन[1] के विचारों में आदर्शवाद की झलक मिलती है। नन के अनुसार पाठ्यक्रम में उन्हीं विषयों को स्थान देना चाहिए जो व्यक्ति के लिए सबसे अधिक मूल्यवान् और संसार के लिए विशेष महत्व रखते हों। पाठ्यक्रम में नन दो प्रकार की क्रियाओं को प्रधानता देना चाहता है:—१—पहले प्रकार की वे क्रियायें हैं जिनसे व्यक्ति और समाज के अस्तित्व की रक्षा होती हैं; जैसे स्वास्थ्य, आचरण, नैतिकता तथा धर्म-सम्बन्धी क्रियायें। अतः नन बालक के लिए शारीरिक व्यायाम, नीतिशास्त्र तथा धर्म की शिक्षा अनिवार्य मानता है। २—दूसरे प्रकार की वे क्रियायें हैं जिनसे सभ्यता का निर्माण होता है—ये क्रियायें साहित्यिक तथा कलात्मक होती हैं। इन क्रियाओं के लिए पाठ्यक्रम में साहित्य, हस्तकला, संगीत, गणित, विज्ञान, भूगोल तथा इतिहास आदि का समावेश करना चाहिए।

## आदर्शवाद : विनय की समस्या[2]

गत पृष्ठों में हम देख चुके हैं कि प्रकृतिवाद स्वतन्त्रता का नारा लगाता है। परन्तु आदर्शवाद विनय पर विशेष बल देता है। वह बालक को

1. T. Percy Nunn. 2 Idealism and the Problem of Discipline.

एकदम मुक्त नहीं छोड़ना चाहता। आदर्शवादी का विश्वास है कि विनय के अभाव में बालक 'सत्यं शिवं और सुन्दरम्' का उपासक नहीं बन सकता। अतः उसके लिए अध्यापक के नियन्त्रण में पथ-प्रदर्शन प्राप्त करना अत्यन्त आवश्यक है। अध्यापक बालक के सामने उच्चतम आदर्शों को रखता है और उसके लिए एक ऐसे वातावरण का आयोजन करता है कि वह अपनी आध्यात्मिक शक्तियों का विकास कर सके। ऐसी स्थिति में स्वतन्त्रता के आधार पर शिक्षा के लिए आवश्यक वातावरण के नियोजन में आदर्शवादी का विश्वास नहीं। परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं कि वह बालक की स्वाभाविक क्रियाओं के दमन का पक्षपाती है। फ्रोबेल के विचार इसके प्रमाण हैं कि आदर्शवादी बालक की स्वाभाविक इच्छाओं का दमन नहीं करना चाहता।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा?

प्लैतो, कमेनियस, पेस्तालॉज़ी तथा फ्रोबेल प्रमुख प्रवर्तक।

### प्लैतो

'साध्य' साधन से ऊँचा। शिक्षा का उद्देश्य सौंदर्योपासन-शक्ति का प्रादुर्भाव करना। शिक्षा द्वारा व्यक्ति को 'सत्यं शिवं सुन्दरम्' का उपासक बनाना। व्यक्तित्व के विविध अंगों में सामञ्जस्य लाना। उचित शिक्षा की आवश्यकता।

### कमेनियस

प्रत्येक व्यक्ति में ज्ञान, गुण और भक्ति के बीज वर्तमान। इन तीनों को बढ़ाना शिक्षा का उद्देश्य। सभी वस्तुएँ ईश्वर से सम्बन्धित। ज्ञानेन्द्रिय, विवेक और दैवी प्रकाशन से ज्ञान आना। इन तीनों में सामञ्जस्य आवश्यक।

### पेस्तालॉज़ी

शिक्षा प्रकृतिदत्त शक्तियों के अनुरूप विकास का साधन। मानव स्वभाव में विश्वास। शिक्षा का उद्देश्य पढ़ाना नहीं, वरन् विकास करना है। बालक की स्वाभाविक रुचियों पर विशेष ध्यान।

## फ्रोबेल

सबका विकास एक सार्वलौकिक नियमानुसार। शिक्षा का उद्देश्य शरीर और आत्मा को बन्धन से मुक्त करना। सभी स्वस्थ बालकों में वांछित दशायें निहित। शिक्षा का उद्देश्य इनके विकास के लिए वांछित वाह्य वातावरण का उपस्थित करना। ईश्वर में स्थित सबकी एकता को समझना।

एक दैवी शक्ति हमारे कार्यों को नियमित बनाती रहती है। प्रत्येक व्यक्ति का विकास भीतर से बाहर की ओर। शिक्षा का उद्देश्य इस विकास को आगे बढ़ाना है।

## आदर्शवाद : शिक्षा के उद्देश्य

भाव और अनुभव का जगत अधिक महत्वपूर्ण। वास्तविकता आध्यात्मिक, मानवीय विषयों को शिक्षा को अधिक महत्व। मनुष्य ही अध्यापन का सबसे अधिक महत्वपूर्ण विषय। मानव के व्यक्तित्व का निर्माण करना शिक्षा का उद्देश्य। सांस्कृतिक सम्पत्ति की और वृद्धि करना। आध्यात्मिक क्षेत्र में प्रवृष्ट करना।

## आदर्शवाद : अध्यापक

अध्यापक का स्थान महत्वपूर्ण। अध्यापक पूर्णता की प्राप्ति में बालक की सहायता करता है। वातावरण पर पूरा नियन्त्रण प्राप्त करने में बालक की सहायता करना।

## आदर्शवाद : पाठ्यक्रम

भावों और आदर्शों पर विशेष ध्यान। पाठ्यक्रम में मानव जाति के सारे अनुभवों को स्थान। मानवीय विषयों और विज्ञान को स्थान। बौद्धिक, कलात्मक और नैतिक क्रियाओं का समावेश करना।

## आदर्शवाद : विनय की समस्या

विनय पर विशेष बल। बालक की शिक्षा अध्यापक के नियन्त्रण में।

५

# यथार्थवाद और शिक्षा

यथार्थवाद आदर्शवाद का विरोधी दिखलाई पड़ता है। वह आदर्शवाद की तरह आध्यात्मिकता का पक्षपाती नहीं। यथार्थवाद अपना ध्यान विशेषकर दैनिक जीवन की वास्तविकता की ओर केंद्रित करता है। यथार्थवाद के अनुसार मस्तिष्क विश्व के विकास क्रम में विकसित हुआ है। मस्तिष्क उतना ही सत्य अथवा असत्य है जितना कि इस जगत की कोई अन्य वस्तु हो सकती है। यथार्थवाद एक दर्शनशास्त्र के दृष्टिकोण से विज्ञान की देन है। इसके अनुसार जीवन की सभी समस्याओं की ओर वैज्ञानिक दृष्टिकोण से देखना चाहिए। अतः यथार्थवाद किसी वस्तु के अस्तित्व को तभी स्वीकार करेगा जब वह निरीक्षण तथा परीक्षण की कसौटी पर कसा जा सके। यही कारण है कि यथार्थवादी का शिक्षा-उद्देश्य वास्तविकता की ओर संकेत करते हुए सामाजिक परिस्थितियों से अपना सीधा सम्बन्ध रखता है। यथार्थवादी का कहना है कि शिक्षा देने के क्रम में बालकों की विभिन्न रुचियों का विश्लेषण कर यह जानने का प्रयत्न करना चाहिए कि उसके तथा समाज के हित में उनमें कौनसी सबसे अच्छी है। इसका पता लग जाने पर उनका अधिकतम विकास करना ही शिक्षा का परम उद्देश्य है। यथार्थवाद सर्वप्रथम जीवन के विभिन्न पक्षों को समझ लेना चाहता है, तत्पश्चात् उन पक्षों के हित में व्यक्ति को शिक्षा देना चाहता है। यथार्थवाद का उद्देश्य व्यक्ति को इस प्रकार की शिक्षा देना है कि व्यक्ति सभी भाँति सुखपूर्वक अपना जीवन व्यतीत करते हुए सुखद समाज के निर्माण में अपना योग दे सके।

## जॉन फ्रेडरिक हरबार्ट (१७७६–१८४१)[1]

जॉन फ्रेडरिक हरबार्ट पहला शिक्षा दार्शनिक हुआ जिसने शिक्षा को यथार्थवाद के सिद्धान्तों के अनुसार संगठित करने का प्रयास किया है। यद्यपि आदर्शवादियों की तरह उसने भी शिक्षा में नैतिक तथा चरित्र-विकास पर बल दिया है, परन्तु वह शिक्षा के उद्देश्य को पर्याप्त रूप से वास्तविक बनाना चाहता है—अतः उसने बालक में बहुरुचि[2] के विकास की बात कही है। हरबार्ट के अनुसार शिक्षकों को बालकों की रुचियों का विश्लेषण करके यह समझने का प्रयत्न करना चाहिए कि उनमें कौन सी वैयक्तिक तथा सामाजिक हित के लिए सबसे अधिक उपयोगी हैं। ऐसा समझ लेने के बाद शिक्षा द्वारा इन रुचियों का जीवन की विभिन्न परिस्थितियों के संदर्भ विकास करना चाहिए। उपदेश द्वारा नैतिकता का पाठ पढ़ाना उसे पसन्द नहीं था। वह नैतिकता की समस्या को यथार्थवादी दृष्टिकोण से देखता है।

## हरबर्ट स्पेन्सर (१८२०–१९०३)[3]

हरबर्ट स्पेन्सर ने शिक्षा को यथार्थवाद पर आधारित करने के लिए हरबार्ट की अपेक्षा और आगे कदम उठाया। स्पेन्सर के अनुसार शिक्षा का उद्देश्य युवक को पूर्णरूपेण सुख से[4] रहना सिखाना है। पूर्णरूपेण सुख से रहने के लिए स्पेन्सर ने व्यक्ति के कार्यों को निम्नलिखित पाँच भागों में विभाजित किया है:—

१—आत्म रक्षा, अर्थात् स्वास्थ्य[5]।

२—जीविकोपार्जन करना[6]।

३—माता-पिता का कर्त्तव्य पालन कर सकना, अर्थात् बच्चों का जनना और उनका पालन-पोषण करना[7]।

४—नागरिकता[8]।

---

1. Johann Friedrick Herbart. 2. Development of many-sided interests. 3. Herbert Spencer 4. The aim of education is to prepare youth for complete living. 5. Direct Self-preservation—Health. 6. Indirect self-preservation—earning a livelihood. 7. Rearing offspring—parenthood. 8. Citizenship.

५—अवकाश का सदुपयोग[1]।

प्रत्येक अवस्था के लिए स्पेन्सर के मत में विज्ञान का अध्ययन अधिक श्रेयस्कर होगा। स्वास्थ्य-रक्षा के लिए बालकों को वह शरीर-विज्ञान पढ़ाना चाहता है। गणित, तर्कशास्त्र, भौतिकशास्त्र तथा जीव-विज्ञान का पढ़ाया जाना व्यावहारिकता के लिए अत्यन्त आवश्यक है, क्योंकि जीवन की विभिन्न परिस्थितियों में हमें इनकी आवश्यकता होती है। स्कूल में बालकों और बालिकाओं को बच्चों के पालन-पोषण में शिक्षा देनी चाहिए। राजनैतिक उत्तरदायित्व की जागृति बालकों में बहुत प्रारम्भ से ही लाने का प्रयत्न करना चाहिए, जिससे बाद में चलकर वे झूठे विज्ञापनों के फेर में न फँस जाँय। इसके लिए स्पेन्सर बालकों को इतिहास तथा महापुरुषों के जीवन-चरित्र पढ़ाना चाहेगा। स्पेन्सर का जीवन दृष्टिकोण बड़ा ही विस्तृत और उदार जान पड़ता है। तभी तो उसने अवकाश के सदुपयोग की भी बात कही है। अतः वह बालकों और बालिकाओं को वही शिक्षा देना चाहता है जिससे वे अपने अवकाश-काल में सुखद और हितकर मनोरंजन के साधनों को अपना सकें। इस प्रकार स्पेन्सर के अनुसार शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को ऐसा बनाना है कि वह संसार में सफल और सन्तोषजनक जीवन बिता सके। अतः शिक्षा के सभी ध्येयों की परीक्षा वैयक्तिक तथा सामाजिक हित की कसौटी पर ही करना चाहिए।

## यथार्थवाद के अनुसार शिक्षा के कई उद्देश्य

शिक्षा-समस्याओं के सुलझाव में यथार्थवाद की सहायता लेने के क्रम में शिक्षा के कई उद्देश्य विकसित किये गये हैं। ये सभी उद्देश्य प्रौढ़ व्यक्ति की विभिन्न क्रियाओं के विश्लेषण पर आधारित हैं और उनका प्रयोजन व्यक्ति को जीवन की वास्तविकता में शिक्षा देना है। यथार्थवाद के प्रभाव में शिक्षा-दार्शनिक शिक्षा के उद्देश्यों का स्पष्टतः नामकरण करता है। सन् १९१८ ई० में अमेरिका के एडूकेशन एसोसियेशन ने देश की सामाजिक वास्तविकता के आधार पर शिक्षा के सात[2] प्रधान सिद्धान्त की चर्चा

1. Worthy use of leisure. 2. Seven Cardinal Principles of Education.

की। अमेरिका के वर्तमान शिक्षा दार्शनिक फ्रैन्कलिन बाबिट[1] ने पूर्णरूपेण सुखद जीवन बिताने के लिये मानव के उत्तरदायित्वों और कर्तव्यों के दस विभाग के अनुसार शिक्षा के आयोजन की बात कही है। ये दस विभाग इस प्रकार हैं :—

१—भाषा-सम्बन्धी क्रियायें[2]।
२—स्वास्थ्य-सम्बन्धी क्रियायें[3]।
३—नागरिकता-सम्बन्धी क्रियायें[4]।
४—साधारण सामाजिक क्रियायें[5]।
५—अवकाश-काल की क्रियायें[6]।
६—मानसिक स्वास्थ्य के लिए क्रियायें[7]।
७—धार्मिक क्रियायें[8]।
८—माता-पिता के कर्तव्य-सम्बन्धी क्रियायें[9]।
९—उप-व्यावसायिक व्यावहारिक क्रियायें[10]।
१०—व्यावसायिक क्रियायें[11]।

उपर्युक्त दस विभागों के पुनः सैकड़ों उपविभाग किये गये हैं। ये उपविभाग इतने विस्तृत बनाये गये हैं उनसे एक सुव्यवस्थित पाठ्यक्रम की झाँकी मिलती है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि यथार्थवाद की विशेष रुचि जीवन की वास्तविक परिस्थितियों से है और यथार्थवादी शिक्षक बालक को जीवन की परिस्थितियों से सफलतापूर्वक मुठभेड़ लेने योग्य बनाना चाहता है, और इस उद्देश्य के अनुसार ही शिक्षा-क्रम में विभिन्न विषयों का वह चुनाव करेगा।

---

1. Franklin Bobbit. 2. Language activities. 3. Health activities 4. Citizenship activities. 5. General Social activities. 6. Leisure time activities. 7. Activities for mental fitness. 8. Religious activities. 9. Parental activities. 10. Non-vocational practical activities. 11. Vocational activities.

## आप ने ऊपर क्या पढ़ा ?

### यथार्थवाद और शिक्षा

यथार्थवाद आदर्शवाद का विरोधी। आध्यात्मिकता का पक्षपाती नहीं। दैनिक जीवन की आवश्यकताओं पर ध्यान। यथार्थवाद विज्ञान की देन है। समस्याओं के सुलझाव में वैज्ञानिक दृष्टिकोण आवश्यक। जीवन के विभिन्न पक्षों को समझना तब इन पक्षों के हित में शिक्षा देना। सुखपूर्वक जीवन बिताने के लिए व्यक्ति को तैयार करना शिक्षा का उद्देश्य।

### हरबार्ट

शिक्षा को वास्तविक बनाना। बहुरुचि के विकास का सिद्धान्त। बालक की रुचियों का व्यक्तिगत और सामाजिक हित के लिए विकास करना।

### स्पेन्सर

व्यक्ति को पूर्णरूपेण सुख से रहना सिखाना। व्यक्ति के कार्यों के पाँच विभाजन—आत्म-रक्षा, माता-पिता का कर्तव्य, बच्चों का जनना और पालन-पोषण, नागरिकता और अवकाश का सदुपयोग। प्रत्येक के लिए विज्ञान का अध्ययन श्रेयस्कर।

———

६

# प्रयोगवाद और शिक्षा

## प्रयोगवादी विचारधारा

प्रयोगवाद चिरन्तन[1], पूर्वनिश्चित[2] तथा प्रचलित[3] आदर्शों में विश्वास नहीं करता। प्रयोगवाद अपना सम्बन्ध केवल मनुष्य तथा उसके जीवन से ही नहीं रखता। इसके अनुसार किसी पूर्व-निर्धारित मान्यता[4] के अनुसार चलना व्यक्ति के विकास के लिए घातक है। व्यक्ति को तो स्वयं नई-नई मान्यताओं का निर्धारण करना है। अभी पूर्णरूपेण वास्तविकता का निर्धारण नहीं हो सका है, क्योंकि अपनी पूर्णता के लिए व्यक्ति को भविष्य से भी आवश्यक उपकरणों को लेना ही होगा। यदि हमारे निष्कर्ष और निश्चय सुखद और सन्तोषजनक फल देते हैं तो वे सत्य हैं, अन्यथा न वे सत्य और न असत्य। समस्त विचारों तथा भावों में सामयिक परिस्थितियों तथा परिणामों के अनुसार परिवर्तन किये जा सकते हैं। प्रयोगवादियों का विश्वास है कि मनुष्य में एक ऐसी क्षमता है जिससे वह वातावरण को अपने अनुकूल बना सकता है। उनकी धारणा है कि अपनी समस्याओं के सुलझाव के क्रम में मनुष्य एक उच्चतर तथा श्रेष्ठतर वातावरण का निर्माण कर सकता है, और सदा करता रहता है। अतः सभी मान्यतायें मनुष्य द्वारा ही निर्मित की गई हैं।

प्रयोगवादी का व्यक्तिवाद[5] में दृढ़ विश्वास है। अतः शिक्षा के क्रम में वह बालक तथा उसकी प्रकृति के अध्ययन पर विशेष बल देता है। प्रयोग-

1. Eternal. 2. Prefixed. 3. Traditional. 4. Predetermined value. 5. Individualism.

वादी अपने आदर्श की धुन में व्यक्ति के पूर्ण विकास के लिए शिक्षा के उद्देश्य और स्वरूप को प्रत्येक व्यक्ति के अनुसार परिवर्तित करने की भी माँग करने में संकोच नहीं करता। इस अर्थ में प्रयोगवादी अपने 'आदर्श' में आदर्शवादी से बाजी मार ले जाता है।

## शिक्षा में प्रयोगवाद

शिक्षा में प्रयोगवाद के प्रमुख प्रवर्तक विलियम जेम्स और डीवी माने जाते हैं। उनके अनुसार शिक्षा का उद्देश्य केवल ज्ञान के लिए ज्ञान का अर्जन करना नहीं है। बौद्धिक, धार्मिक तथा सौन्दर्यानुभूति-सम्बन्धी शिक्षा के विविध उपकरण बालक की ऐसी क्रियाओं से सम्बन्धित हों कि वह उनसे मान्यताओं की अनुभूति स्वयं कर सके। ये क्रियायें ऐसी हों कि उनसे बालक अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति कर सके और वे उसके जीवन के लिए उपयोगी हों। साधारणतः 'शिक्षा' दर्शन का क्रियात्मक रूप है, परन्तु प्रयोगवादी के अनुसार 'शिक्षा-क्रिया' से दर्शन का निर्माण होना चाहिए। शिक्षा उन मान्यताओं और भावों का निर्माण करती है जिससे दर्शन अपना रूप प्राप्त कर सकता है।

## प्रयोगवाद और शिक्षा के उद्देश्य

ऊपर यह संकेत किया जा चुका है कि प्रयोगवादी किसी पूर्व-निर्धारित मान्यताओं[1] को लेकर नहीं चलना चाहता। अतः शिक्षा के उद्देश्यों का निर्धारण किसी पूर्व-निर्धारित मान्यता के आधार पर न होकर मनुष्य के अनुभवों के आधार पर[2] होगा। अतः प्रयोगवादी के लिए शिक्षा के उद्देश्यों की समस्या का समाधान कोई कठिन नहीं। प्रयोगवादी बालक को ऐसी परिस्थितियों में रखना चाहता है कि बालक उत्तम आदर्शों की रचना स्वयं कर ले। बालक पर बाह्य प्रभुत्व अथवा प्रतिमानों को लादना प्रयोगवाद को मान्य नहीं। वह बालक की प्रवृत्तियों तथा अभिरुचियों को उसकी आवश्यकतानुसार नई-नई मान्यताओं के निर्माण के हेतु उचित

---

1. Predetermined values. 2. On the basis of man's own experiences.

दिशा में मोड़ना चाहता है। इस क्रम में बालक पर वह किसी प्रकार का दबाव नहीं डालना चाहेगा। प्रयोगवादी बालक में एक उपक्रमणशील[1] तथा गत्यात्मक[2] मस्तिष्क की रचना करना चाहता है। प्रयोगवादी के अनुसार ऐसा मस्तिष्क ही अज्ञात भविष्य में भी नई-नई मान्यताओं के निर्धारण की क्षमता रखेगा। उसके अनुसार ऐसे मनुष्य ही ऐसे समाज का पुनर्निर्माण कर सकते हैं जहाँ मनुष्य की समस्त आकांक्षाओं की पूर्ति हो सकती है।

## प्रयोगवाद के अनुसार पाठ्यक्रम का सिद्धान्त[3]

प्रयोग के अनुसार पाठ्यक्रम की रचना के निम्नलिखित सिद्धान्त निकलते हैं :—

१—उपयोगिता का आधार[4]।

२—बालक की स्वाभाविक रुचि के आधार[5] का सिद्धान्त।

३—बालक की क्रियाओं और अनुभवों को आधार।

४—संघटन का आधार[6]।

नीचे हम इन चारों पर अति संक्षेप में प्रकाश डालेंगे।

**१—उपयोगिता का आधार—**

इस सिद्धान्त के अनुसार बालक को केवल उपयोगी अनुभव ही देना चाहिए। जिसका कोई उपयोग न जान पड़े वैसा अनुभव बालक को देना व्यर्थ है। बालक को ऐसे अनुभव देने चाहिए जिनसे वह अपनी वर्तमान और भावी आवश्यकताओं की पूर्ति के हेतु आवश्यक ज्ञान[7] और कौशल[8] प्राप्त कर सके।

इस धारणा के अनुसार प्रयोगवादी पाठ्यक्रम में साहित्य, भाषा, स्वास्थ्य-विज्ञान, व्यायाम-शिक्षा, भूगोल, इतिहास तथा गणित को स्थान दिया जायगा तथा बालिकाओं की शिक्षा में गृह-विज्ञान को स्थान देना होगा। इन विविध विषयों में शिक्षा का उद्देश्य ज्ञानार्जन न होकर जीवन

---

1. The one which can take an initiative. 2. Dynamic. 3. The Principle of Curriculum & Pragmatism. 4. The Basis of Utilitarianism. 5. The Basis of Child's Natural interests. 6. The Basis of organisation. 7. Knowledge. 8. Skill.

की वास्तविकताओं[1] का सामना करने के हेतु सामर्थ्य उत्पन्न करना है। प्रयोगवादी व्यावसायिक शिक्षा को भी शिक्षा क्रम में समुचित स्थान देने का पक्षपाती है। हमें यह ध्यान रखना है कि उपयोगितावाद की बात करके प्रयोगवादी शिक्षा-क्षेत्र में संकीर्णता नहीं लाना चाहता। उपयोगितावाद का उसका एकमात्र उद्देश्य मानव[2] की उन्नति करना है।

**२—बालक की स्वाभाविक रुचि का आधार :—**

प्रयोगवादी के अनुसार पाठ्यक्रम का यह दूसरा सिद्धान्त माना जा-सकता है। इसके अनुसार पाठ्यक्रम की रचना बालक की विभिन्न विकासावस्था तथा अभिरुचियों के अनुसार करना चाहिए। उदाहरणार्थ; प्रारम्भ में बालक बातचीत, रचना तथा कलात्मक क्रियाओं में अधिक रुचि दिखलाता है। अतः प्रारम्भिक कक्षाओं में सम्वाद, पठन, लेखन, गणना, प्रकृति-अध्ययन, हस्तकार्य तथा चित्रकला को स्थान देना चाहिए।

**३—बालक की क्रियाओं और अनुभवों का आधार :—**

इस सिद्धान्त के अनुसार शिक्षण एक क्रियाशील प्रक्रिया है, न कि केवल विभिन्न विषयों का सीखना। अतः पाठ्यक्रम में प्रयोगवादी साधारण विषयों के अतिरिक्त सामाजिक, स्वतन्त्र तथा साभिप्राय क्रियाओं को भी स्थान देना चाहता है। स्कूल में उन क्रियाओं का भी चलना आवश्यक है जो समाज में विविध आवश्यकताओं के अनुसार चला करती हैं। यदि पाठ्यक्रम का आयोजन इस उद्देश्य के अनुसार किया जा सका तो बालक में निश्चय ही नैतिक तत्वों और आत्मनिर्भरता का विकास होगा और उसे नागरिकता की उत्तम शिक्षा मिलेगी।

**४—संघटन का आधार :—**

इस सिद्धान्त के अनुसार प्रयोगवादी ज्ञान तथा कौशल में एक संघटन स्थापित करना चाहता है। यदि पाठ्यक्रम विभिन्न विषयों के रूप में विभाजित कर दिया गया तो संघटन के उद्देश्य की पूर्ति न होगी अर्थात्

1. Realities of life. 2. To elevate the humanity.

तब ज्ञान और कौशल में एक आवश्यक सामञ्जस्य न स्थापित हो सकेगा। इससे यह सारांश न निकालना चाहिए कि प्रयोगवाद के अनुसार पाठ्यक्रम को विभिन्न विषयों में विभाजित नहीं करना चाहिए, क्योंकि वे भी मानते हैं कि पाठ्यक्रम को विषयों में विभाजन करना लाभप्रद है। प्रयोगवादियों का इस सम्बन्ध में केवल यह कहना है कि विभिन्न विषयों में एक दृढ़ पार्थक्य स्थापित करना शिक्षा के उद्देश्य के हित में घातक है। विभिन्न पाठ्य-विषय एक ही ज्ञान रूपी वृक्ष की विभिन्न शाखायें हैं। अतः उनमें एक परस्पर[1]-सम्बन्ध का समझ सकना अत्यन्त आवश्यक है। इस परस्पर-सम्बन्ध को समझने से ही ज्ञान और कौशल में 'अन्ततोगत्वा' एक आवश्यक सामञ्जस्य स्थापित हो सकता है।

## प्रयोगवाद के अनुसार शिक्षण-सिद्धान्त[2]

शिक्षण-सिद्धान्त के क्षेत्र में प्रयोगवाद की देन बहुत है। आजकल के प्रायः सभी स्कूल इन देनों से बड़े ही प्रभावित हैं। प्रयोगवाद के अनुसार अध्यापक को सदैव प्रयोगों में रत रहना चाहिए। अध्यापक को पूर्व-निर्धारित सिद्धान्त तथा प्रचलित परिपाटी पर ही चलने का प्रयत्न नहीं करना चाहिए। सर्वप्रथम उसे वास्तविक जीवन की परिस्थितियों की परीक्षा कर तदनुसार किसी शिक्षण-सिद्धान्त की व्यावहारिकता की परख करनी चाहिए। सर्व प्रथम प्रयोगवाद बालक के जीवन तथा उसकी इच्छाओं और उद्देश्यों में एक सम्बन्ध स्थापित कर लेना चाहता है। इस सम्बन्ध के आधार पर शिक्षण-प्रक्रिया को प्रयोजनात्मक[3] बनाना चाहिए। शिक्षण-प्रक्रिया ऐसी हो कि उससे बालक के सामयिक उद्देश्यों की पूर्ति इस प्रकार की जाए कि आगामी समस्याओं के सुलझाने के लिए भी वह सामर्थ्य पाता चले। अतः शिक्षण-पद्धति में साभिप्राय क्रियाओं का समावेश अत्यन्त आवश्यक है। ऐसा होने पर बालक के लिए शिक्षा बड़ी रुचिकर हो जायगी और वे सरलता से आवश्यक शिक्षा ग्रहण करने में सफल होंगे।

1. Correlation. 2 Principle of Teaching according to Pragmatism. 3. Purposivism.

प्रयोगवादी 'सिद्धान्त'[1] और 'प्रयोग' में एक दृढ़ सम्बन्ध देखना चाहता है। अतः बालक की शिक्षा में क्रियाशीलता को वह प्रधान स्थान देना चाहता है। उसके अनुसार बालक अपने अनुभवों द्वारा शीघ्र ही शिक्षा ग्रहण कर लेता है। आत्मानुभव को 'प्रयोगवादी' बालक के शिक्षा-क्रम में प्रमुख स्थान देना चाहता है, परन्तु यह याद रखना है कि इस आत्मानुभव का जीवन की वास्तविक परिस्थितियों तथा उनकी समस्याओं से घनिष्ठ सम्बन्ध होना अत्यन्त आवश्यक है।

प्रयोगवाद शिक्षण-प्रक्रिया के संगठन पर बल देता है। मनुष्य का मस्तिष्क संगठित रूप में काम करता है; अतः प्रयोगवाद बालक के अनुभवों के संगठन में दृढ़ विश्वास रखता है। इस संगठन का तात्पर्य यह है कि पढ़ाये जाने वाले विभिन्न विषयों में एक समन्वय का स्थापित होना आवश्यक है। यह समन्वय साभिप्राय क्रियाओं द्वारा ही सम्भव हो सकता है। यदि समस्त क्रियाओं में एक ही अभिप्राय की उपस्थिति बालक को समझाई जा सके तो इस समन्वय का आभास उसे सरलता से दिया जा सकता है, और इस प्रकार शिक्षण के विभिन्न रूपों में एक सम्बद्धता दिखलाई पड़ेगी। इस सम्बद्धता के विचारधारा के सामने आधुनिक परीक्षा-प्रणाली तथा विशेषज्ञ-शिक्षकों का स्थान प्रयोगवाद की दृष्टि में निर्बल पड़ जाता है।

उपर्युक्त विवेचन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि प्रयोगवाद व्यावहारिकता पर बल देता है। इस बल के फलस्वरूप प्रयोगवाद ने प्रॉजेक्ट[2]-मेथड या अभिक्षेप पद्धति का प्रतिपादन किया है। आगे इस पद्धति के विवेचन के लिए एक पूरा अध्याय ही दिया गया है। अतः यहाँ पर केवल इतना ही कहना पर्याप्त जान पड़ता है कि इस पद्धति के अनुसार स्कूल, शिक्षण-पद्धति तथा उपकरण और पाठ्यक्रम की व्यवस्था स्वयं बालक के दृष्टिकोण से की जाती है।

## प्रयोगवाद और विनय की समस्या

विनय की समस्या[3] के संबंध में प्रयोगवाद सामाजिक दृष्टिकोण

1. Principles and Practice. 2. Project Method. 3. The Problem of Discipline.

४

अपनाता है। प्रयोगवाद का विश्वास है कि स्वतंत्र, साभिप्राय, सुखद तथा सामूहिक क्रियाओं से एक सामाजिक वातावरण का सृजन होता है। इन क्रियाओं से बालकों में स्वतः आत्म-नियंत्रण की शक्ति प्राप्त होती है। इनसे उन्हें नैतिकता और चरित्र-निर्माण की अनुपम शिक्षा प्राप्त होती है। ऐसी स्थिति में स्कूल को विनय की समस्या का सामना ही न करना होगा।

## प्रयोगवादी शिक्षकों की देन[1]

**विलियम जेम्स[2]**—

ऊपर यह संकेत किया जा चुका है कि प्रयोगवाद ने संसार भर के शिक्षा-सिद्धान्तों और प्रक्रियाओं को प्रभावित किया है। प्रयोगवादी शिक्षकों में विलियम जेम्स[2] और जॉन डीवी[3], के नाम प्रमुख हैं। जेम्स विज्ञान और धर्म में एक समन्वय देखना चाहता है। इस समन्वय को प्राप्त करने के लिए उसने प्रयोगवाद का सहारा लिया और प्रयोगवाद को ही उसने शिक्षा की उत्तम नींव समझा। उसने मानसिक क्रियाशीलता[4] के क्रियात्मक स्वरूप पर बल दिया और ज्ञान को[5] साधन के रूप में स्वीकार किया। जेम्स का विश्वास है कि मस्तिष्क को सदा सुन्दर-भद्दा, अच्छे-बुरे, ठीक-गलत तथा सत्य-असत्य में चुनाव करना होता है। मनुष्य का चुनाव अच्छा अथवा बुरा हुआ यह चुनाव के फल पर निर्भर करता है। जेम्स मनुष्य को एक व्यावहारिक प्राणी मानता है और उसके मस्तिष्क का प्रधान कार्य सांसारिक जीवन में उसे व्यवस्थित करना है। जेम्स की शिक्षा-सम्बन्धी कुछ कृतियाँ सदैव अमर रहेंगी। जेम्स से प्रेरणा लेकर डीवी ने उसके सिद्धान्त का और आगे प्रतिपादन किया।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### प्रयोगवादी विचारधारा

चिरन्तन, पूर्वनिश्चित तथा प्रचलित आदर्शों में विश्वास नहीं।

---

1. Contributions of Pragmatic Educators. 2. William James (1842-1910) 3. John Dewey (1859-1952) 4. Functional nature of mental activity. 5. Accepted knowledge as an instrument.

पूर्वनिर्धारित मान्यता के अनुसार चलना विकास के लिए घातक। व्यक्ति को स्वयं मान्यताओं का निर्धारण करना। सुखद निष्कर्ष ही सत्य है। सामयिक परिस्थितियों द्वारा विचारों और भावों में परिवर्तन।

व्यक्तिवाद में दृढ़ विश्वास। अतः शिक्षा के क्रम में बालक के अध्ययन पर विशेष बल।

## शिक्षा में प्रयोगवाद

जेम्स और डीवी प्रमुख प्रवर्तक। ज्ञान के लिए ज्ञानार्जन गलत। मान्यताओं की अनुभूति बालक को स्वयं करना। प्रायः 'शिक्षा' दर्शन का क्रियात्मक रूप ; पर शिक्षा-क्रिया से दर्शन का निर्माण।

## प्रयोगवाद और शिक्षा के उद्देश्य

उद्देश्य का निर्धारण मनुष्य के अनुभवों के आधार पर। उत्तम आदर्शों की रचना का उत्तरदायित्व स्वयं बालक पर। वाह्य प्रभुत्व और प्रतिमानों का बालक पर लादना गलत। बालक को स्वतन्त्र रखना।

## प्रयोगवाद के अनुसार पाठ्यक्रम का सिद्धान्त

**( १ ) उपयोगिता का आधार**

बालक को उपयोगी ही अनुभव देना। वर्तमान और भावी आवश्यताओं की पूर्ति के हेतु आवश्यक ज्ञान और कौशल। व्यावसायिक शिक्षा को भी समुचित स्थान।

**( २ ) बालक के स्वाभाविक रुचि का आधार.**

**( ३ ) बालक की क्रियाओं और अनुभवों का आधार**

**( ४ ) संघटन का आधार**

ज्ञान और कौशल में एक संघटन आवश्यक। विभिन्न विषयों में परस्पर-सम्बन्ध स्थापित करना।

## प्रयोगवाद के अनुसार शिक्षण-सिद्धान्त

अध्यापक को प्रयोगों में रत रहना। शिक्षण-प्रक्रिया को प्रयोजनात्मक

बनाना। शिक्षण-पद्धति में साभिप्राय क्रियाओं का समावेश। ऐसा होने पर शिक्षा बालक के लिए रुचिकर।

सिद्धान्त और प्रयोग में एक दृढ़ सम्बन्ध। आत्मानुभव को शिक्षाक्रम में प्रमुख स्थान। इस आत्मानुभव का जीवन की वास्तविक परिस्थितियों से घनिष्ठ सम्बन्ध होना आवश्यक।

व्यावहारिकता पर बल। प्रॉजेक्ट पद्धति।

## प्रयोगवाद और विनय की समस्या

सामाजिक दृष्टिकोण, स्वतन्त्र, साभिप्राय, सुखद तथा सामूहिक क्रियाओं से सामाजिक वातावरण का सृजन। इन क्रियाओं से बालकों में आत्म-नियन्त्रण की शक्ति स्वतः।

## प्रयोगवादी शिक्षकों की देन

विलयम जेम्स और जॉन डीवी प्रमुख।

**विलयम जेम्स—**

विज्ञान और धर्म में एक समन्वय प्राप्त करने के लिए प्रयोगवाद का सहारा लिया। प्रयोगवाद को शिक्षा की उत्तम नींव समझा। ज्ञान साधन मात्र। मनुष्य व्यावहारिक प्राणी।

---

# डा० जॉन डीवी[1] ( १८५९-१९५२ )

डीवी संयुक्तराष्ट्र अमेरिका का वर्तमान युग में सबसे बड़ा दार्शनिक और प्रयोगवाद के प्रधान प्रतिपादकों में माना जाता है। उसके शिक्षा सिद्धान्तों का प्रभाव केवल अमेरिका पर ही नहीं, वरन् संसार के अधिकांश सभ्य देशों पर पड़ा है। सन् १८५६ ई० में वरमाण्ट के बरलिङ्गटन नगर में डीवी का जन्म हुआ था। वरमॉण्ट और जॉन हॉपकिन्स विश्व विद्यालयों में उसने शिक्षा प्राप्त की। सन् १६०३ ई० तक उसने मिशीगन और शिकागो विश्वविद्यालयों में अध्यापन का कार्य किया। कोलम्बिया विश्वविद्यालय, न्यूयार्क ने उसे १६०४ में दर्शन-शास्त्र का प्रोफेसर नियुक्त किया। इस स्थान पर उसने अपने शास्त्रीय जीवन का अधिकांश समय व्यतीत किया। डीवी के शिष्यों ने उसकी प्रसिद्धि विदेशों में दूर-दूर तक फैला दी है। पेस्तालॉज़ी के बाद कदाचित् किसी दूसरे शिक्षा-शास्त्री का संसार में इतना आदर नहीं हुआ है।

## डीवी का दर्शन-शास्त्र[2]

पहले डीवी हीगेल[3] से बड़ा ही प्रभावित हुआ। किन्तु बाद में वह जेम्स और चार्ल्स पीयर्स[4] के सिद्धान्तों का अनुयायी होकर प्रयोगवाद के प्रतिपादन में प्रमुख भाग लिया। अतः डीवी को प्रयोगवादी कहा जाता है। डीवी के अनुसार दर्शनशास्त्र का उद्देश्य संसार को जानने से न होकर

1. Dr. John Dewey. 2. Philosophy of Dewey 3. Hegel, George Wilhelm Friedrich (1770-1831). 4. Peirce, C. S.

उसे 'नियन्त्रित करने' और 'सुधारने' से है, अर्थात् संसार के सुधार के लिए आवश्यक उपायों को बनाना दर्शन-शास्त्र का उत्तरदायित्व है। इस-उत्तरदायित्व के अनुसार दर्शनशास्त्र की विधि प्रयोगात्मक हो जाती है और इस विधि का उद्देश्य उन उपायों को खोजना है जिनसे मानव के सामाजिक और नैतिक समस्याओं का सुलझाव मिल सके। डीवी किसी वस्तु के स्थायित्व की कल्पना करना भ्रमात्मक समझता है, क्योंकि संसार और सारा मानव समाज ही परिवर्तनशील है। डीवी मानव की शक्ति में बड़ा विश्वास रखता है। अतः मानव के सुधार के लिए किसी दैवी शक्ति की कल्पना करना उसे पसन्द नहीं। उसका दृढ़ विश्वास है कि अपनी विविध समस्याओं का समाधान मानव स्वयं निकाल लेगा। डीवी के अनुसार इस समाधान की खोज में व्यक्ति को प्रयोगात्मक विधियों का सहारा लेना है, क्योंकि उसे अपने अनुभवों के आधार पर सीखना है। अतः व्यक्ति को अपनी 'रचनात्मक[1] बुद्धि' पर पूरा भरोसा रखना है। डीवी की धारणा है कि इस प्रकार का विचार दर्शन-शास्त्र को उपयोगितावाद[2] के स्तर पर लाकर उसे नीचे नहीं गिरा देगा। वस्तुतः इस प्रकार का विचार व्यक्ति के अनुभव की सम्भावनाओं को अधिक तर्कपूर्ण और प्रमाण-सिद्ध बना देगा, क्योंकि तब व्यक्ति अपने विचारों की दौड़ान में जीवन की वास्तविक समस्याओं को न भूलेगा।[3]

डीवी जीवन का कोई निश्चयात्मक उद्देश्य नहीं स्थिर करना चाहता। उसके मत में जीवन जल के प्रवाह के सदृश् है। यह परिवर्तनशील है। व्यक्ति की वर्तमान समस्यायें भूत की समस्याओं से भिन्न होती हैं। अतः यह नहीं कहा जा सकता कि भविष्य की समस्याओं का रूप क्या होगा।

डीवी के अनुसार 'ज्ञान'[4] और 'अनुभव'[5] में विशेष अन्तर नहीं। ज्ञान के पहले अनुभव का होना आवश्यक है। अनुभव में किसी क्रियात्मक प्रवृत्ति या प्रयोजन का होना आवश्यक है। अपने अनुभव के सम्बन्ध में यदि व्यक्ति सदा यह समझने का प्रयत्न करता रहे कि विभिन्न वस्तुओं

1. Creative Intelligence. 2. Utilitarianism. 3. Dewey. J., Reconstruction In Philosophy, p. 122 4. Knowledgei 5. Experience.

का उपयोग क्या है तो उसका अनुभव सदा सार्थक होगा। सार्थक अनुभव को ही डीवी ज्ञान की संज्ञा देगा। अपने वातावरण से सम्बन्धित आवश्यकताओं, उद्देश्यों और इच्छाओं को पूर्ण करने के लिए व्यक्ति जो कुछ अपने स्वभाव में सुसंगठित करता है वही ज्ञान है।[1]

डीवी किसी 'पूर्व निश्चित' सत्य[2] में विश्वास नहीं रखता। 'सत्य' अथवा 'वास्तविकता'[3] का रूप सदा एक सा नहीं था। डीवी के अनुसार सत्य अथवा वास्तविकता पर 'काल'[4] और 'स्थान'[5] का सदा प्रभाव पड़ा करता है। इसका अर्थ यह हुआ कि जो आज के लिए सत्य है वह कल के लिए सत्य नहीं हो सकता और जो एक स्थान के लिए सत्य है वह दूसरे स्थान के लिए सत्य नहीं भी हो सकता। सत्य की परीक्षा प्रयोगवाद समय, स्थान और परिस्थिति की कसौटी पर करना चाहता है। जब तक कोई बात इस कसौटी पर खरी उतरती है तब तक वह सत्य है। जब कोई बात इस कसौटी पर ठीक-ठीक नहीं उतरती तब अर्थ यह होता है कि कोई अन्य बातें प्रतिद्वन्दी होकर उसके स्थान को लेने को तैयार हो गई हैं। इसका तात्पर्य यह है कि सत्य सनातन नहीं है और न वह मानव के अनुभव के परे की वस्तु है।

आगे हम डीवी के शिक्षा-सम्बन्धी विचारों पर दृष्टिपात करेंगे।

## डीवी का शिक्षा-दर्शन[6]

वर्तमान युग में डीवी प्रयोगवाद का सबसे बड़ा प्रतिपादक रहा है। डीवी ने जेम्स के दर्शन-शास्त्र की दूसरी परिभाषा दी है, और उसके शिक्षा-सिद्धान्तों को भी नये रास्ते पर पुनर्अनुप्राणित किया है। आज की परिवर्तनशील और जटिल वैज्ञानिक सभ्यता के लिए डीवी ने एक ऐसा शिक्षा-दर्शन दिया है जिसका बहुत से लोग समर्थन करते हैं। डीवी के अनुसार शिक्षा का उद्देश्य ऐसी सामाजिक कुशलता[7] का विकास करना है जिससे व्यक्ति

---

1. Dewey, J. Democracy and Education, p. 400, Macmillan, New York, 1916.

2. Truth. 3. Reality. 4. Time. 5. Place. 6. Educational Philosophy of Dewey. .7 Development ot Social Efficiency.

जीवन की सार्वलौकिक क्रियाओं में स्वतन्त्र रूप से अपने तथा समाज हित के लिए भाग ले सके। उसका विश्वास है कि स्कूल के कार्यों में भाग लेने से शिक्षा के इस उद्देश की पूर्ति सम्भव है। एक आदर्श स्कूल वही है जो समाज का सभी अर्थ में प्रतिनिधित्व करता है। डीवी के अनुसार बालक के लिए शिक्षा जीवन है, न कि वह आगामी जीवन के लिए उसे तैयार करने की एक प्रक्रिया[1] है। अतः पाठ्यक्रम में वह बहुत सी व्यावहारिक बातों का समावेश करना चाहता है। डीवी बालक को 'एक विकसित[2] होता हुआ परिवर्तन शील व्यक्तित्व' मानता है। स्कूल एक ऐसा साधन है जो बालक के व्यक्तित्व-विकास में सहायक होता है। डीवी शिक्षा के मनोवैज्ञानिक और सामाजिक आधार पर बहुत अधिक बल देता है। अतः उसका शिक्षा-सिद्धान्त शिक्षा को मनोवैज्ञानिक और सामाजिक दृष्टिकोण देता है। डीवी के शिक्षा-दर्शन से हमें कई नये शिक्षा-शब्द मिले हैं, जैसे नई शिक्षा,[3] प्रगतिशील शिक्षा,[4] प्रॉजेक्ट मेथड या अभिक्षेप पद्धति, क्रियाशीलना कार्यक्रम,[5] अनुबन्धित अन्विति[6], आदि, आदि। नीचे हम शिक्षा-क्षेत्र में डीवी की कुछ देनों की ओर संक्षेप में संकेत करेंगे।

अपने जीवन के अन्तिम ४० वर्षों में डीवी ने शिक्षा-सम्बन्धी सैकड़ों लेख तथा बहुत सी पुस्तकें लिखीं। इनमें से कुछ प्रमुख के नाम नीचे दिये जा रहे हैं:—

१—इन्टरेस्ट ऐण्ड एफ़र्ट ऐज़ रिलेटेड टु विल-१८९६
२—द स्कूल ऐण्ड सोसाइटी—१८९९
३—द चाइल्ड ऐण्ड द करीक्यूलम—१९०२
४—हाऊ वी थिंक—१९१०
५—इन्टरेस्ट ऐण्ड एफ़र्ट इन एडूकेशन—१९१३
६—स्कूल्स ऑफ़ टूमॉरो—१९१५
७—डेमॉक्रसी ऐण्ड एडूकेशन—१९१६

---

1. Education for the Child is life rather than a mere preparation for life. 2. A growing changing personality. 3. New Education. 4. Progressive Education. 5. Activity Programme. 6. Integrated unit.

८—ह्यूमन नेचर ऐण्ड कॉन्डक्ट–१६२२
६—एक्सपीरियन्स ऐण्ड नेचर–१६२५
१०—द क्वेस्ट फ़ॉर सरटेनिटी–१६२६
११—सोर्सेज़ ऑव् ए साइन्स ऑव् एडूकेशन–१६२६

डीवी की धारणा है कि 'शिक्षा' समाज की सबसे महत्वपूर्ण क्रिया है। शिक्षा की अवहेलना करना समाज की उन्नति के लिए घातक होगा। समाज के उत्तरोत्तर विकास के लिए सुसंगठित शिक्षा का आयोजन आवश्यक है। शिक्षा एक ऐसी क्रिया है जिससे सभ्यता की रक्षा करना ही नहीं वरन् विकास करना भी सम्भव होता है। 'मानव जाति' के उद्देश्य पालन तथा समाज की विविध क्रियाओं में व्यक्ति का भाग लेना आवश्यक। व्यक्ति यह भाग सफलतापूर्वक ले सके यही शिक्षा का कार्य है। डीवी शिक्षा को 'अनुभव[1] का पुनर्निर्माण' समझता है और इसके द्वारा सामाजिक कार्यों में भाग लेने के लिये व्यक्ति की निपुणता वह बढ़ाना चाहता है। डीवी ने शिक्षा की परिभाषा को बार-बार दोहराया है। डीवी कहता है कि हम सब लोगों का अनुभव प्रतिदिन ही नहीं, वरन् प्रतिक्षण बदला करता है। हमारे सामने नई-नई परिस्थितियाँ बहुधा आया करती हैं। ऐसी समस्यायें आती रहती हैं जिनके समाधान के क्रम में हमें उपस्थित वैकल्पिक[2] वस्तुओं में से किसी ठीक वस्तु का चुनाव करना अवश्यक हो जाता है। इन सबका तात्पर्य यह है कि हमें सदैव पुनर्व्यवस्थापन[3] के लिए तैयार रहना अपेक्षित है। इस पुनर्व्यवस्थापन के क्रम में विभिन्न प्रकार के अनुभव व्यक्ति को प्राप्त होंगे। इस प्रकार व्यक्ति के अनुभव संशोधित और पुनर्संगठित होते रहेंगे। शिक्षा का तात्पर्य डीवी अनुभव के विकसित, परिवर्तित और संशोधित होने समझता है।

डीवी के अनुसार शिक्षा का यह दृष्टिकोण सभी प्राचीन तथा वर्तमान युग में प्रचलित शिक्षा-दृष्टिकोणों से अधिक उपयुक्त है, क्योंकि इस दृष्टिकोण के अनुसार शिक्षा तभी प्रारम्भ नहीं होती जब बालक स्कूल जाना

1. Reconstruction or Reconstitution of Experience. 2. Alternatives. 3 Readjustment.

प्रारम्भ करता हैं, वरन् शिक्षा तो उसके जन्म से ही प्रारम्भ हो जाती है और उसके जीवन भर चलती रहती है। दूसरे, इस दृष्टिकोण का अर्थ यह न होगा कि शिक्षा किसी भावी जीवन की तैयारी के लिये है, वरन् यह होगा कि शिक्षा तो स्वयं जीवन है।

## शिक्षा का उद्देश्य

डीवी के अनुसार शिक्षा का उद्देश्य[1] हर समय तात्कालिक होता है। यदि शिक्षा-सम्बन्धी प्रक्रिया उपयुक्त हुई तो शिक्षा का उद्देश्य सदैव पूरा होता रहेगा, क्योंकि तब बालक अपने अनुभवों को पुनर्संगठित करने में सफल होगा। इस प्रकार शिक्षा का उद्देश्य बालक के अनुभवों का पुनर्संगठन है, यह पुनर्संगठन वह सदैव करता रहेगा। अतः शिक्षा का उद्देश्य उसकी क्रिया अथवा अनुभव के साथ सदैव पूरा होता रहेगा। इस प्रकार बालक की क्रियाशीलता तथा अनुभव के साथ शिक्षा सदैव आगे बढ़ती रहेगी। डीवी शिक्षा से तात्पर्य उन उपकरणों[2] के आयोजन से समझता है जिससे व्यक्ति का विकास किसी भी उम्र में सुनिश्चित हो जाता है।

ऐसा कभी भी समय न आयगा जब कि व्यक्ति की सीखने की क्रिया रुक जाय। जब तक वातावरण में अपने को व्यवस्थित करने का प्रयत्न व्यक्ति करता रहेगा, जब तक वह नये-नये अनुभवों को प्राप्त करता रहेगा— शिक्षा चलती रहेगी। अतः शिक्षा का कोई अन्तिम उद्देश्य कभी निश्चित नहीं किया जा सकता। डीवी कहता है कि शिक्षक शिक्षा का जो कुछ उद्देश्य निर्धारित करेगा वह बालक के लिए उपयुक्त न होगा। शिक्षा का उद्देश्य तो बालक के स्वभाव तथा जीवन के आधार पर ही निर्धारित किया जा सकता है।

## 'शिक्षा' जीवन की एक प्रक्रिया[3]

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि

---

1. Education has all the time an immediate end. 2. Hence education means the enterprise of supplying the conditions which insure growth, or adequacy of life, irrespective of age... from--*Democracy and Education*, p. 8, 9. New York, Macmillan, 1916.

3. Education a process of living.

डीवी के लिए 'शिक्षा' जीवन की एक ऐसी प्रक्रिया है जो कि तात्कालिक है और इससे किसी भविष्य की ओर संकेत नहीं मिलता। डीवी शिक्षा को "भावी जीवन के लिए तैयारी' के स्वरूप में मानने के लिए तैयार नहीं है। बालक को भविष्य का कुछ ज्ञान नहीं। वह वर्तमान में रहता है और वर्तमान में ही रहना चाहता है। वह प्रौढ़ व्यक्ति के भावी दृष्टिकोण को समझने में असमर्थ होता है। अतः उसके लिए शिक्षा उसके वर्तमान जीवन की प्रक्रिया होनी चाहिए।

## शिक्षा-प्रक्रिया के दो आवश्यक अंग

डीवी के अनुसार शिक्षा के दो अंग हैं—मनोवैज्ञानिक[1] और सामाजिक[2]। मनोवैज्ञानिक अंग का तात्पर्य बालक तथा उसकी स्वाभाविक शक्तियों और मूलप्रवृत्तियों से है। सामाजिक अंग का तात्पर्य सामाजिक कार्यों, संस्थाओं तथा परम्पराओं से है।

**मनोवैज्ञानिक या वैयक्तिक अंग—**

शिक्षा की प्रक्रिया बालक की क्रियाशीलता से प्रारम्भ हो जाती है। शिक्षा की प्रक्रिया का आयोजन करने के पूर्व बालक की शक्तियों, रुचियों और आदतों का अच्छी प्रकार अध्ययन कर लेना चाहिए—इनमें परिवर्तन हुआ करता है,—अतः इन्हें सदैव समझने की चेष्टा होनी चाहिए, तभी बालक की शिक्षा सुचारु रूप से चलाई जा सकती है।

डीवी के अनुसार बालक की चार प्रधान मूलप्रवृत्तियाँ या रुचियाँ होती हैं—भाव-विनिमय तथा संवाद,[3] वस्तुओं के सम्बन्ध[4] में जिज्ञासा, रचना में[5] रुचि, और अपने सौन्दर्याभिव्यक्ति[6] में रुचि। इन चारों रुचियों को डीवी शिक्षा-प्रक्रिया का सबसे बड़ा प्रसाधन समझता है, क्योंकि इन्हीं से व्यक्ति में सभी प्रकार की क्रियाशीलतायें विकसित होती हैं।

**सामाजिक अंग—**

डीवी के अनुसार व्यक्ति को समाज से अलग की इकाई समझना

---

1. Psychological. 2. Social. 3 Interest in Conversation.
4. Interest in finding out things. 5. Interest in Construction.
6. Interest in Artistic Expression.

भूल है। व्यक्ति और समाज एक दूसरे पर आश्रित हैं। समाज बिना व्यक्ति जीवित नहीं रह सकता और व्यक्ति बिना समाज का अस्तित्व ही मिट जायगा। व्यक्ति एक ऐसा प्राणी है जिसकी विभिन्न शक्तियाँ समाज के अन्य सदस्यों के साथ संघर्ष में आने पर विकसित होती हैं। समाज की विभिन्न गतियों के सम्पर्क में आकर यदि विकसित होने का उसे अवसर न मिले तो वह मानव न होकर पशु हो जायगा। अतः व्यक्ति की शिक्षा-प्रक्रिया में समाज का स्थान बड़ा ही महत्वपूर्ण है। यदि व्यक्ति की शिक्षा को सामाजिक संदर्भ न दी जाय तो उस शिक्षा का कोई मूल्य ही न होगा। सामाजिक संदर्भ में शिक्षा के आयोजन से बालक की स्वार्थ-प्रवृत्ति का यथोचित दमन हो जाता है और बालक सर्वहित में ही अपना हित समझने की प्रवृत्ति को अपना लेता है। अतः व्यक्ति के विकास का आयोजन हमें इस प्रकार करना है कि वह समाज के उद्देश्यों अर्थात् सर्वसाधारण के हित के लिए अपने को उत्सर्ग करने को तैयार हो जाय। इस ध्येय की पूर्ति के लिए ही डीवी स्कूल का संचालन अथवा संगठन करना चाहता है। इस उत्कृष्ट उद्देश्य की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करके डीवी ने 'समाज' तथा 'शिक्षा-क्षेत्र' की बड़ी भारी सेवा की है।

## डीवी के अनुसार स्कूल का रूप

साधारणतः स्कूल का तात्पर्य उस स्थान से है जहाँ बालक ज्ञान प्राप्त करने जाया करते हैं। परन्तु डीवी स्कूल को सामाजिक 'जीवन का एक अत्यन्त आवश्यक अंग समझता है। स्कूल बिना समाज का काम चल ही नहीं सकता। स्कूल एक ऐसी सामाजिक संस्था है जहाँ ऐसे प्रसाधनों का आयोजन किया जाता है जिनसे बालक मानव जाति के सभी संक्रमित सम्पत्ति को इस प्रकार अपने में अपना ले कि सामाजिक उद्देश्यों की पूर्ति में वह अच्छी प्रकार सहायक हो सके। डीवी स्कूल को वर्तमान जीवन का प्रतिनिधि बनाना चाहता है। स्कूल में सामाजिक जीवन को सरल से सरल रूप में रखना चाहिए। यह तभी सम्भव होगा जब स्कूल को गृह-जीवन के आधार पर संगठित किया जाय। बालक जिन साधारण कार्यों और खेलों में घर में भाग लेता है उन्हीं खेलों और कार्यों का विकसित रूप स्कूल में

मिलना चाहिए। इस प्रकार बालक के लिए स्कूल घर का एक दूसरा रूप होना चाहिए। अतः बालक को स्कूल और घर के वातावरण में विशेष अन्तर नहीं दिखलाई पड़ना चाहिए। डीवी कहता है कि वर्तमान शिक्षा बहुत अंशों में असफल हो रही है, क्योंकि अभी तक स्कूल को समाज का एक छोटा रूप नहीं बनाया जा सका है।

## प्रत्यक्ष अनुभव शिक्षा का आधार[1]

डीवी विज्ञान, साहित्य, इतिहास अथवा भूगोल आदि विषयों पर बालक की शिक्षा अधारित नहीं करना चाहता। वह बालक की स्वाभाविक क्रियाशीलता पर ही उसकी शिक्षा को आधारित करना चाहता है। विभिन्न विषयों का उपयोग यथावसर बालक की स्वाभाविक क्रियाशीलता के सम्बन्ध में ही होना चाहिए। विभिन्न विषयों का परस्पर-सम्बन्ध बालक के स्वाभाविक कार्यों के आधार पर ही निर्धारित करना चाहिए। बालक की रुचि तथा शक्ति के अनुसार उसकी क्रियाशीलता में यथोचित परिवर्तन लाने का प्रयास करना आवश्यक है।

## पाठ्यक्रम[2]

स्पष्ट है कि डीवी की सहानुभूति प्रचलित पाठ्यक्रम से नहीं हो सकती। जो पाठ्ययक्रम ज्ञान को विभिन्न भाषाओं में विभाजित करता है उसका डीवी पक्षपाती नहीं है। डीवी के अनुसार बालक का मस्तिष्क[3] अपने अनुभवों को विभिन्न विभागों के रूप में संगठित नहीं करता, वरन् वह तो सबको एक इकाई में ही रखता है। बालक विभिन्न विषयों का परस्पर-सम्बन्ध अपनी रुचि, तात्कालिक समस्या तथा अपनी सामाजिक आवश्यकता के अनुसार जोड़ता है।[4] स्कूल के विषयों का सह-सम्बन्ध[5] का आधार विज्ञान, साहित्य, भूगोल अथवा इतिहास न होकर बालक की अपनी क्रियाशीलतायें होंगीं।[6] अतः स्कूल का कार्य विभिन्न विषयों के अध्यापन

---

1. Direct experience the basis of all method. 2. Curriculum. 3. *Dewey, John,* My Pedagogical Creed, Article III 4. Ibid, Aricle III 5. Correlation. 6. Dewey, John, Plan of Organisation of the University Primary School, ( Privately Printed ).

से न प्रारम्भ होकर उन क्रियाशीलताओं से आरम्भ होना चाहिए जिन्हें बालक बहुधा अपने घर में देखता है अथवा जो मानव जाति के विविध अनुभवों की ओर संकेत करती हैं।

इस प्रकार हम देखते हैं कि डीवी के अनुसार पाठ्यक्रम में बालक के सामाजिक जीवन तथा सामाजिक क्रियाओं की झलक होनी चाहिए। प्रारम्भिक स्कूल के पाठ्यक्रम का आधार डीवी बालक की चार प्रधान अभिरुचियों—अर्थात् भाव-विनिमय, जिज्ञासा, रचना तथा सौन्दर्याभिव्यक्ति को बनाना चाहता है। अतः प्रारम्भ में पाठ्यक्रम में पठन, लेखन, गणना, हस्तकार्य तथा चित्रकला को स्थान दिया जायगा।

पाठ्यक्रम के सहारे डीवी बालक के विवेक और तर्क की पुष्टि करना चाहता है। इसके लिए पाठ्यक्रम के विभिन्न विषय वह बालक के जीवन से चुनना चाहता है। डीवी के अनुसार प्रत्येक विषय का वर्तमान और भूत से सम्बन्ध होना चाहिए, परन्तु साथ ही प्रत्येक विषय की वर्तमान में उपयोगिता पर भी विशेष बल देना चाहिए।

## विनय-स्थापन[1] की समस्या

डीवी प्रचलित विनय-स्थापन प्रणाली का विरोध करता है। उसके अनुसार सामाजिकता ही विनय-स्थापन के लिए सबसे अच्छा साधन है, अर्थात् विनय-स्थापन का आधार सामाजिक होना चाहिए। स्कूल में सहयोगात्मक और सुसम्बद्ध क्रियाओं के चलते रहने से विनय की समस्या स्वतः सुलझती रहेगी, क्योंकि सहयोगात्मक कार्य में भाग लेने से व्यक्ति में आत्म-नियन्त्रण की भावना का संचार होता है। इस आत्म-नियन्त्रण से चरित्र-निर्माण की शिक्षा मिलती है। यदि बालक के वातावरण की रचना इस प्रकार की जाय कि सहयोगात्मक क्रियाओं के आधार पर उसे सदा उपयोगी नवीन अनुभव मिलते रहें तो विनय की समस्या कभी उपस्थित होगी ही नहीं। ऐसा होने से व्यक्ति में सामाजिक गुणों, सामाजिक रुचियों तथा

1. The Problem of Discipline.

सामाजिक अभ्यासों का स्वतः विकास होगा। फलतः उसकी विविध आकांक्षायें सामाजिक रूप ही ग्रहण करेंगी।

बलपूर्वक बालक में आज्ञापालन, नियम, धैर्य तथा सहिष्णुता का भाव देना उसके नैतिक विकास के हित में घातक होगा। इन सब गुणों को स्वयं अपनाने के लिए बालक को विभिन्न अवसर देने चाहिए। डीवी का कहना है कि स्कूल में ऐसे सहयोगात्मक क्रियाओं का आयोजन करना चाहिए जिनसे बालक इन सब गुणों को स्वतः अपना ले।

## डीवी तथा अन्य शिक्षक[1]

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि डीवी मनुष्य के जीवन और उसके उद्देश्यों की व्याख्या सामाजिक दृष्टिकोण से करता है। डीवी प्राचीन परम्पराओं के स्थान पर विवेक को प्रधानता देना चाहता है, यद्यपि उनसे सीखने में उसे संकोच नहीं। शिक्षा देने के पूर्व डीवी बालक की रुचियों और शक्तियों के अध्ययन पर बल देता है। अध्यापक को इन सभी रुचियों पर ध्यान देते हुए बालक के विकास के लिए आवश्यक उपकरणों का आयोजन करना है। हरबार्ट भी 'रुचि' की बात करता है—परन्तु उसको 'बहुरुचि सिद्धान्त' में विशेषतः बौद्धिक रुचियों की ही प्रधानता है। डीवी की 'रुचि की परिधि' बहुत ही विस्तृत है। इसके अन्तर्गत डीवी सामाजिक, साहित्यिक तथा बौद्धिक आदि सभी रुचियों को रखता है।

डीवी अध्यापक को केवल निरीक्षक का स्थान देता है। बालक के व्यक्तित्व के विकास के लिए अध्यापक को आवश्यक उपकरणों का केवल आयोजन कर देना है। यहाँ डीवी, रूसो और पेस्तालॉजी में कुछ समानता दिखलाई पड़ती है; परन्तु डीवी अधिक व्यावहारिक दिखलाई पड़ता है।

आलोचक डीवी को फ्रोबेल के शिक्षा-सम्बन्धी सिद्धान्तों का मूलतः अनुयायी मानते हैं। फ्रोबेल बालक की शिक्षा को उसकी स्वाभाविक प्रवृत्तियों, रुचियों और क्रियाशीलता के आधार पर संगठित करना चाहता

1. Dewey and other Educators.

हैं। फ्रोबेल को अस्वाभाविकता पसन्द न थी। वह बच्चों की शक्तियों का उपयोग उनके अनुकूल सामाजिक वातावरण में करना चाहता है। फ्रोबेल बालकों को सभी सामाजिक कार्यों के छोटे रूपों से परिचित करा देना चाहता है। कहना न होगा कि डीवी ने अपने शिक्षा-सिद्धान्तों में इन सभी विचारों का समावेश कर लिया है। डीवी की धारणानुसार स्कूल फ्रोबेल के किण्डर-गार्टेन का विकसित ही रूप जान पड़ता है। शिक्षा से डीवी का प्रधान उद्देश्य सामाजिक योग्यता का है। ज्ञान देना अथवा व्यावसायिक शिक्षा देना उसका उद्देश्य नहीं है। डीवी के स्कूल में बालक की विभिन्न स्वाभाविक क्रियाशीलताओं से सम्बन्धित जो आवश्यकतायें और समस्यायें उपस्थित होती हैं उनके समाधान में कुछ प्रधान स्कूल-विषयों को स्वतः स्थान मिल जाता है। स्पष्ट है कि फ्रोबेल और डीवी के शिक्षा-सिद्धान्तों में पर्याप्त समानता दिखलाई पड़ती है।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### डीवी का दर्शन-शास्त्र

प्रयोगवादी। दर्शन-शास्त्र का उद्देश्य संसार को नियन्त्रित करने और सुधारने से है। संसार और मानव समाज परिवर्तनशील। मानव की शक्ति में डीवी का दृढ़ विश्वास। अपनी समस्याओं के सुलझाव में प्रयोगात्मक विधियों का सहारा लेना। अपने अनुभवों के आधार पर सीखना। अपनी रचनात्मक बुद्धि पर भरोसा रखना।

जीवन का कोई निश्चयात्मक उद्देश्य नहीं। जीवन परिवर्तनशील।

ज्ञान और अनुभव में विशेष अन्तर नहीं। अनुभव में प्रयोजन का होना आवश्यक। सार्थक अनुभव ही ज्ञान।

पूर्व निश्चित सत्य में डीवी का विश्वास नहीं। सत्य का रूप सदा एकसा नहीं, इस पर 'काल' और स्थान का प्रभाव। सत्य सनातन नहीं हैं और न वह मानव के अनुभव के परे हैं।

### डीवी का शिक्षा-दर्शन

शिक्षा का उद्देश्य सामाजिक कुशलता का विकास करना। स्कूल को

समाज का प्रतिनिधित्व करना। शिक्षा जीवन है। पाठ्यक्रम में व्यावहारिक बातों का समावेश। स्कूल बालक के व्यक्तित्व-विकास में साधन। शिक्षा का मनोवैज्ञानिक और सामाजिक आधार।

शिक्षा समाज की सबसे महत्वपूर्ण क्रिया। शिक्षा से सभ्यता का विकास शिक्षा अनुभव का पुनर्निर्माण। व्यक्ति को सदैव पुनर्व्यवस्थापन के लिए तैयार रहना। शिक्षा का तात्पर्य अनुभव के विकसित, परिवर्तित और संशोधित होने से।

शिक्षा बालक के जन्म से ही प्रारम्भ और जीवन भर चलती रहती है।

## शिक्षा का उद्देश्य

तात्कालिक। बालक के अनुभवों का पुनर्संगठन। उन उपकरणों का आयोजन जिससे व्यक्ति का आयोजन सुनिश्चित हो जाता है।

शिक्षा का अन्तिम उद्देश्य कभी निश्चित नहीं हो सकता, क्योंकि नये अनुभवों के पाने की कोई सीमा नहीं। शिक्षा का उद्देश्य बालक के स्वभाव के आधार पर।

## शिक्षा जीवन की एक प्रक्रिया

शिक्षा भावी जीवन की तैयारी नहीं, वरन् शिक्षा स्वयं जीवन है।

## शिक्षा-प्रक्रिया के दो आवश्यक अंग

**मनोवैज्ञानिक अंग—**

बालक की स्वाभाविक शक्तियाँ और मूलप्रवृत्तियाँ शिक्षा-प्रक्रिया के प्रधान साधन।

**सामाजिक अंग—**

व्यक्ति सामाजिक प्राणी। अतः शिक्षा-प्रक्रिया में समाज का भारी हाथ। सामाजिक संदर्भ में ही शिक्षा का मूल्य।

## डीवी के अनुसार स्कूल का रूप

स्कूल सामाजिक जीवन का अंग। स्कूल द्वारा मानव जाति की संक-

मित सम्पत्ति को बालक अपने व्यक्तित्व में अपनाता है। स्कूल को गृह-जीवन के आधार पर संगठित करना। बालक के लिए स्कूल और घर के वातावरण में विशेष अन्तर नहीं। स्कूल समाज का प्रतिनिधि।

## प्रत्यक्ष अनुभव शिक्षा का आधार

विभिन्न विषयों का उपयोग यथावसर बालक की स्वाभाविक क्रियाशीलता के सम्बन्ध में। स्वाभाविक क्रियाशीलता पर शिक्षा आधारित।

## पाठ्यक्रम

विभिन्न विषयों के सहसम्बन्ध का आधार बालक की क्रियाशीलतायें। पाठ्यक्रम में विभिन्न विषय न होकर बालक की स्वाभाविक क्रियाशीलतायें।

पाठ्यक्रम में बालक के सामाजिक जीवन और सामाजिक क्रियाओं की झलक। प्रत्येक विषय का वर्तमान और भूत से सम्बन्ध।

## विनय-स्थापन की समस्या

सामाजिकता विनय-स्थापन का सर्वोत्तम साधन। स्कूल मे सहयोगात्मक और सुसम्बद्ध क्रियाओं के चलते रहने से विनय-समस्या का स्वतः समाधान। उपयोगी अनुभव मिलते रहने से विनय की समस्या नहीं आती। विभिन्न गुणों को अपनाने के लिए बालक को अवसर देना।

## डीवी तथा अन्य शिक्षक

डीवी और हरबार्ट—डीवी के 'रुचि-सिद्धान्त' की परिधि सामाजिक, साहित्यिक और बौद्धिक। हरबार्ट के 'रुचि-सिद्धान्त' की परिधि केवल बौद्धिक ही।

डीवी, रूसो, और पेस्तालॉज़ी—तीनों शिक्षक को पथ-प्रदर्शक मानते हैं—परन्तु डीवी अधिक व्यावहारिक।

डीवी और फ़्रोबेल—शिक्षा-सिद्धान्त के कुछ अर्थों में डीवी मूलतः फ़्रोबेल का अनुयायी—दोनों बालक की शिक्षा का संगठन उसके स्वाभाविक रुचि के अनुसार करना चाहते हैं।

---

# ८

# वर्तमान जगत की समस्यायें और शिक्षा[1]

विभिन्न वैज्ञानिक आविष्कारों ने वर्तमान युग को एक ऐसा कलेवर दे रक्खा है जो भूतकाल के सभी उदाहरणों से भिन्न दिखलाई पड़ता है। आज का हमारा युग बड़ा ही परिवर्तनशील हो चला है और जान पड़ता है कि परिवर्तन की गति सदैव अविरल रहेगी। मानव जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में जो आये हुए और आते हुए परिवर्तन जान पड़ते हैं उनका सफलतापूर्वक सामना करने के लिए अभी मानव तैयार नहीं है। जीविकोपार्जन के साधन बढ़ते जा रहे हैं, तथापि जनसंख्या का एक बहुत बड़ा भाग बेकारी से परेशान हो रहा है। आर्थिक परस्परतन्त्रता[2] के कारण पहले का वैयक्तिक स्वातन्त्र्य जाता दिखलाई पड़ता है। साधारण जनता भी अपने दैनिक जीवन के स्तर को आर्थिक दृष्टि में और ऊपर उठाने के लिए प्रयत्नशील हो चली है। महिलायें एक नई सामाजिक और आर्थिक स्वतन्त्रता प्राप्त करने के लिए गतिशील दिखलाई पड़ती हैं। पहले की तुलना में उनमें असन्तोष की भावना बढ़ती हुई जान पड़ती है। 'वैयक्तिक[3] उद्यमों और कार्यों, पर सरकार अपना नियन्त्रण बढ़ाती जा रही है और हर व्यावसायिक क्षेत्र अथवा उद्योग-धन्धों पर राष्ट्रीयकरण[4] की छाप पड़ती जा रही है। नई सामाजिक व्यवस्था के ये कतिपय लक्षण शिक्षा के लिए नई-नई समस्यायें उपस्थित कर रहे हैं।

---

1. The Modern World Problems and Education. 2. Economic Interdependence. 3. Private enterprise and activities. 4. Nationalisation.

उपर्युक्त सामाजिक परिवर्तनों द्वारा शिक्षा का प्रभावित होना एकदम स्वाभाविक है। फ़लतः आज के शिक्षा-दर्शन पर वर्तमान परिवर्तनशील संसार की पूरी छाप है। अतः आश्चर्य नहीं कि शिक्षालयों के पाठ्यक्रम में 'सामाजिक[1] विज्ञान' अब पहले से अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान पाने लगे हैं। संकुचित[2] व्यावसायिक शिक्षण के स्थान पर स्कूलों में 'साधारण सांस्कृतिक[3] शिक्षण' पर अब अधिक ध्यान दिया जाने लगा है। प्रौढ़[4] शिक्षा को अब शिक्षा व्यवस्था में अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान दिया जाता है। बालिकाओं की शिक्षा को उनके स्वभाव और जीवन में उत्तरदायित्व के अनुकूल बनाने की माँग की जा रही है। शिक्षा को अब ऐसी बनाने की माँग की गई है कि व्यक्ति अपने अवकाश-काल[5] का सदुपयोग करने में समर्थ हो सके। गणतन्त्रात्मक सिद्धान्तों के प्रचारस्वरूप व्यक्ति को अब यह जानना है कि वह अपने व्यवहार में कैसी उदारता और सहिष्णुता लाये कि देश में स्थापित जनतन्त्र सफल हो सके और सार्वजनिक कल्याण की ओर समुचित ध्यान दिया जा सके। फलतः सरकार के कर्तव्यों और उत्तरदायित्वों-सम्बन्धी अब नये-नये विचारों का प्रादुर्भाव हो चला है। अतः जन साधारण को इन नये विचारों से अवगत होना अनिवार्य है, अन्यथा समाज जर्जरित होकर अधःपतन की ओर झुकता जायगा। सरकारी कार्यों के सम्पादन का उत्तरदायित्व जिनके ऊपर है उन्हें भी अब एक नई शिक्षा की आवश्यकता है जिससे जनता के हित को सदा वे अपने हृदय में रक्खें। इन सब समस्याओं के निराकरण के लिए हमें आज एक व्यावहारिक[6] शिक्षा-दर्शन की आवश्यकता है।

वर्तमान युग की यह माँग है कि शिक्षा का सारा ध्यान जीवन[7] की वास्तविकताओं की ओर जाना अत्यन्त आवश्यक है और अब यह देखना है कि मानव वह भी शिक्षा पा सके जिससे वह अपनी दैनिक आवश्यकताओं को भली-भाँति पूरा करने में समर्थ हो सके। शिक्षा के इस उद्देश्य

1. Social Sciences. 2. Narrow Vocational Training. 3. General Cultural Training. 4. Adult Education. 5. Worthy use of leisure. 6. Practical Philosophy of Education. 7. Realities of Life.

को पूरा करने के लिए गत पृष्ठों में वर्णित सभी शिक्षा-दर्शनों से हमें कुछ न कुछ सहायता लेनी पड़ेगी। इन विभिन्न शिक्षा-दर्शनों में प्रत्येक के जो अच्छे-अच्छे विचार हैं उनसे हमें लाभ उठाना होगा। किसी भी शिक्षा-दर्शन की हम सर्वथा अवहेलना नहीं कर सकते। शिक्षा के कर्णधारों को यह समझना है कि विभिन्न शिक्षा-दर्शनों के किन-किन अंगों से उन्हें किस-किस क्षेत्र में अधिक सहायता मिल सकती है। गत पृष्ठों में प्रधान शिक्षा-दर्शनों के स्वरूप की ओर संकेत किया जा चुका है। जो जिज्ञासु हैं वे अपने लिए आवश्यक उपकरणों को उनमें से स्वयं चुन लेने में समर्थ होंगे—ऐसा विश्वास किया जा रहा है।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

वैज्ञानिक उन्नति के कारण 'वर्तमान' भूतकाल से एकदम भिन्न। हमारा युग परिवर्तनशील। आये और आते हुए परिवर्तनों का सामना करने के लिए मानव अभी तैयार नहीं। जीविकोपार्जन के अनेक साधन, परन्तु बेकारी का बढ़ना। आर्थिक परस्परतन्त्रता। जीवन स्तर को उठाने की माँग। महिलायें अपने अधिकार प्राप्ति के लिए गतिशील। उद्योग-धन्धों का राष्ट्रीयकरण। नई सामाजिक अवस्था के ये लक्षण शिक्षा के लिए नई समस्यायें उपस्थित करते हैं।

आज के शिक्षा-दर्शन पर वर्तमान परिवर्तनशील संसार की पूरी छाप। फलतः पाठ्यक्रम से सामाजिक विज्ञानों को पहले से अधिक स्थान। सांस्कृतिक शिक्षण पर अधिक ध्यान। प्रौढ़ की शिक्षा की व्यवस्था। बालिकाओं की शिक्षा उनके कर्तव्यों के अनुकूल। अवकाश के सदुपयोग के लिए शिक्षा। नागरिक के कर्तव्यों और अधिकारों में शिक्षा। व्यावहारिक शिक्षा दर्शन की आवश्यकता।

शिक्षा का ध्यान जीवन की वास्तविकताओं की ओर जाना। प्रत्येक शिक्षा-दर्शन में कुछ न कुछ अच्छी बातें।

---

# १

# शिक्षा और उसका अर्थ

## १—शिक्षा क्या है ?[1]

शिक्षा-क्षेत्र में शिक्षा के उद्देश्य का बहुत ही महत्वपूर्ण स्थान है, क्योंकि इस क्षेत्र में जो कुछ परिश्रम किया जाता है वह उद्देश्य ही द्वारा निर्धारित किया जाता है। शिक्षा के उद्देश्य के सम्बन्ध में किसी मतैक्य का आना यदि असम्भव नहीं तो अत्यन्त कठिन है, क्योंकि इसके निर्धारण में व्यक्ति अथवा जाति के जीवन[2]-दर्शन का प्रभाव पड़ता है। एक व्यक्ति अथवा जाति के जीवन-दर्शन में विभेद का पाया जाना एकदम स्वाभाविक है। अतः शिक्षा के उद्देश्य में मतैक्य का न मिलना आश्चर्यजनक नहीं। शिक्षा के उद्देश्यों को ठीक-ठीक समझने के लिए नीचे पहले हम यह समझने का प्रयत्न करेंगे कि शिक्षा और उसका अर्थ क्या है। इसे समझने के क्रम में शिक्षा का उद्देश्य स्वतः निखरता जायगा। इसके बाद दूसरे अध्याय में हम अलग से शिक्षा के उद्देश्य का विवेचन करेंगे।

### शिक्षक द्वारा ज्ञान देना[3]

शिक्षक द्वारा ज्ञान दिये जाने का उद्देश्य बहुत ही पुराना है। इस उद्देश्य के अनुसार यह विश्वास किया जाता था कि शिक्षा[4]-प्रक्रिया में शिक्षार्थी के मस्तिष्क को ज्ञान से भरना है। अज्ञान मस्तिष्क को खाली मस्तिष्क समझा जाता था। इस खाली मस्तिष्क में ज्ञान को बड़ी सावधानी

1. What is Education. 2. Philosophy of Life. 3. Imparting Knowledge by the Teacher. 4. Process of Education.

के साथ उसी तरह भरना है जैसे अन्नागार
जाता है। इस धारणा को मानने वाले शिक्षक
परिधि और शक्ति को बहुत छोटी समझते हैं।
ज्ञान के सारांश को अति छोटे तार्किक रूप में रखना
लिए पाठ्य-वस्तु के प्रमुख अंश सबसे महत्वपूर्ण हैं
मस्तिष्क में किसी प्रकार सजा देना ही उनका प्रधान उ
इस प्रकार की शिक्षा-क्रम में शिक्षक ही गतिशील रहता है
उससे प्राप्त ज्ञान को स्वीकार कर लेना है। छात्र जितना ही
होगा वह उतना ही अधिक ज्ञान प्राप्त कर सकेगा और अन्त
के लिए उतना ही अधिक उसे याद रहेगा।

**आलोचना—**

यह सत्य है कि शिक्षा में ज्ञान का महत्वपूर्ण स्थान है, परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं कि इसे हठात् अनिच्छुक छात्रों के मस्तिष्क में भरा जाय। सीखने वाले को स्वयं अपने अनुभव के आधार पर किसी ज्ञान को प्राप्त करने की चेष्टा करनी चाहिए। शिक्षक को इस प्रकार शिक्षा देनी है कि उसके सहारे विद्यार्थी अपने गत अनुभव के उन अंशों का पुनर्स्मरण कर ले जिनकी सहायता से उपस्थित नई बातों की वह व्याख्या करेगा। यदि शिक्षण के इस मनोवैज्ञानिक क्रम पर ध्यान नहीं दिया जाता तो शिक्षक द्वारा बताई हुई बातों का विद्यार्थीगण बहुधा गलत अथवा अपूर्ण अर्थ लगायेंगे। इस प्रकार उनकी शिक्षा अधूरी होगी। वस्तुतः वास्तविक ज्ञान तो विद्यार्थी के पास अपने परिश्रम के द्वारा आ सकता है। उसे आई हुई बातों के परस्परसम्बन्ध को अपने गत अनुभव के सन्दर्भ में स्वयं समझने में समर्थ होना चाहिए। शिक्षक को केवल पथ-प्रदर्शक होना है और उसे बालकों को सीखने के लिए अनुप्रेरित करते रहना है।

## मानसिक विनय के रूप में शिक्षा[1]

'मानसिक विनय प्राप्त करने के लिए शिक्षा का देना' शिक्षा का एक

1. Education as Mental Discipline.

६वीं शताब्दी तक बड़ा प्रचलित था। इसी
हरबार्ट तथा फ्रोबेल आदि शिक्षकों ने आवाज
के अनुसार पाठ्यवस्तु का निर्धारण जीवन की
धार पर न करके मानसिक[1] अभ्यास अथवा
ा जाता है; अर्थात् पढ़ाने के लिए किसी विषय के
जाता है कि उससे विभिन्न प्रकार की मानसिक शक्तियाँ
याशील होंगी। इसके लिए बालक को अत्यधिक परिश्रम
वस्तु को सीखने के लिए प्रेरणा दी जाती है, चाहे वह वस्तु
। ही अरुचिकर क्यों न लगे। कुछ विशिष्ट विषयों के सम्बन्ध
वश्वास किया जाता है कि उनसे मानसिक विनय अथवा मानसिक
ास भली-भाँति प्राप्त किया जा सकता है। उदाहरणार्थ; तर्कशक्ति के
कास के लिए गणित को तथा स्मृति के विकास के लिए कविता तथा कुछ
निरर्थक शब्दों को याद करना आवश्यक समझा जाता है। अतः बालक
को ये सब बातें तर्क तथा स्मृति-शक्ति के विकास के लिए पढ़ाई जायँगी, चाहे इन विषयों का सम्बन्ध उसके वास्तविक जीवन की आवश्यकताओं से भले ही न हो।

**आलोचना—**

उपर्युक्त सिद्धान्त शक्ति-मनोविज्ञान[2] पर आधारित है। शक्ति-मनोविज्ञान के अनुसार मस्तिष्क विभिन्न स्वतन्त्र शक्तियों—जैसे, तर्क, स्मृति तथा निर्णय आदि—का एक पुञ्ज है, और प्रत्येक को स्वतन्त्र अभ्यास द्वारा प्रौढ़ बनाया जा सकता है। बीसवीं शताब्दी के प्रारम्भ से ही शक्ति-मनोविज्ञान की सार्थकता पर सन्देह किया जाने लगा और लगभग ३०-३५ वर्षों से तो इसको एकदम तिरस्कृत कर दिया गया है। अब इस धारणा पर विश्वास नहीं किया जाता है कि एक विषय में प्राप्त किया हुआ शिक्षण दूसरे विषयों में सहायक होगा। शिक्षण के स्थानान्तर[3] के सम्बन्ध में प्राचीन विचार अब गलत सिद्ध कर दिये गये हैं। अब प्रायः

1. Mental Exercise. 2. Faculty Psychology. 3. Transfer of Training.

सभी मनोवैज्ञानिक और शिक्षकों का एकम
के सम्बन्ध में ही शिक्षण का स्थानान्तर होता
कि साहित्य में प्राप्त किया हुआ शिक्षण इतिहास म
होगा जिस सीमा तक साहित्य और इतिहास में कु
हैं। शिक्षण के स्थानान्तर पर थार्नडाइक[2] तथा अन
अनेक परीक्षण किये हैं और उनकी धारणा है कि समान
में ही कुछ स्थानान्तर सम्भव होता है। शिक्षण में इस प्रकार
को 'समानतत्वों के[3] आधार पर स्थानान्तर' कहते हैं। इस प्र
है कि 'मानसिक विनय' के उद्देश्य से बालकों को किसी विषय क
जाना मनोवैज्ञानिक नहीं। दूसरे, इस विधि के सहारे व्यक्ति वर्तमा
की विभिन्न समस्याओं का सामना करने में समर्थ न होगा, जैसा कि हम
'वर्तमान युग की समस्यायें और शिक्षा' वाले भाग में संकेत किया है।

## शिक्षा-सिद्धान्त में मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण की आवश्यकता[4]

शिक्षा के सम्बन्ध में उपर्युक्त दोनों दृष्टिकोण प्रौढ़ व्यक्ति की धारणा पर आधारित जान पड़ते हैं। उनमें बच्चों की स्वाभाविक रुचियों का अभाव जान पडता है। उनमें यह नहीं देखा गया है कि बालकगण वस्तुतः 'कैसे' सीखते हैं। आज की शिक्षा-जगत् में अब बालकों की रुचिओं पर ही प्रधान बल दिया जाता है। अब बालक की शिक्षा के विकास के तात्पर्य तथा स्वरूप का निर्धारण 'सीखने के[5] मनोविज्ञान, के आधार पर किया जाता है। अब शिक्षा के उद्देश्य-निर्धारण में व्यक्ति तथा समाज के परस्पर-सम्बन्धों पर विशेष ध्यान दिया जाता है, परन्तु यहाँ भी बालक की स्वाभाविक[6] प्रतिक्रियाओं को ही प्रधानता दी जाती है।

---

1. Identical Elements. 2. Thorndike, E. L. 3. Theory of Identical Elements. शिक्षण के स्थानान्तर के सम्बन्ध मे लेखक द्वारा रचित 'प्रयोगात्मक मनोविज्ञान,' अध्याय १६. आगरा बुक स्टोर, आगरा, १९५४—पढ़िये। 4. The Need of a Psychological Approach in Educational Theory. 5. Psychology of Learning. 6. Normal Reactions of Children.

ावश्यक है कि बालक की स्वाभाविक क्रिया-
ओं बाधा न उपस्थित की जाय। बालक के
समुचित सहायता देने का अर्थ उसे सुसंगठित
ा विरोधी नहीं बनाना है। यदि समाज में व्यक्ति को
इच्छाओं की पूर्ति का अवसर प्राप्त है तो उसका
विकास होता रहेगा और उसका जीवन सुखी भी होगा।
ाज का सुसंगठन व्यक्ति के सुखी जीवन पर ही निर्भर करता
है कि बालक के स्वाभाविक विकास में सहायता देकर हम
सुसंगठित समाज की नींव डालते हैं। कहना न होगा कि स्वाभाविक
ास में सहायता देने का यह अर्थ नहीं कि उसे मूलप्रवृत्तियों के
तर पर ही रहने दिया जाय; ऐसा करने पर तो वह पशुवत् हो जायगा। स्वाभाविक विकास का तात्पर्य यह है कि उसकी मूलप्रवृत्तियों का अवदमन[2] न करके यथासम्भव उसके शोधन[3] का प्रयत्न करना चाहिए। वस्तुतः व्यक्ति के स्वाभाविक विकास-क्रम में हमें उसकी व्यक्तिगत और सामाजिक दोनों आवश्यकताओं पर ध्यान देना है। सामाजिक आवश्यकताओं पर ध्यान देने का तात्पर्य ही 'सुसंगठित समाज की नींव डालना' है। इस प्रकार बालक के स्वाभाविक विकास में योग देने से हम सामाजिकता के विरुद्ध कार्य नहीं करते।

## शिक्षा समायोजन है[4]

मानव शिशु को वातावरण में अपने को व्यवस्थित करने में बड़ी ही कठिनाई होती है। अन्य जीवों की अपेक्षा उसका शैशव बहुत दिनों तक चलता रहता है और अपने अवयवों को दृढ़ता प्राप्त करने में उसे कई वर्ष लग जाते हैं। बहुत प्रारम्भ से ही उसके प्रयत्न का उद्देश्य अपने प्राकृतिक और सामाजिक वातावरण पर नियन्त्रण प्राप्त करना होता है, जिससे उसकी इच्छाओं की पूर्ति होती रहे। थोड़े ही दिन बाद उसे

1. Organized social life. 2. लेखक द्वारा रचित "मनोविज्ञान और शिक्षा" अध्याय ६ और ७, प्रकाशक लक्ष्मीनारायण अग्रवाल, द्वि० सं० १९५६। 3. Sublimation. 4. Education is Adjustment.

अनुमान हो जाता है कि वातावरण पर पूर्ण
सम्भव नहीं; और उसे भी अपने व्यवहार में सुधे
पहले तो व्यवहार में सुधार लाना उसे बड़ा ही खे
काम न चलते देख वह प्रयत्न करने लगता है। इस
उसमें ज्ञान,[1] कौशल,[2] तथा संवेगात्मक परिवर्तन[3] आने
सब उसके अनुभव[4] और सीखने[5] का फल होता है। इस --
सीखने को ही शिक्षा का नाम दिया जा सकता है और ऐसे
समायोजन अथवा व्यवस्थापन की संज्ञा दी जाती है।

मानव स्वभावतः अपने वातावरण से असन्तुष्ट रहता है और आराम तथा सुविधा के उपकरणों के बढ़ाने की चिन्ता में सदा लगा रहता है। इस चिन्ता के क्रम में वह अपने ज्ञान को सुसंगठित करता है और उसे बहुत सी नई-नई बातें मालूम होती हैं। फलतः उसके व्यवहार में भी बड़े-बड़े सुधार हो जाते हैं और वह असभ्य अवस्था से सभ्य अवस्था में आ जाता है। सभ्य अवस्था में आ जाना उसके समायोजन के प्रयत्न का सबसे बड़ा वांछित फल है।

समायोजन का तात्पर्य केवल अपने वातावरण के सम्बन्ध में ही नहीं होता, वरन् स्वयं अपने सम्बन्ध में भी होता है। जब व्यक्ति के अन्तःकरण का समुचित समायोजन नहीं हुआ रहता तो उसे सुख नहीं मिलता। तब मानो उसका सारा वातावरण ही उसे अरुचिकर लगता है। उदाहरणार्थ शैशव[6] में बच्चे का ऊधम मचाना तथा कैशोर[7] में विविध संवेगों का अत्यधिक[8] प्रकाशन व्यक्ति में समायोजन के अभाव की ओर संकेत करते हैं। परस्पर-विरोधी इच्छायें तथा विभिन्न आकांक्षायें व्यक्ति के अन्दर चलने वाले द्वन्द्व की ओर संकेत करती हैं और इसका यह अर्थ होता है कि आत्म-नियन्त्रण की ओर व्यक्ति को अभी बड़ा प्रयत्न करना है। शिक्षा का उद्देश्य ही व्यक्ति को यह आत्म-नियन्त्रण देना है; दूसरे शब्दों में शिक्षा समायोजन है।

---

1. Knowledge. 2. Skill. 3. Emotional Changes. 4. Experience. 5. Learning. 6. Infancy. 7. Adolescence. 8. Exeggerated Expressions.

## निजी क्रियाशीलता[1]

.ण से 'शिक्षा' व्यक्ति की निजी क्रियाशीलता से .क्षा व्यक्ति पर लादी जाती है उसका व्यक्तित्व के .भाव नहीं पड़ता। वस्तुतः वास्तविक शिक्षा वही है अपने से प्राप्त करता है। यदि व्यक्ति की स्वाभाविक .लना करके उसे शिक्षा देने का प्रयास किया गया तो .त्व संकुचित हो जायगा। तब व्यक्ति "दूसरों द्वारा प्राप्त , सिद्धान्तों, तथा विभिन्न रुचियों के स्तर" को तुरन्त मान कर .पनी आलोचना की शक्ति खो बैठेगा। वह चाहेगा कि उसके लिए . लोग सोचें। इस प्रकार वह केवल अन्धविश्वासी अनुसरणकर्त्ता . जायगा। हमें व्यक्ति को ऐसा बनाना है कि वह अपने लिए स्वयं सोचे, और अपने भविष्य का स्वयं निर्माता हो सके। यह तभी सम्भव है यदि उस पर शिक्षा न लादी जाय, वरन् उसे इस प्रकार प्रोत्साहित किया जाय कि वह अपनी निजी क्रियाशीलता द्वारा आवश्यक शिक्षा स्वयं प्राप्त कर ले। इस पुस्तक में वर्णित किण्डरगार्टेन तथा मॉन्तेसरी आदि पद्धतियों की शिक्षा-प्रणाली बालक की निजी शिक्षा पर ही आधारित ।

उपर्युक्त विवेचन से हमें शिक्षा के अर्थ पर थोड़ा प्रकाश मिलता है। नीचे हम यही सोचने का प्रयत्न करेंगे कि शिक्षा का अर्थ क्या है।

## २—शिक्षा का अर्थ[2]

शिक्षा उतनी ही पुरानी है जितना कि मानव। जब से मानव इस पृथ्वी पर आया तभी से शिक्षा का क्रम जारी है, क्योंकि शिक्षा बिना उसका काम चल ही नहीं सकता। परन्तु खेद है कि अब भी बहुत से लोग शिक्षा के अर्थ को ठीक-ठीक नहीं समझते। शिक्षा के अर्थ के सम्बन्ध में इस अनिश्चितता के दो कारण है। पहला कारण यह है कि प्रत्येक व्यक्ति, चाहे उसे स्कूल अथवा कालेज में शिक्षा मिली या न मिली हो, कुछ ऐसे अनुभव रखता है जिन्हें वह शिक्षा का ही परिणाम समझता है। अतः

1. Education as Self-activity. 2. The Meaning of Education.

उसकी यह धारणा हो जाती है कि 'शिक्षा-शास्
लगा है। इसीलिए तो यह प्रायः देखा जाता है कि
आलोचना प्रायः सभी लोग किया करते हैं। दूसरा
एक विज्ञान अथवा शास्त्र के रूप में अभी अपने विका
अतः भौतिक विज्ञानों की तरह इसके पारिभाषिक शब्द
नहीं प्राप्त हो सकी है।

## शिक्षा का अर्थ दो दृष्टिकोणों से

प्रायः शिक्षा का अर्थ दो दृष्टिकोणों से समझा जाता है। कु
"शिक्षा का अर्थ" शिक्षा के उद्देश्य तक ही सीमित रखते हैं। अतः
की परिभाषा में वे शिक्षा के ध्येय और कार्य का अर्थ समझना चाहते हैं। उदाहरणार्थ; हरबार्ट के शिक्षा उद्देश्य में हमें शिक्षा के इसी अर्थ का आभास मिलता है। जैसे—'शिक्षा का उद्देश्य मानव की रुचियों का विश्लेषण कर यह पता लगाना है कि व्यक्तिगत और सामाजिक जीवन के लिए उसमें सबसे अधिक उपयोगी कौन हैं और तब शिक्षण द्वारा उनका ऐसा विकास करना है कि जीवन की विभिन्न परिस्थितियों में वे सहायक हो सकें।'[1] जब लॉक[2] यह कहता है कि शिक्षा का उद्देश्य चरित्र का निर्माण करना है तो वह भी शिक्षा का अर्थ उसके उद्देश्य और कार्य तक ही सीमित करता है।

दूसरे दृष्टिकोण से शिक्षा का अर्थ शिक्षा के मनोविज्ञान से लिया जाता है। इसमें शिक्षा-प्रक्रिया का स्पष्टीकरण किया जाता है। इस प्रक्रिया के अनुसार ही शिक्षा के उद्देश्य और अर्थ का निर्धारण किया जाता है। शिक्षा-प्रक्रिया के स्पष्टीकरण में यह समझा जाता है कि बालक की शिक्षा किस प्रकार चलती है, उसकी शिक्षा के लिए किन-किन अवदशाओं का आयोजन आवश्यक है। शिक्षा-मनोविज्ञान इन सब प्रश्नों का उत्तर देता है। फ्रोबेल और डीवी ऐसे शिक्षा-चिन्तकों का कार्य इन्हीं प्रश्नों का समुचित उत्तर देना है। अब हरबार्ट और लॉक के उपर्युक्त दृष्टिकोण पुराने माने जाते

1. *Wilds, E. H.* The Foundations of Modern Education, p. 470, Rinehart & Company, Inc. New York, 1942. 2. Ibid p. 360.

के अन्तर्गत प्रायः 'शिक्षण[1] प्रक्रिया' का ही
। अतः शिक्षा के अर्थ के अन्तर्गत् हमारा ध्यान
क्षण की ही ओर रहेगा।

## र्थ बालक की क्रियाशीलता और अनुभव से

अर्थ केवल स्कूल या कालेज में प्राप्त शिक्षा से ही नहीं
हुए। वस्तुतः व्यक्ति इन शिक्षा-केन्द्रों के अतिरिक्त अपने
रण से भी बहुत कुछ जान और अनजान में सीखता रहता
पुस्तकें साधारण जनता के लिए सरलता से उपलब्ध नहीं थी
कूल के अन्दर विभिन्न विषयों का ज्ञान देना शिक्षा के प्रधान उद्देश्यों
न समझा जाता था। शिक्षा के इस दृष्टिकोण की प्रायः सभी आधुनिक शिक्षा-विशेषज्ञों ने आलोचना की है, क्योंकि इससे बालक का व्यक्तित्व बड़ा ही संकुचित हो जाता है। गत पृष्ठों में यथास्थान कही हुई बातों से यह स्पष्ट है। यदि शिक्षा-प्रक्रिया में विषयों के ज्ञानार्जन[2] पर ही सारा ध्यान केन्द्रित कर दिया जाय तो वह व्यक्ति के सर्वांगीण विकास के लिए घातक हो सकता है, क्योंकि ज्ञान से ही व्यक्ति के व्यवहार में वांछित सुधार आ जाना आवश्यक नहीं। हम देखते भी हैं कि पढ़े-लिखे बहुत से व्यक्तियों का व्यवहार ऐसा होता है कि उन्हें 'शिक्षित' कहना 'शिक्षा' का अपमान करना है। स्पष्ट है कि शिक्षा का उद्देश्य ज्ञानार्जन न होकर वांछित दिशा में व्यक्ति के व्यवहार में सुधार लाना है। अतः केवल वही ज्ञान शिक्षाप्रद[3] है जो कि व्यक्ति के व्यवहार में वांछित सुधार लाता है।

केवल वही ज्ञान शिक्षाप्रद हो सकता है जिसकी व्यक्ति को स्वयं अनुभूति होती है, अर्थात् जिसे व्यक्ति अपने अनुभवों से सीखता है। शिक्षा का प्रधान उद्देश्य जाति के अनुभवों को व्यक्ति के अनुभवों के अन्तर्गत लाना है। इसीलिए तो डीवी ऐसे महान शिक्षकों ने बालक के निजी अनुभव तथा उसकी स्वाभाविक क्रियाशीलता पर इतना बल दिया है। स्कूल को बालक के वातावरण का इस प्रकार उपयोग करना है कि उसे इस

---

1. Educative Process. 2. Acquisition of Knowledge.
3. Educative.

प्रकार के वांछित अनुभव मिलें कि उसके व्यवहार में आवश्यक सुधार आ जाँय। इस प्रकार यदि शिक्षा का अर्थ कोरा ज्ञानार्जन न होकर बालक की क्रियाशीलता[1] और अनुभव है तो शिक्षा को हम केवल स्कूल की चहारदीवारों तक ही सीमित नहीं कर सकते।

## शिक्षा का अर्थ व्यवहार में सुधार से

जन्म से मृत्यु तक व्यक्ति में शारीरिक मानसिक तथा संवेगात्मक परिवर्तन आया करते हैं। व्यक्ति में परिवर्तन आने के दो कारण माने जा सकते हैं। पहला कारण यह है कि उसमें उसके अन्दर से ही परिवर्तन आते हैं, दूसरा कारण उसका वाह्य वातावरण माना जा सकता है। पहले कारण से आये हुए परिवर्तन को विकास कहते है और दूसरे से आये हुए को शिक्षा। अपनी विविध इच्छाओं और आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए व्यक्ति को बहुधा वातावरण के साथ संघर्ष में आना होता है। मानव संस्कारशील[2] होता है, अतः इस संघर्ष के कारण उसके व्यवहार में सुधार आता रहता है। स्पष्ट है कि मानव स्वभाव की संस्कारशीलता[3] के आधार पर वातावरण के साथ संघर्ष के फलस्वरूप व्यवहार में जो कुछ सुधार आता है वही शिक्षा है। व्यक्ति का कोई भी अनुभव—छोटा या बड़ा किसी न किसी रूप में शिक्षाप्रद होता है, क्योंकि उसका उसके व्यक्तित्व पर प्रभाव पड़ता है और तदनुसार उसके व्यवहार में कुछ सुधार आता है। जान या अनजान में जीवन भर हर पग पर व्यक्ति शिक्षा पाता है। इस प्रकार उसका पूरा जीवन ही एक लम्बी शिक्षा-प्रक्रिया[4] है। अतः एक दृष्टिकोण से शिक्षा[5] को जीवन की प्रक्रिया कह सकते हैं। स्पष्ट है कि शिक्षा का किसी स्कूल अथवा कालेज से ही सम्बन्धित होना आवश्यक नहीं।

उपर्युक्त दृष्टिकोण से शिक्षा का क्षेत्र बड़ा ही असीमित हो जाता है। अतः सविधिक[6] और अविधिक[7] शिक्षा में अन्तर की ओर संकेत

1. Activity and Experience. 2. Plastic. 3. Plasticity. 4. The Individual's whole life is one long process of education. 5. Education is a process of living. 6. Formal. 7. Informal.

करना आवश्यक जान पड़ता है। नीचे[1] हम इसी अन्तर की ओर आ रहे हैं।

## अविधिक शिक्षा

अविधिक शिक्षा व्यक्ति के व्यवहार में आए हुए उस सुधार को कहते हैं जो उसके बिना किसी चेतनायुक्त[2] प्रयास के आ जाता है। अविधिक शिक्षा किसी पूर्व योजना के अनुसार नहीं चलती, और न इसमें कोई पूर्वनिश्चित उद्देश्य ही होता है। वस्तुतः अविधिक शिक्षा अनजान में चला करती है। उदाहरणार्थ, व्यक्ति किसी समारोह में जाता है, वह वहाँ परस्पर-व्यवहार तथा शिष्टाचार की रीतियाँ अनजान में सीख लेता है—न तो वहाँ कोई शिक्षक रहता है, और न 'सीखने वाला' शिक्षार्थी के रूप में किसी से शिष्टाचार-सम्बन्धी रीति ही सीखता है। व्यवहार और शिष्टाचार-सम्बन्धी सारी शिक्षा यहाँ पर व्यक्ति आकस्मिक[3] रूप में पाता है। यहाँ पर यह ध्यान देना है कि अविधिक शिक्षा जो आकस्मिक रूप में चलती है उसका सदैव अच्छा ही होना आवश्यक नहीं। हम सब लोगों का अनुभव है कि बालक अनजान में बहुत सी बुरी बातें और आदतें सीख लेता है। परन्तु यह याद रखना है कि बुरी आदतों का सीखना शिक्षा नहीं है; वस्तुतः वह तो कुशिक्षा है।

## सविधिक शिक्षा

सविधिक शिक्षा में एक निश्चित उद्देश्य होता है और इसमें एक पूर्व योजना होती है। यह शिक्षा प्रायः इसी उद्देश्य से संस्थापित संस्थाओं—अर्थात् स्कूल और कालेजों में दी जाती है। इसमें शिक्षक और शिक्षार्थी अपनी जान में एक प्रक्रिया में संलग्न होते हैं। परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं कि सविधिक शिक्षा कक्षा के अन्दर ही दी जा सकती है। आधुनिक प्रगतिशील[4] स्कूलों में बालक की शिक्षा के कुछ आयोजन कक्षा के बाहर सुसंगठित क्रियाशीलताओं द्वारा भी किये जाते हैं। इन क्रियाशीलताओं से भी उनके व्यवहार में वांछित सुधार लाने की अपेक्षा की जाती है और

---

1. तृतीय खण्ड का प्रारम्भ भी देखिए। 2. Without any conscious effort. 3. Incidental way. 4. Modern Progressive Schools.

बहुत से अंशों में यह अपेक्षा पूरी भी होती है। इन क्रियाशीलताओं के अतिरिक्त भी स्कूल में कक्षा के बाहर शिक्षक और शिक्षार्थी विविध रूप में एक दूसरे के सम्पर्क में आते हैं और इस सम्पर्क से विद्यार्थी गण अपने व्यवहार में सुधार लाते हैं। अतः स्पष्ट है कि अविधिक अथवा सविधिक शिक्षा को केवल कक्षा की सीमा के अन्दर ही नहीं बाँधा जा सकता।

## बालक स्वयं सीखता है

शिक्षक को यह नहीं सोचना चाहिए कि वह बालक को पढ़ाता है। उसे यह याद रखना चाहिए कि बालकों को कुछ पढ़ाया नहीं जा सकता, वरन् बालक तो स्वयं अपने अनुभव से सीखते हैं। एक पथप्रदर्शक के रूप में शिक्षक बालकों को ऐसे रास्ते पर कर सकता है कि उनका अनुभव उपयोगी और शिक्षा-प्रद ही हो। स्कूल एक ऐसी संस्था है जहाँ सभी बालकों को समान अधिकार हैं और सभी को अपनी स्वाभाविक क्रिया-शीलता के लिए पूरी स्वतन्त्रता है। अतः स्कूल में जिन कार्यों का आयो-जन किया जाय उनमें सभी बालकों के हित तथा इच्छाओं पर समुचित ध्यान देना है। प्रत्येक बालक को इन कार्यों के संगठन में अपना-अपना भाग देना है और प्रत्येक को उनकी सफलता का उत्तरदायित्व अपने ऊपर लेना है। स्पष्ट है कि स्कूल की ऐसी परिस्थिति में शिक्षक का यह सोचना कि बालकों को वह पढ़ाता है अथवा उसी के विचार और इच्छानुसार बालक चले भ्रमात्मक है। दूसरे, शिक्षक को यह भी याद रखना है कि स्कूल में पूरे समूह द्वारा जो क्रियाशीलतायें आयोजित और संगठित की जाती हैं उनसे उसकी भी शिक्षा होती है, न कि केवल बालकों की ही, क्योंकि स्कूल के उस समूह का एक सदस्य शिक्षक भी तो है। इस प्रकार शिक्षा-प्रक्रिया दो मुखी है। इससे शिक्षक और विद्यार्थी दोनों के व्यवहार में सुधार होता है। स्पष्ट है कि 'पढ़ाना' और 'सिखाना' दोनों साथ ही साथ चलता रहता है और शिक्षक पढ़ाने के क्रम में स्वयं अपना भी विकास करता है।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### १—शिक्षा क्या है ?

शिक्षा के उद्देश्य में मतैक्य नहीं। इसके निर्धारण में जीवन-दर्शन का प्रभाव।

### शिक्षक द्वारा ज्ञान देना

यह उद्देश्य बहुत ही पुराना। बालक के मस्तिष्क को ज्ञान से भरना। पाठ्यक्रम के प्रमुख अंश को बालक के मस्तिष्क में सजाना। छात्र का आज्ञाकारी होना।

**आलोचना—**

छात्र को स्वयं अपने अनुभव से सीखना। शिक्षक केवल पथ-प्रदर्शक।

### मानसिक विनय के रूप में शिक्षा

यह एक दृष्टिकोण, पाठ्यक्रम का निर्धारण मानसिक अभ्यास के लिए, कुछ विशिष्ट विषयों से मानसिक अभ्यास अधिक सरलता से प्राप्त किया जा सकता है।

**आलोचना—**

शिक्षण के स्थानान्तर के सम्बन्ध में पुराने विचार अब गलत सिद्ध कर दिये गये हैं। केवल समान तत्वों के सम्बन्ध में ही स्थानान्तर। इस दृष्टिकोण के सहारे वर्तमान की समस्याओं का सामना करने में व्यक्ति असमर्थ।

### शिक्षा-सिद्धान्त में मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण की आवश्यकता

शिक्षा का आयोजन सीखने के मनोविज्ञान के अनुसार। व्यक्ति और समाज के परस्पर-सम्बन्धों पर ध्यान। बालक की स्वाभाविक प्रतिक्रियाओं को प्रधानता। मूलप्रवृत्तियों के शोधन करने का प्रयत्न।

### शिक्षा समायोजन है

वातावरण में व्यवस्थापन के प्रयत्न में ज्ञान, कौशल तथा संवेगात्मक

परिवर्तन का आना अनुभव और सीखने का फल। यह अनुभव और सीखना ही शिक्षा अथवा समायोजन है।

## शिक्षा निजी क्रियाशीलता

बालकों पर शिक्षा लादना नहीं। उनकी स्वाभाविक क्रियाशीलता के आधार पर उन्हें शिक्षा देना।

## २—शिक्षा का अर्थ

शिक्षा के अर्थ के सम्बन्ध में अनिश्चितता। प्रत्येक व्यक्ति शिक्षा का आलोचक। शिक्षा एक शास्त्र के रूप में अभी अपने विकास-क्रम में।

## शिक्षा का अर्थ दो दृष्टिकोणों से

१—शिक्षा के उद्देश्य तक सीमित। जैसे हरबार्ट और लॉक का दृष्टिकोण।

२—शिक्षा के मनोविज्ञान को महत्वपूर्ण स्थान। शिक्षा-प्रक्रिया का स्पष्टीकरण। जैसे, फ्रोबेल और डीवी।

## शिक्षा का अर्थ बालक को क्रियाशीलता और अनुभव से

ज्ञान से ही व्यक्तित्व में वांछित सुधार आ जाना आवश्यक नहीं। व्यवहार में वांछित सुधार लाना उद्देश्य।

केवल वही ज्ञान शिक्षाप्रद जिसे व्यक्ति को अनुभूति होती है। जाति के अनुभवों को व्यक्ति के अनुभवों के अन्तर्गत लाना है। शिक्षा स्कूल तक ही सीमित नहीं।

## शिक्षा का अर्थ व्यवहार में सुधार से

व्यक्ति में परिवर्तन आने के दो स्रोत—अन्दर से और बाहर से—अन्दर से विकास और बाहर से शिक्षा। आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए, वातावरण के संघर्ष में आना। इस संघर्ष से व्यवहार में सुधार—यह सुधार शिक्षा। सुधार जीवन भर। अतः शिक्षा-प्रक्रिया जीवन भर।

## अविधिक शिक्षा

बिना किसी चेतनायुक्त प्रयास के। पूर्वयोजना नहीं। आकस्मिक शिक्षा।

## सविधिक शिक्षा

एक निश्चित उद्देश्य और पूर्वयोजना। संस्थापित संस्थाओं में। कक्षा के बाहर सुसंगठित क्रियाशीलताओं द्वारा भी। कक्षा की सीमा में ही नहीं।

## बालक स्वयं सीखता है

शिक्षक केवल पथ-प्रदर्शक। अपनी शिक्षा के कार्यों के संगठन में बालक का भी हाथ। शिक्षक की भी शिक्षा। पढ़ाना और सीखना दोनों साथ-साथ चलता है।

# १०

## शिक्षा के उद्देश्य[1]

### १—क्या शिक्षा की परिभाषा करना सम्भव है[2] ?

शिक्षा की परिभाषा करना सरल नहीं। अपने-अपने विचारानुसार लोगों ने शिक्षा की विभिन्न परिभाषायें दी हैं। वस्तुतः शिक्षा की परिभाषा दी ही नहीं जा सकती। यह विवादग्रस्त विषय है, अतः इस पर केवल विचार-विनिमय किया जा सकता है। शिक्षा का जीवन से घनिष्ठ सम्बन्ध है। जीवन के आदर्श के अनुसार ही इसका संगठन करना उचित है। व्यक्ति का अपना विशिष्ट आदर्श होता है। इस प्रकार शिक्षा का उद्देश्य निर्धारित करना कोरी प्रवंचना है। तथापि विद्वानों ने इस क्षेत्र में अपना परिश्रम बन्द नहीं किया है, क्योंकि विभिन्न विचार और आदर्श के होते हुए भी मानव स्वभाव में कुछ एकता पाई जाती है। इसी एकता के आधार पर शिक्षा के कुछ साधारण उद्देश्यों का उल्लेख कर दिया गया है। अपनी रुचि के अनुसार किसी उद्देश्य को अपनाने के लिए व्यक्ति स्वतन्त्र है। शिक्षा की परिभाषा कई प्रकार से की गई है। शिक्षा वह साधन है जिससे वातावरण सुधारा जाता है अथवा नये वातावरण की रचना की जाती है। शिक्षा का तात्पर्य पुस्तकीय ज्ञान से नहीं है। इस मत के मानने वाले यहाँ तक कह जाते हैं कि स्कूल में सीखे हुए ज्ञान के भूल जाने पर जो कुछ बचता है वही शिक्षा का फल है। कुछ लोग शिक्षा का अर्थ समझते हैं—अन्धकार में प्रकाश दिखलाना। जड़वादियों के

1. The Aims of Education. 2. Is it possible to define education.

अनुसार शिक्षा का उद्देश्य सुखपूर्वक व्यवस्थित जीवन व्यतीत करना सिखलाना है।

संक्षेप में विभिन्न विशेषज्ञों के मतानुसार शिक्षा के उद्देश्य ये हैं :—

(१) व्यक्ति की सभी आन्तरिक शक्तियों का पूर्ण विकास करना जिससे उसमें आत्म-निर्भरता आ सके।

(२) स्वतन्त्र आलोचनात्मक शक्ति का विकास करना।

(३) व्यक्ति में दूसरों के सुख-दुःख में सहानुभूति दिखलाने की शक्ति उत्पन्न करना।

(४) संसार में प्रचलित सभ्यता के विभिन्न अंगों का ज्ञान कराना।

(५) व्यक्तित्व का पूर्ण विकास इस प्रकार करना कि सामाजिक हित की उपेक्षा न की जा सके।

(६) व्यक्ति की मूल-प्रवृत्तियों और स्थायी-भावों में सामञ्जस्य उत्पन्न करना।

उपर्युक्त छः उद्देश्यों के सूक्ष्मतम विश्लेषण से शिक्षा के केवल दो ही प्रधान उद्देश्य ठहरते हैं—वैयक्तिक और सामाजिक[1]। वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्य देखने में परस्पर-विरोधी जान पड़ते हैं। ये उद्देश्य शिक्षा-क्षेत्र में ही नहीं वरन् राजनीति, अर्थशास्त्र तथा समाजशास्त्र के क्षेत्र में भी प्रमुख स्थान रखते हैं। इन सभी क्षेत्रों में दोनों के कट्टर प्रतिपादक मिलते हैं। यहाँ हम केवल शिक्षा-क्षेत्र में ही इन दोनों उद्देश्यों के तात्पर्य पर प्रकाश डालेंगे।

## शिक्षा का वैयक्तिक उद्देश्य

हमारी प्राचीन भारतीय शिक्षा-प्रणाली शिक्षा के इसी उद्देश्य की पोषक रही है। उनके अनुसार वैयक्तिक उद्देश्य का तात्पर्य व्यक्ति के आत्म-बोध से रहा है। इस आत्मबोध का तात्पर्य ईश्वर से आत्म सात् करना था। प्राचीन यूनान के सोफिस्ट भी शिक्षा के वैयक्तिक उद्देश्य के

1. Individual and Social Aims of Education.

प्रतिपादक थे और उन्होंने समाज की सभी मान्यताओं के आँकने के लिये केवल व्यक्ति[1] को ही मापदण्ड रूप में स्वीकार किया। फलतः शिक्षा द्वारा वे व्यक्ति में 'सत्यं शिवं और सुन्दरम्'[2] का विकास करना चाहते थे। मध्य युग के ईसाई शिक्षा[3]-काल में कठोर नियमों के आधार पर व्यक्ति में निहित पापों को दूर कर उसे विशुद्ध बनाना शिक्षा का उद्देश्य था। गत पृष्ठों में हम देख चुके हैं कि रूसो, पेस्तालॉजी तथा फ्रोबेल शिक्षा के क्षेत्र में वैयक्तिक उद्देश्य के ही प्रतिपादक हैं, क्योंकि व्यक्ति का विकास करना ही उनका प्रधान उद्देश्य है। बीसवीं शताब्दी में सर टी० पी० नन इस उद्देश्य के प्रधान प्रतिपादक माने जाते हैं। शिक्षा के वैयक्तिक उद्देश्य का तात्पर्य व्यक्ति[4] के उच्चतम विकास अथवा आत्म-ज्ञान से है। व्यक्ति के 'आत्म'[5] के पूर्ण विकास की ओर शिक्षा को नियोजित करना है। प्रत्येक व्यक्ति का आत्म सार्वभौमिक[6] आत्म से सम्बन्धित होता है। सार्वभौमिक आत्म से सम्बन्धित होने के नाते उसका सम्बन्ध सार्वभौमिक मान्यताओं से भी रहता है। सार्वभौमिक मान्यतायें व्यक्ति के अपने व्यक्तित्व[7] से अधिक स्थायी होती हैं।

**व्यक्तिवाद के अनुसार शिक्षा-दर्शन**

व्यक्तिवाद के शिक्षा-दार्शनिक सिद्धान्त की ओर इस प्रकार संकेत किया जा सकता है :—

१—सार्वभौमिक मान्यतायें सनातन और अपरिवर्तनशील होती हैं।

२—ये मान्यतायें व्यक्ति में निहित रहती हैं और अपने पूर्ण विकास की प्रतीक्षा में रहती हैं।

३—व्यक्ति ही 'वास्तविक'[8] है, समाज की रचना केवल उसके लाभ के लिये की गई है। अतः व्यक्ति की सम्भावनाओं[9] का उच्चतम विकास

1. Individual as the measure of all values. 2. Truth, Goodness and Beauty. 3 Christian Education in the Middle Ages. 4. Highest development of the individuality or self-realisation. 5. Perfection of the self. 6. Universal-self. 7. Individuality. 8. Individual is the reality. 9. Potentialities.

करना ही शिक्षा का परम उद्देश्य है। शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति के विकास पथ से रोड़ों को दूर करना है। शिक्षा व्यक्ति के विकास की एक प्रक्रिया है, और शिक्षक को यह देखना है कि यह प्रक्रिया बिना किसी अड़चन के चलती रहे।

अतः शिक्षा के तत्वों का निर्धारण सामाजिक क्रियाशीलताओं के आधार पर न करके बालक की रुचियों के आधार पर करना चाहिये। जब कि सार्वभौमिक मान्यतायें स्वयं व्यक्ति में निहित रहती हैं तो उसे विकसित होने के लिये स्वतन्त्र छोड़ देना चाहिये, क्योंकि तब वह उसी पथ का अनुसरण करेगा जिससे उसका विकास अत्युत्तम रूप से चलेगा। शिक्षा में पाठ्वस्तु का चुनाव व्यक्ति के विकास के उद्देश्य से करना चाहिये। किसी भी विषय के पढ़ाने का उद्देश्य व्यक्ति का विकास ही होगा। ऐसी स्थिति में सभी बालकों के लिये एक ही पाठ्यवस्तु निर्धारित कर देना घातक होगा, क्योंकि व्यक्ति की रुचियों और विकास-प्रक्रिया में भेद का पाया जाना स्वाभाविक है। अतः आदर्श की दृष्टि से प्रत्येक व्यक्ति के लिये अलग-अलग पाठ्यक्रम होना चाहिये। यदि ऐसा सम्भव न हो तो पाठ्यक्रम का संगठन कम से कम इस प्रकार करना चाहिए कि उसमें आवश्यकतानुसार वांछित परिवर्तन किया जा सके।

शिक्षा-विधि के क्षेत्र में शिक्षा के वैयक्तिक उद्देश्य के अनुसार बालक की स्वतन्त्र क्रियाशीलता को प्रधानता दी जाती है। कोई व्यक्ति अपने निजी अनुभव के आधार पर ही सीख सकता है। विविध प्रकार के अनुभवों के लिए स्कूल को इस प्रकार आयोजन करना है कि बालक आवश्यक बातें स्वयं सीख ले। स्वतन्त्र क्रियाशीलता की प्रधानता के कारण विनय-समस्या भी जटिल न होगी। उसका समाधान तो स्वतः होता जायगा। इस प्रकार बालक के व्यक्तित्व के स्वतन्त्र विकास को सदैव प्रेरणा देनी है। शिक्षा की सभी विधियों का उद्देश्य इसी प्रेरणा को देना है।

अब नीचे हम शिक्षा के सामाजिक उद्देश्य की चर्चा करेंगे।

### ३—शिक्षा का सामाजिक उद्देश्य

विज्ञान, गणतन्त्र तथा समाजवादी विचारों के प्रचार से शिक्षा में

समाज की ओर झुकाव बढ़ता गया। शिक्षा में समाजवादी विचार-धारा को स्पष्टतः लाने का श्रेय सर्वप्रथम हरबर्ट[1] स्पेन्सर को दिया जा सकता है। स्पेन्सर के अनुसार 'अच्छी तरह जीवन बिता सकना' शिक्षा का उद्देश्य है, अर्थात् व्यक्ति को ऐसी शिक्षा देनी चाहिए कि वह सभी प्रकार से अच्छी तरह सुखी जीवन बिता सके। स्पेन्सर के शिक्षा उद्देश्य की ओर गत पृष्ठों में हम कुछ संकेत कर चुके हैं। शिक्षा के सामाजिक उद्देश्य के प्रतिपादक बालक को ऐसी शिक्षा देना चाहते हैं जिससे वह अपने भावी जीवन में सभी आवश्यक सांसारिक उत्तरदायित्वों को निभा सके। इस प्रकार उनके अनुसार शिक्षा का उद्देश्य भावी जीवन की तैयारी है। शिक्षा के सामाजिक उद्देश्य के प्रतिपादकों का दार्शनिक आधार निम्नलिखित है :—

( १ ) विश्व में कुछ सनातन नहीं है। जिसकी स्पष्टतः अनुभूति होती है वही सत्य है, और इसी सत्य के आधार पर जीवन को आँकना ठीक है।

( २ ) मानव मान्यतायें[2] समाज से विकसित होती हैं। अतः व्यक्ति सामाजिक आदर्शों को अपना समझकर स्वीकार करता है।

( ३ ) अपने में सामाजिक गुणों के विकास से ही व्यक्ति अपने आत्म[3] को समझ सकता है, अथवा अपना पूर्ण विकास कर सकता है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि बालक में विभिन्न सामाजिक गुणों का विकास करना ही शिक्षा का उद्देश्य है। समाजशास्त्रीय विचार[4]धारा के अनुसार समाज ही सब कुछ है। व्यक्ति तो समाज रूपी चलने वाली नाड़ी की एक धड़कन के समान है। व्यक्ति में जो कुछ गुण और तत्व होते हैं उसे वह समाज से ही पाता है। व्यक्ति सामाजिक वातावरण में जन्म लेता है। जन्म के पूर्व ही उसका वातावरण एक प्रकार से सुनिश्चित रहता है। व्यक्ति इस वातावरण के अनुसार अपने को ढालने में समर्थ होता है क्योंकि परिस्थिति के अनुसार अपने में परिवर्तन लाने का उसमें गुण होता है। अतः अपने शैशव, बचपन तथा कैशोर में वाता-

1. Herbert Spencer (1820-1903) 2. Human Values. 3. Self.
4. Sociological Thinking.

वरण के अनुसार अपने को व्यवस्थित करने की वह चेष्टा किया करता है। जिन व्यक्तियों के सम्पर्क में आता है उनके साथ कैसे व्यवहार करना चाहिए यह वह सीखता रहता है। जिन विधियों से यह सब वह सीखता है उसी को शिक्षा कहते हैं। इस प्रकार शिक्षा से ही उसके चरित्र और व्यक्तित्व का निर्धारण होता है।

शिक्षा के सामाजिक उद्देश्य के प्रतिपादक बालक की किसी जन्मजात[1] सम्भावनाओं में विश्वास नहीं करते। उनका विश्वास है कि व्यक्ति अपनी शारी शक्तियाँ तथा प्रवृत्तियाँ अर्जित करता है, न कि संक्रमित। सभी व्यक्तियों के सामाजिक वातावरण[2] में कुछ समान तत्व होते हैं, क्योंकि सभी व्यक्तियों को कुछ समान सामाजिक अभिप्रेरणाओं का सामना करना होता है। अतः सभी व्यक्तियों के व्यवहार में कुछ समान तत्व पाये जा सकते हैं। इस समानता के आधार पर ही व्यक्ति समाज में रहना चाहता है और समाज में रहने से उसका व्यक्तिगत विकास होता है। इस प्रकार शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को सामाजिक ही बनाना है जिससे वह अपना विकास कर सके। शिक्षा के सहारे व्यक्ति को ऐसा बनाना है कि समाज में वह सुखी जीवन व्यतीत कर सके। सुखी जीवन व्यतीत करने के लिए उसे विभिन्न सामाजिक उत्तरदायित्वों को उठाने के लिए अपने को तैयार करना होगा। इस तैयारी में व्यक्ति की सहायता करना ही शिक्षा का उद्देश्य है।

शिक्षा के सामाजिक उद्देश्य के अनुसार पाठ्य-वस्तु का संगठन सामाजिक स्रोतों से किया जायगा। सामाजिक जीवन के लिए जो वस्तुएँ उपयोगी और वांछित होंगी उन्हीं को पाठ्य-वस्तु में रक्खा जायगा। इस प्रकार समाज में देखी जानी वाली क्रियाशीलताओं[3] और स्कूल की क्रियाशीलताओं में कोई विशेष भेद नहीं होना चाहिये। वस्तुतः समाज एक ऐसी पुस्तक है जिसका बालक को स्कूल में गूढ़ अध्ययन करना है। समाज की महत्वपूर्ण क्रियाशीलताओं का विश्लेषण करना चाहिये और

---

1. Innate Potentialities. 2. Social Environment. 3. Activities

शिक्षा का निर्धारण उसी विश्लेषण के आधार पर करना चाहिये। शिक्षा उद्देश्य ही नहीं; वरन् शिक्षा[1]-विधि का भी सामाजिक होना आवश्यक है। सामाजिक नियन्त्रण[2] के आधार पर ही शिक्षा का समुचित रूप से परिचालन किया जा सकता है। स्कूल को एक छोटा समाज ही समझना चाहिये। स्कूल जितना ही अधिक सामाजिक जीवन का प्रतिनिधित्व करेगा उतना ही अच्छा वह बालकों की शिक्षा का साधन होगा।

## ४—शिक्षा के वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्य में भेद

उपर्युक्त विवरण में हम देखते हैं कि वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्य एक दूसरे के विरोधी हैं। वैयक्तिक उद्देश्य बालक की जन्मजात् सम्भावनाओं में विश्वास करता है और शिक्षा द्वारा इन सम्भावनाओं का उच्चतम विकास करना चाहता है। इस विचारधारा के प्रतिकूल सामाजिक उद्देश्य बालक की जन्मजात् सम्भावनाओं में विश्वास नहीं करता। इसके अनुसार बालक अपने सारे गुण समाज से ही सीखता है। अतः उसे सामाजिक बनाना ही शिक्षा का परम उद्देश्य है। दूसरे, वैयक्तिक उद्देश्य के अनुसार पाठ्य-विषय का निर्धारण बालक की स्वाभाविक रुचिओं के अनुसार होना चाहिये। इसके विपरीत सामाजिक उद्देश्य बालक की स्वाभाविक रुचियों में विश्वास नहीं करता। अतः इसके अनुसार पाठ्य-विषय का निर्धारण उन सामाजिक उत्तरदायित्वों के आधार पर करना चाहिये जिनके निभाने के लिये बालक को शिक्षित करना है, अर्थात् शिक्षा का उद्देश्य बालक को अपने सामाजिक उत्तरदायित्वों को निभाने के लिये तैयार करना है। वैयक्तिक उद्देश्य बालक को स्वतन्त्र छोड़ना चाहता है, और सामाजिक उद्देश्य उस पर सामाजिक नियन्त्रण[2] रखना चाहता है।

## ५—वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्य की देन

(१) वैयक्तिकः वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्यों में इतनी प्रतिकूलता होते हुए भी इन दोनों का प्रभाव हमारी शिक्षा-प्रणालियों पर पड़ा है।

1. Method of Education. 2. Social Control.

वैयक्तिक उद्देश्य के प्रभाव-स्वरूप अब हम शिक्षा को बाल[1]-केन्द्रित बनाना चाहते हैं, अर्थात् शिक्षा-प्रक्रिया में हम बालकों की रुचियों और स्वाभाविक क्रियाशीलताओं को प्रधानता देना चाहते हैं। फलतः उन्हें अब कठोर नियन्त्रण के अन्तर्गत् रखना अमनोवैज्ञानिक समझा जाता है। वैयक्तिक उद्देश्य के अनुसार हम बालक के नैतिक स्वभाव का विकास करना शिक्षा का उद्देश्य मानते हैं।

(२) **सामाजिक** : सामाजिक उद्देश्य के प्रभाव स्वरूप शिक्षा में अब पहले से अधिक वास्तविकता आ गई है। यह उद्देश्य भावी जीवन की तैयारी पर बल देता है। फलतः व्यावसायिक[2] शिक्षा और नागरिकता के लिये[3] शिक्षा पर अब विशेष ध्यान दिया जाने लगा है। अब स्कूल समाज का प्रतिनिधि माना जाता है। अतः स्कूल और समाज में परस्पर-सम्बन्ध स्थापित करने की चेष्टा की जाती है। गणतन्त्र की सफलता[4] के लिये शिक्षा का दृष्टिकोण भी सामाजिक उद्देश्य की ही देन है।

## ६—वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्यों में समन्वय[5]

शिक्षा के वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्यों में एक समन्वय प्राप्त किया जा सकता है। वस्तुतः इस समन्वय की हमें बड़ी आवश्यकता है। यदि किसी एक की ही विचारधारा से हम शिक्षा को संचालित करें तो हमें आदर्श स्थिति प्राप्त न हो सकेगी। हमें तो व्यक्ति के विकास और समाज हित दोनों पर ध्यान देना है, क्योंकि 'एक' 'दूसरे' पर निर्भर रहते हैं। व्यक्ति का हित समाज के विकास पर और समाज का हित व्यक्ति के विकास पर निर्भर हैं। व्यक्ति ही तो समाज बनाता है और समाज में व्यक्ति ही तो हैं। अतः हमें इन दोनों उद्देश्यों के उच्चतम भावों को अपनाना होगा। इसी में व्यक्ति और समाज दोनों का कल्याण दिखलाई पड़ता है।

---

1. Child-centred. 2. Vocational Education. 3. Education for Citizenship. 4. Education for the success of Democracy. 5. Synthesis between the Individual and Sociological Aims of Education.

'समाज' और 'व्यक्ति' दोनों सत्य माने जा सकते हैं व्यक्ति केवल समाज का ही फल नहीं है। एक ही समाज में रहने वाले अनेक व्यक्ति विभिन्न स्वभाव और शक्ति के होते हैं। किन्हीं भी दो व्यक्ति की योग्यताओं में अनुकूलता नहीं मिलती। व्यक्ति एक दम कोरा नहीं पैदा होता। वह अपने साथ अपनी कुछ विशिष्ट सम्भावनायें लाता है। इन विशिष्ट सम्भावनाओं के आधार पर बड़े-बड़े व्यक्ति सभ्यता और संस्कृति के विकास में वैज्ञानिक आविष्कारों तथा अपनी विचाराधाराओं द्वारा योग देते हैं।

समाज को केवल विभिन्न व्यक्तियों का एक योग ही मान बैठना गलत होगा। व्यक्ति आते हैं और जाते हैं, परन्तु समाज का एक विशिष्ट स्वरूप सदा वर्तमान दिखलाई पड़ता है। समाज की अपनी कुछ ऐसी विशिष्टतायें होती हैं जिन पर व्यक्तियों का उतना प्रभाव नहीं पड़ता जितना प्रभाव वे स्वयं व्यक्तियों पर डालती हैं।

स्पष्ट है कि व्यक्ति और समाज दोनों को सत्य मानना चाहिए। दोनों में एक घनिष्ट सम्बन्ध है। दोनों अपने अस्तित्व के लिए एक दूसरे पर निर्भर रहते हैं। समाज से पृथक् रहकर व्यक्ति अपना व्यक्तित्व नहीं रख सकता। अपने जीवन के क्रम से वह समाज द्वारा प्रभावित होता है, और समाज पर भी अपना कुछ प्रभाव डालता है। इसी प्रकार बिना व्यक्ति के समाज की कल्पना नहीं की जा सकती। हाँ, यह सत्य है कि समाज व्यक्ति को शिक्षा देता है, उस पर नियन्त्रण रखता है और अपना प्रभाव डालता है। परन्तु साथ ही यह भी सत्य है कि व्यक्तियों की देन से समाज का भी उत्तरोत्तर विकास होता रहता है। इस प्रकार व्यक्ति और समाज का विकास साथ ही साथ चला करता है, क्योंकि 'एक के विकास' का तात्पर्य 'दूसरे के विकास' से भी होता है। अतः आदर्श स्थिति में व्यक्ति और समाज के हितों में कोई विरोध नहीं हो सकता। परन्तु यदि आदर्श स्थित न हुई तो व्यक्ति और समाज के हितों में विरोध आना स्वाभाविक है।

आज की स्थिति में व्यक्ति और समाज के हितों में विरोध दिखलाई पड़ता है, क्योंकि आदर्श स्थिति के आयोजन में अभी तक हम सफल नहीं

हो पाये हैं । ऐसी स्थिति में हमें सोचना है कि व्यक्ति और समाज दोनों को एक दूसरे के हित के लिये जीवित रहना है। अतः कोई निर्णय लेने के पूर्व हमें परिस्थिति विशेष के अनुसार कार्य करना होगा और यह देखना होगा कि व्यक्ति और समाज दोनों में किसकी आवश्यकता उस समय दूसरे से अधिक है। तदनुसार हमें निर्णय करना चाहिए। इस प्रकार कहा जा सकता है कि समाज के अन्तर्गत व्यक्ति का उच्चतम विकास करना शिक्षा का उद्देश्य है। इस उद्देश्य में वैयक्तिक और सामाजिक दोनों तत्वों का समावेश हो जाता है। वस्तुतः इस उद्देश्य के कार्यान्वित करने में ही व्यक्ति और समाज दोनों का हित दिखलाई पड़ता है।

शिक्षा के उपर्युक्त दो उद्देश्यों के अतिरिक्त कुछ अन्य उद्देश्यों की भी चर्चा की जाती है। परन्तु ये सभी उद्देश्य वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्य पर ही आधारित जान पड़ते हैं। तथापि इन पर भी संक्षेप में प्रकाश डालना यहाँ समीचीन जान पड़ता है।

## ७—शिक्षा का उद्देश्य[1] नागरिकता की शिक्षा

गणतन्त्र के विकास से शिक्षा का उद्देश्य अब नागरिकता की शिक्षा माना जाने लगा है। शिक्षा को व्यक्ति के लिए ऐसे अनुभवों का आयोजन करना है कि उसमें वे गुण आ जाँय जो गणतन्त्र के किसी सफल सदस्य के लिए आवश्यक हैं। यदि सदस्यों में ये गुण न हुए तो गणतन्त्र सफल न हो सकेगा और व्यक्ति के उच्चतम विकास के लिए अवसर न मिलेगा। शिक्षा का यह दृष्टिकोण सामाजिक उद्देश्य से ही निकला हुआ जान पड़ता है। एक नागरिक के रूप में व्यक्ति के कुछ कर्तव्य और अधिकार होते हैं। इन कर्तव्यों और अधिकारों के प्रति व्यक्ति में चेतना देना शिक्षा का उद्देश्य है। चेतना देने के बाद उसे व्यक्ति को ऐसा बनाना है कि वह कर्तव्यों का पालन कर सके और अपने अधिकारों की रक्षा कर सके। साधारणतः यह देखा जाता है कि नागरिकता की शिक्षा का तात्पर्य निर्वाचन की कला, राजकार्य के उत्तरदायित्व को सँभालने तथा वाद-विवाद में व्यक्ति को

1. Training for Citizenship as the Aim of Education.

कौशल देना समझा जाता है, क्योंकि गणतन्त्रात्मक राज्य को चलाने के लिए इन सब बातों की बड़ी आवश्यकता होती है। इन सब कलाओं और कौशल में उन्हें निपुण बनाने के लिए स्कूल में विद्यार्थी-सभा का संगठन किया जाता है। इस सभा की एक कार्यकारिणी समिति होती है। इस समिति के विभिन्न सदस्यों पर सभा के कार्य को चलाने के लिए उसी प्रकार उत्तरदायित्व दिया जाता है जैसे किसी राज्य के मन्त्रिमण्डल के सदस्यों पर अलग-अलग उत्तरदायित्व होता है। गणतन्त्रात्मक राज्य में जनता को अपनी ओर जीतने के लिए नेता के पास भाषण की कला होनी चाहिए। इसलिए वाद-विवाद की प्रतियोगिता द्वारा स्कूलों में बालकों की भाषण-कला का विकास किया जाता है।

कुछ प्रगतिशील[1] स्कूलों में पुस्तकालय तथा विनय-समस्या के सुलझाव का सारा उत्तरदायित्व विद्यार्थियों को ही दे दिया जाता है। इस प्रकार नागरिकता की शिक्षा के रूप में बालकों को विविध उत्तरदायित्वों को सँभालने के योग्य बनाने का प्रयत्न किया जाता है। परन्तु नागरिकता की शिक्षा का तात्पर्य केवल इतना ही समझा जाय कि व्यक्ति को गणतन्त्र राज्य की राजनीत की बागडोर सँभालने योग्य बनाना है तो निश्चय ही यह उद्देश्य बड़ा ही संकुचित है। वस्तुतः व्यक्ति का उत्तरदायित्व केवल राजनीति-सम्बन्धी ही नहीं है। आर्थिक, सामाजिक तथा धार्मिक क्षेत्रों में भी उसे अपने कर्तव्यों का पालन करना है। दूसरे, व्यक्ति केवल समाज का एक सदस्य ही नहीं है, वरन् उसका अपना एक निजी अस्तित्व भी है और इस अस्तित्व के नाते वह अपने कुछ कार्यों में पूर्ण स्वतन्त्रता चाहता है। अतः जो शिक्षा व्यक्ति के केवल सामाजिक पक्ष पर ही ध्यान देती है और व्यक्ति के अन्य पक्षों की अवहेलना करती है उसे 'पूर्ण शिक्षा[2]' नहीं कहा जा सकता। स्पष्ट है कि शिक्षा का उद्देश्य और अधिक विस्तृत होना चाहिए।

### ८—शिक्षा का उद्देश्य व्यावसायिक शिक्षा[3]

आजकल कुछ लोग शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को किसी व्यवसाय

---

1 Progressive Schools. 2. Complete Education. 3. Vocational Education as the Aim of Education.

अथवा धन्धे के लिए तैयार करना ही मानते हैं। आजकल जीविकोपार्जन एक समस्या हो चली है। विविध वैज्ञानिक आविष्कारों के कारण तथा मानव जीवन के अति यान्त्रिक हो जाने के कारण व्यवसाय के क्षेत्र बहुत बढ़ रहे हैं और दिन पर दिन बढ़ते जा रहे है। प्रत्येक धन्धे के लिए एक विशिष्ट शिक्षा की आवश्यकता होती है। कभी-कभी यह शिक्षा बड़ी लम्बी होती है। इसमें तीन चार साल लग जाते हैं। दूसरे, शिक्षा अब सर्व साधारण के लिए सुलभ हो चली है। ऐसी परिस्थिति में कुछ लोग समझने लगे हैं कि शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को उसके विशिष्ट व्यवसाय अथवा धन्धे के लिए तैयार करना है। शिक्षा का व्यावसायिक उद्देश्य सामाजिक उद्देश्य से ही निकला जान पड़ता है। परन्तु यह याद रखना है कि व्यक्ति को केवल अपने व्यवसाय या धन्धे के क्षेत्र में ही कार्य नहीं करना है। केवल अपने धन्धे में ही सफलता पाने से व्यक्ति सुखी नहीं हो सकता। जीवन का उद्देश्य धन पैदा करना नहीं है। धन तो केवल एक साधन मात्र है। व्यक्ति के हृदय में कुछ ऐसी प्रेरणायें होती हैं जिनके अनुसार वह अपना विकास करना चाहता है। ये प्रेरणायें उसके व्यावसायिक क्षेत्र के परे हो सकती हैं। स्पष्ट है कि व्यावसायिक उद्देश्य शिक्षा का बड़ा ही अपूर्ण उद्देश्य जान पड़ता है। इससे व्यक्ति के व्यक्तित्व की पूरी अवहेलना होने का डर है। शिक्षा को व्यक्ति के केवल आर्थिक जीवन पर ही ध्यान देना नहीं है, वरन् उसके सामाजिक, राजनैतिक और धार्मिक जीवन तथा व्यक्ति की सभी सम्भावनाओं पर ध्यान देना है। स्पष्ट है कि शिक्षा का उद्देश्य यदि व्यावसायिक ही होगा तो वह शिक्षा एकदम अधूरी रह जायगी।

### ६—शिक्षा का उद्देश्य पूर्णरूप से रहना सिखाना[1]

गत पृष्ठों में हरबर्ट स्पेन्सर पर प्रकाश डालते हुए इस उद्देश्य की चर्चा की जा चुकी है। उसे यहाँ दोहराना ठीक नहीं है। ऊपर हम संकेत कर चुके हैं कि स्पेन्सर की भी विचारधारा सामाजिक उद्देश्य से ही अभिप्रेरित है। स्पेन्सर के विचारधारा की इतनी आलोचना यहाँ कर देना

---

1. Complete Living as the Aim of Education (यथार्थवाद के विवरण के सम्बन्ध में स्पेन्सर को पढ़िए)

आवश्यक जान पड़ता है कि उसने जीवन की आवश्यकताओं के जो पाँच वर्गीकरण किये हैं वह अधिक उपयुक्त नहीं प्रतीत होते, क्योंकि जीवन की आवश्यकताओं में परिवर्तन आ सकता है। अतः सदा के लिये उन्हे निश्चित समझ लेना गलत है। दूसरे, यह सत्य है कि स्पेन्सर शिक्षा द्वारा व्यक्ति का जीवन सुखी बनाना चाहता है, परन्तु उसकी विचारधारा में व्यक्ति के उच्चतम विकास पर विशेष बल नहीं दिया गया है।

## १०—शिक्षा का उद्देश्य चरित्र विकास[1]

वर्तमान युग में व्यक्ति का जहाँ-तहाँ नैतिक पतन दिखलाई पड़ता है। अतः कुछ लोग शिक्षा का उद्देश्य चरित्र-विकास मानना चाहते हैं। चरित्र-विकास का उद्देश्य रहने से व्यक्ति नैतिक होगा। एक आदर्शवादी के लिये चरित्र-विकास का तात्पर्य व्यक्ति में उच्चतम नैतिक सिद्धान्तों के विकास से है। चरित्र-विकास का उद्देश्य शिक्षा के वैयक्तिक उद्देश्य से अभि-प्रेरित हैं। परन्तु इस उद्देश्य के अन्तर्गत व्यक्ति के सर्वांगीण विकास की चर्चा नहीं आती। अतः यह उद्देश्य संकुचित जान पड़ता है। परन्तु यदि चरित्र का अर्थ हम बहुत बृहद् रूप में लें और इसके अन्तर्गत् व्यक्ति के अन्तःकरण के अनुरूप उसके व्यक्तित्व के उन गुणों को लें जो कि सामाजिक मान्यताओं से मेल खाते हैं तो शिक्षा का उद्देश्य हम व्यक्तित्व के विकास से मान सकते हैं। स्पष्ट है कि चरित्र-विकास के उद्देश्य का तात्पर्य सामाजिक दृष्टिकोण से ऐसे वांछित व्यक्तित्व के विकास से है जिससे व्यक्ति अपने विकास की चरम सीमा पर पहुंच जाय, परन्तु साथ ही साथ उसे अपने सामाजिक उत्तरदायित्वों का भी ध्यान रहे। यह ध्यान रखना है कि चरित्र-विकास के उद्देश्य में ज्ञान[2] और कौशल[3] की प्राप्ति की अव-हेलना की जा सकती है, और यदि ऐसा हुआ था चरित्र-विकास का उद्देश्य अपूर्ण रह जायगा।

---

1. Development of Character as the Aim of Education.
2. Knowledge. 3. Skill.

## ११—शिक्षा की आवश्यकता और प्रधान उद्देश्य[1]

गत पृष्ठों में विवरण से स्पष्ट है कि शिक्षा की आवश्यकता पर सन्देह नहीं किया जा सकता। जन्म के समय बालक पूर्ण असहाय रहता है। उसकी मूलप्रवृत्तियाँ[2] अनिश्चित अवस्था में रहती हैं। अतः शिक्षा के न पाने से वह पशुवत् हो जायगा। यही कारण है कि जंगली आदमी हम लोगों से इतना भिन्न होता है। शिक्षा से ही हममें विभिन्न गुणों का विकास होता है। इससे हम अपनी शक्ति का अनुमान लगा सकते हैं। मनुष्य ऐसा जीव है जिसका विकास कुछ निश्चित नियमों के आधार पर होता है। उसका विकास कभी रुकता नहीं। इस दृष्टि से हम कह सकते हैं कि शिक्षा का उद्देश्य 'विकास करना' है। डीवी ने भी 'विकास'[3] की गणना शिक्षा के महत्वपूर्ण उद्देश्यों में की है। पर यहाँ विकास का तात्पर्य क्या है? विकास का अर्थ यहाँ व्यक्तिगत और सामाजिक दोनों प्रकार के विकास से है। आजकल गणतन्त्र का युग है। इस प्रणाली में व्यक्ति और समाज दोनों के हितों की रक्षा की जाती है। व्यक्तिगत विकास की ओर ध्यान देने का तात्पर्य समाज-हित की उपेक्षा नहीं है, पर समाज-हित का भी अर्थ साम्यवाद की तरह व्यक्ति को गौण नहीं समझना है। समाज और व्यक्ति दोनों एक दूसरे पर निर्भर रहते हैं। समाज व्यक्ति का ही समूह है। व्यक्ति की उन्नति से समाज की उन्नति निश्चित हो जाती है।

अतः शिक्षा में व्यक्ति के ही विकास पर जोर देना आवश्यक है। उसके शारीरिक और मानसिक विकास के अनुसार उसकी शिक्षा की व्यवस्था करनी चाहिये। मानसिक क्षेत्र में बुद्धि के विकास पर विशेषकर जोर देना आवश्यक है, क्योंकि बुद्धि ही से हम शिक्षा के अन्य उद्देश्यों की पूर्ति का पता लगा सकते हैं। बुद्धि ही से व्यक्तित्व और चरित्र का विकास सम्भव होता है। विषम परिस्थितियों का सामना बुद्धि से ही किया जा सकता है। बुद्धि ही अन्धकार में प्रकाश का काम करती है। बुद्धि की कमी से आवश्यक शारीरिक बल और अन्य साधन रखते हुए भी व्यक्ति सफ-

1. The Need and the Main Purpose of Education. 2. Instincts. 3. Growth.

लता पाने में असमर्थ होता है। बालक जितनी सम्भावनाओं के साथ जन्म लेता है उन सबका विकास बिना शिक्षा के सम्भव नहीं। कुछ व्यक्ति मूर्ख हो जाते हैं, क्योंकि उन्हें मूर्ख बनाया जाता है। उनकी शिक्षा की व्यवस्था नहीं हो पाती, इसलिए संक्रमित गुण रखते हुए भी वे पीछे रह जाते हैं। गणतन्त्र राज्य में व्यक्ति की ऐसी स्थिति अपेक्षित नहीं। इसमें आगे बढ़ने के लिये प्रत्येक व्यक्ति को समान अवसर देने का प्रयत्न किया जाता है। स्पष्ट है कि प्रत्येक व्यक्ति को समान अवसर देने के लिये शिक्षा का एक सामाजिक उद्देश्य भी आवश्यक है। इसका केवल वैयक्तिक ही उद्देश्य नहीं होना। इसीलिए गत पृष्ठों में हमने वैयक्तिक और सामाजिक दोनों उद्देश्यों पर बल दिया है। समाज के विभिन्न व्यक्तियों की आवश्यकतानुसार विकास की व्यवस्था करना शिक्षा का प्रधान उद्देश्य है। जब हम सभी व्यक्तियों की आवश्यकता पर ध्यान देते हैं तो हमारे उद्देश्य में वैयक्तिक और सामाजिक दोनों उद्देश्य निहित हो जाते हैं।

## १२—शिक्षा के उद्देश्य में समाज-गति के अनुसार परिवर्तन

व्यक्ति तथा समाज की आवश्यकता परिस्थिति अनुसार बदला करती है, क्योंकि संसार परिवर्तनशील है। अतः शिक्षा का कोई शाश्वत उद्देश्य निर्धारित नहीं किया जा सकता। इसमें देश-काल के अनुसार परिवर्तन आता ही रहता है। स्पष्ट है कि इसीलिये किसी भी देश की शिक्षा-व्यवस्था के अध्ययन से वहाँ की सभ्यता का अनुमान लगाया जा सकता है। किसी देश की शिक्षा-व्यवस्था कभी गलत नहीं हुआ करती। वस्तुतः उस देश की सामाजिक अवस्था ही वैसी होती है। समाज की जैसी माँग होती है उसी के अनुसार शिक्षा का आयोजन रहता है। यदि शिक्षा-व्यवस्था के बदलने की आवाज उठाई गई तो इसका अर्थ यह है कि सामाजिक अवस्था भी बदल रही है। अतः शिक्षा का रूप तब तक नहीं बदला जा सकता जब तक देश की सामाजिक स्थिति में स्वयं कुछ परिवर्तन न आ गया हो। इस प्रकार शिक्षा और समाज सदा एक दूसरे पर निर्भर रहते हैं। एक को दूसरे से अलग नहीं किया जा सकता। ऐसी बात केवल गण-तन्त्र राज्य के ही सम्बन्ध में कही जा सकती है, क्योंकि दूसरे प्रकार के

राज्य में 'शिक्षा-नीति' 'शासन करने वाले अल्प मत द्वारा' निर्धारित की जाती है और यह नीति प्रायः सर्वसाधारण के हित के लिए नहीं होती। बृटिशकालीन भारतीय शिक्षा-प्रणाली सर्वसाधारण के लिये हितकर सिद्ध न हो सकी, क्योंकि शिक्षा के कर्णधारों का प्रधान उद्देश्य देश में साम्राज्यवाद की नींव दृढ़ करने में योग देना था। लगभग ९८ प्रतिशत शिक्षा पाने वालों का प्रधान उद्देश्य नौकरी ही पाना था। फलतः सभी लोग साम्राज्य की छत्र-छाया में सेवा करने के लिए इच्छुक रहते थे। ऐसा अवसर पा जाने पर व्यक्ति अपने को दूसरे से अधिक भाग्यशाली समझता था। कितनी घोर विडम्बना थी यह !!! स्वतन्त्र भारत में हमारा उद्देश्य पूर्णतः बदल जाना चाहिए। शिक्षा का रूप अब हमें बहुत अधिक विकसित करना है। इसके सहारे हमें एक ऐसे समाज का निर्माण करना है जिसकी सभी गतियाँ उसके प्रत्येक सदस्य के लिए शिक्षाप्रद हो सकें और वह अपनी इच्छा-शक्ति, बुद्धि, चरित्र और व्यक्तित्व का पूर्ण विकास कर सके।

अब तक हमारे देश की शिक्षा का उद्देश्य मुख्यतः परीक्षा पास करना रहा है। यह उद्देश्य बदल कर शिक्षा-क्षेत्र में सारा उद्योग व्यक्तित्व के पूर्ण विकास की ओर केन्द्रित करना होगा। ऊपर हम कह चुके हैं कि शिक्षा समाज से अपने को अलग नहीं कर सकती। फलतः स्वतन्त्र भारत में शिक्षा पर समाज के समुचित विकास का पूरा उत्तरदायित्व रखना होगा। आज हमारे देश की शिक्षा के सामने सबसे बड़ी समस्या यही है कि इस दायित्व को कैसे निभाया जाय। जब तक यह समस्या हल नहीं होती समाज का उचित विकास न हो सकेगा। सामाजिक परिवर्तन में प्रत्येक व्यक्ति को अपना-अपना उत्तरदायित्व निभाना है। इस परिवर्तन में उसे यथाशक्ति योग देना है। बहुत प्रारम्भ से ही उसे क्रियाशील रहने की शिक्षा देनी होगी, जिससे वह आत्म-निर्भर रह कर अपने कर्तव्य को समझ सके। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए हमें बचपन से ही ध्यान देना होगा और बालक को इस प्रकार शिक्षा देनी होगी कि वह सभ्यता की गति को समझते हुए आत्म-निर्भरता, कर्तव्य-परायणता और सच्चरित्रता का पाठ सीख सके। हमें शिक्षा द्वारा बालकों को ऐसे ज्ञान, निरीक्षण

तथा निर्णय की बुद्धि देनी है कि वे परिस्थिति को शीघ्र समझ कर अभीष्ट दिशा की ओर कार्य करने के लिए तैयार हो जाँय, जिससे उनके कल्याण के साथ-साथ समाज का भी हित हो।

## १३—हमारी शिक्षा का उद्देश्य

बालक को शिक्षा देने का प्रधान उद्देश्य उसे शक्ति देना है, ज्ञान नहीं। यदि ज्ञान देना ही उद्देश्य हुआ तो तोते के रटे हुए 'राम राम' और बालक के ज्ञान में विशेष अन्तर न होगा। शक्ति का तात्पर्य यहाँ जीवन के विभिन्न कर्त्तव्यों के पालन की शक्ति और बुद्धि से है। इस उद्देश्य की पूर्ति तभी हो सकती है जब हम व्यक्ति के शरीर, मस्तिष्क और चरित्र को पूर्णरूपेण विकसित करने का प्रयत्न करें। आज हमारी शिक्षा-प्रणाली कुछ दूषित हो गई है। चारों ओर परीक्षा का ही भूत सवार दिखलाई पड़ता है। शिक्षा का उद्देश्य जीवन की तैयारी न होकर परीक्षा की तैयारी हो गया है। फलतः हमारी शिक्षा में स्मरण-शक्ति पर ही ध्यान दिया जाता है। इसमें मौलिकता का ह्रास हो जाता है और बालक स्वयं विचार किये बिना दूसरे की बात मान लिया करता है। हम मानते हैं कि मनुष्य तार्किक प्राणी है। उसे ज्ञान की प्यास रहती है। व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के लिये संसार, प्रकृति, समाज तथा मानव स्वभाव का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक है। पर इस प्रकार के ज्ञान को व्यक्ति के पूर्ण विकास के लिये साधन समझना चाहिये। इसे साध्य मान बैठना ऊपर निकली हुई वृक्ष की जड़ को वृक्ष मान लेना होगा।

प्रत्येक व्यक्ति शान्ति और सुख की कामना करता है। यह शान्ति और सुख उसे कैसे मिल सकता है? संसार में सभी प्रचलित धर्म व्यक्ति को शान्ति और सुख प्राप्त करने का ही मार्ग बतलाते हैं। शिक्षा का संचालन भी इस प्रकार करना चाहिये कि व्यक्ति अपने जीवन में वास्तविक शान्ति और सुख का अनुभव कर सके। यह अनुभव कैसे प्राप्त किया जा सकता है? यहाँ हमें अपनी भारतीय संस्कृति की याद आती है। हमें अपने को कितना ही दूसरे के साँचे में क्यों न ढालें पर हमारी

भारतीयता हमारे साथ ही रहेगी। अतः हमारे शिक्षा-उद्देश्य में भारतीय संस्कृति का पुट अवश्य होना चाहिये। इसके बिना हमारे शिक्षित नवयुवकों का जीवन सूना होगा। वह न भारतीय कहा जायगा और न विदेशी उसकी स्थित ठीक 'त्रिशंकु' के सदृश् होगी। भारतीय संस्कृति के पुट की माँग करने का तात्पर्य यह नहीं हैं कि शिक्षा का सारा संचालन प्राचीन प्रणाली के अनुसार हो। ऐसी माँग निरी मूर्खता होगी। समाज परिवर्तनशील है। आज का समाज पहले मे बहुत बढ़ा हुआ है। हमें संसार के अन्य राष्ट्रों की दौड़ में आना हैं, जिससे दूसरे हमारी शान्ति और सुख को भंग न कर सकें। सभ्यता के आदि काल से ही भारत संसार को शान्ति का पाठ सिखलाता रहा है। आज भी भारत का यह सन्देश महात्मा गान्धी के कारण संसार के कौने कौने में पहुँच चुका है। हमारे राष्ट्र के कर्णधारों ने भली-भाँति यह घोषित कर दिया है कि भारत न तो किसी की शान्ति और सुख को भंग करना चाहता है और न अपनी ही शान्ति और सुख दूसरे से भंग ही होने देना चाहता है।

कहने का तात्पर्य यह है कि हमारे राष्ट्र का उद्देश्य देश में शान्ति और सुख फैलाना है। इस उद्देश्य की पूर्ति के साथ-साथ वह संसार के अन्य राष्ट्रों के सामने भी शान्ति और वास्तविक सुख का आदर्श रखना चाहता है। हम ऊपर कई बार कह चुके हैं कि शिक्षा देश व समाज की आवश्यकता की अवहेलना नहीं कर सकती। अतः राष्ट्र के इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए हम व्यक्ति को सभी प्रकार की आधुनिक साहित्य और विज्ञान में शिक्षा देंगे, जिससे हमारा राष्ट्र दूसरों से पीछे न रहे और दूसरे हमें निर्बल समझ हमारी शान्ति भंग करने का दुस्साहस न करें। चौथे खण्ड में प्रसंगानुसार हम यह देखेंगे कि शिक्षा के पाठ्य-क्रम में इन साहित्यों और विज्ञानों को किस प्रकार निबद्ध करना चाहिए, जिससे व्यक्ति अपनी सीमित योग्यतानुसार अधिक से अधिक शक्ति प्राप्त कर सके।

पर इस शक्ति से उसे शान्ति नहीं मिल सकती, क्योंकि व्यक्ति जितना ही शक्तिशाली होता हैं उसकी अशान्ति भी उतनी ही बढ़ती जाती हैं। व्यक्तियों तथा राष्ट्र के शक्तिशाली होने से ही संसार की शान्ति भंग

होती हैं। द्वितीय विश्व युद्ध के जर्मन और जापानी राष्ट्र इसके स्पष्ट प्रमाण हैं। अतः अपने नवयुवकों को शान्ति का पाठ पढ़ाना आवश्यक होगा। आत्म-बोध[1] से ही व्यक्ति को शान्ति प्राप्त हो सकती है। हमारी भारतीय संस्कृति का सार भी यही है। वह व्यक्ति को आत्म-बोध की सीख देती है। आत्म-बोध का तात्पर्य अपने को समझने से है। अपने को समझने की चेष्टा में ही व्यक्ति सच्चे सुख और शान्ति का अनुभव कर सकता है। वस्तुतः शिक्षा का उद्देश्य आत्म-बोध ही होना चाहिए। 'आत्म' ही सभी सांसारिक मूल्यों का केन्द्र है। भाई, बहिन, माता-पिता पुत्र आदि व्यक्ति को प्यारे हैं, क्योंकि उनका उसके 'आत्म' से सम्बन्ध हैं। अमुक पुस्तक अथवा वस्तु उसे प्यारी है, क्योंकि वह उसके 'आत्म' को प्यारी है। आत्म-बोध से वास्तविक आनन्द की प्राप्ति हो सकती है।

शिक्षा का उद्देश्य—'आत्म-बोध' हमारे लिये उतना ही पुराना है जितना वेद। याज्ञवल्क्य अपनी पत्नी मैत्रेयी से कहा करते थे कि 'आत्म' से बढ़कर संसार में कोई वस्तु नहीं। प्रत्येक व्यक्ति को इसी के बोध की निरन्तर चेष्टा और चिन्ता होनी चाहिए। "अपने को जान" यही याज्ञवल्क्य की सबसे बड़ी शिक्षा है। आत्म-बोध से ही गीता में वर्णित "स्थितिप्रज्ञ" की स्थिति प्राप्त हो सकती है। स्थितिप्रज्ञ की स्थिति सूर्य के समान होती है। वह सूर्य के समान दूसरों के लिये प्रेरणा-शक्ति का काम करता है। सूर्य के उदय से ही चिड़ियाँ चहचहाने लगती है, किसान खेत को चला जाता है और संसार का सारा व्यापार आरम्भ हो जाता है। क्या सूर्य किसी से काम करने के लिये कहता है? नहीं। उसकी उपस्थिति ही दूसरे के लिये प्रेरक हो जाती है। वास्तव में उस व्यक्ति का जीवन सफल है जिसकी उपस्थिति ही दूसरों में अच्छे कार्यों के लिये एक प्रेरणा भर देती है। किसी देशभक्त की उपस्थिति से देशभक्ति की प्रेरणा आ जाती है और सदाचारी की उपस्थिति से सदाचार का पाठ सीख

1 Self-realisation.

लिया जाता है। यदि व्यक्ति आत्म-बोध प्राप्त कर सका तो उसकी उपस्थिति ही इसी प्रकार दूसरों के लिये प्रेरणा का काम करेगी।

आत्म-बोध की प्राप्ति के लिये शिक्षा का संचालन किस प्रकार किया जाय? आत्म-बोध एक अस्पष्ट शब्द-जाल है। इसका ठीक-ठीक अर्थ कैसे समझा जाय। पर आत्म-बोध शब्द-जाल नहीं। आत्म-बोध प्रकृति, पुरुष और ईश्वर के परस्पर-सम्बन्ध की ओर संकेत करता है। आत्म-बोध को प्राप्त करना विश्व के पूरे रहस्य को ही समझना है। वैज्ञानिकों और दार्शनिकों का क्या उद्देश्य है? यदि उनके पास कुछ उद्देश्य है तो उसका सम्बन्ध विश्व के रहस्य को समझने से ही है। अनेक दार्शनिकों ने इसी रहस्य को समझने में अपना प्राण उत्सर्ग कर दिया है। वैज्ञानिक भी अपनी प्रयोगशाला में इसीलिये अपना सर्वस्व उत्सर्ग कर देता है। वह उत्तरी व दक्षिणी ध्रुव, पहाड़, समुद्र तथा प्रकृति की विभिन्न वस्तुओं को समझने में अपना प्राण निछावर कर देता है। ऐसे उदाहरणों की कमी नहीं। इस प्रकार दार्शनिक और वैज्ञानिक के उद्देश्य में भेद नहीं, भेद केवल कार्य-प्रणाली का ही है। दोनों विश्व के रहस्य को समझना चाहते हैं। हम 'आत्म' को इस रहस्य से पृथक् नहीं कर सकते, व्यक्ति उसे जानना चाहता है, क्योंकि उसका उसके 'आत्म' से घनिष्ठ सम्बन्ध है। इस दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि वैज्ञानिक की आत्म-बोध से शत्रुता नहीं, चाहे वह इस बात को माने या न माने। संभव है अपने परीक्षण की दौड़ में वह कभी इस प्रश्न के हल में भी लग जाय।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि 'आत्म' ही एक ऐसा केन्द्र-बिन्दु है जिससे संसार की सारी वस्तुएँ सम्बन्धित की जा सकती हैं। अतः शिक्षा का उद्देश्य आत्म-बोध की प्राप्ति ही हो सकता है। कम से कम हमारी भारतीय संस्कृति की तो माँग यही है। इसी माँग की पूर्ति में सभी प्राच्य और पाश्चात्य शिक्षा-विशेषज्ञों के विभिन्न शिक्षा आदर्श आ जाते हैं, चाहे वह जीविकोपार्जन, अवकाश का उपयोग, पूर्ण जीवन की तैयारी, व्यक्तित्व-विकास, सामाजिक-उपयोगिता-वृद्धि, चरित्र-गठन या ज्ञानार्जन हो। आत्म-बोध ही एक ऐसा शब्द-सूत्र है जिसमें इन सबके अर्थ निहित

हो जाते हैं। वस्तुतः विभिन्न आचार्यों द्वारा प्रतिपादित ये सब उद्देश्य आत्म-बोध प्राप्ति के साधन मात्र हैं। साधन के रूप में हमें उन्हें क्रमशः लेना होगा। पर हम किसी साधन को साध्य नहीं मान बैठेंगे। ऐसा करना भारतीय संस्कृति, जिसके हम उत्पत्ति और उत्तराधिकारी हैं, को धोखा देना होगा।

## १४—शिक्षा का संचालन किस प्रकार ?

अब प्रश्न यह है कि शिक्षा का संचालन किस प्रकार किया जाय कि व्यक्ति आत्म-बोध की प्राप्ति की ओर अग्रसर हो सके। इस प्रश्न के उत्तर के लिये तो एक अलग ही पुस्तक की आवश्यकता होगी। दूसरे, इसकी विवेचना करना इस पुस्तक का उद्देश्य भी नहीं है, तथापि अति संक्षेप में इसकी ओर थोड़ा संकेत कर देना अप्रासंगिक न होगा। सबसे पहले हमें शारीरिक विकास पर ध्यान देना होगा। शरीरमाद्यं खलु धर्म साधनम्—अर्थात् धर्म पालन के हेतु शरीर ही हमारा साधन है। अतः सर्वप्रथम हमें अपने शरीर को ऐसा बनाना है कि इसके कारण हमारे किसी कार्य में विघ्न न पड़े। शारीरिक विकास के लिये व्यक्ति को इस प्रकार शिक्षा देनी है कि वह शरीर के महत्व को भली-भाँति समझ ले और उसकी उसी उद्देश्य से परिचर्या करे जैसे मशीन से काम लेने के लिये उसमें तेल दे दिया जाता है। शरीर का उसे दास नहीं होना है, वरन् शरीर ही को उसका दास होना है। हमारे कर्त्तव्य-पालन के क्षेत्र में शरीर का इतना महत्त्व होते हुए भी इसकी इतनी अवहेलना की जाती है कि हमारे देशवासियों की औसत उम्र लगभग २७ ही साल है। शारीरिक शिक्षा के नाम पर आज जो कुछ हमारे स्कूलों में किया जाता है वह कोरी विडम्बना है। मानसिक विकास पर जितना ध्यान दिया जाता है यदि उसका दसांश भी इस ओर उद्योग किया जाता तो दशा इतनी सोचनीय न होती।

शारीरिक शिक्षा के बाद हमें संवेग[1] की शिक्षा पर ध्यान देना होगा।

---

1. Emotion.

आज समाज में जितनी अव्यवस्था दिखलाई पड़ रही है उस सबका कारण संवेग की शिक्षा की अवहेलना ही है। हम दूसरों को कष्ट में देख कर क्यों आनन्दित होते हैं ? दूसरे के हित की उपेक्षा कर हम अपने ही स्वार्थ में क्यों लीन रहते हैं ? सहायता देने के योग्य होते हुए भी हम किनारा क्यों कसे रहते हैं ? क्योंकि हमारे संवेग की उचित शिक्षा नहीं हो सकी है। मानसिक शिक्षा की धुन में 'हृदय' की शिक्षा की एकदम उपेक्षा की गयी है। जब तक हृदय की शिक्षा पर उचित ध्यान नहीं दिया जायगा हम सभ्य नहीं कहे जा सकते। जिस सीमा तक हम दूसरों की कोमल भावनाओं का आदर करते हैं वहीं तक हम सभ्य कहे जा सकते हैं। कोमल भावनाओं का 'संवेग' अथवा 'हृदय' से घनिष्ठ सम्बन्ध होता है। 'कोमल भावनाओं' अथवा 'संवेग' की शिक्षा के सम्बन्ध में हमें सेवा-भाव, ललित कलाओं, महानता तथा महान परम्पराओं के प्रति व्यक्ति में अनुराग पैदा करना होगा। यदि व्यक्ति इन सब भावों में पग सका तो उसका हृदय पवित्र और उदार होगा। वह दूसरे को समझ सकेगा और साथ ही साथ अपने को भी समझने में समर्थ होगा, क्योंकि दूसरों को समझने का वास्तविक तात्पर्य अपने को ही समझना होता है। यह एक बड़ा भारी सत्य है।

प्रारम्भिक काल में शिक्षा का प्रधान रूप क्रियात्मक होगा, इसके बाद भावात्मक होगा, तीसरा रूप ज्ञानात्मक होगा। क्रियात्मक रूप में शारीरिक, भावात्मक में संवेग अथवा हृदय की और ज्ञानात्मक में मानसिक अथवा बौद्धिक शिक्षा की प्रधानता होगी। हमारा यह विश्वास है कि इन तीनों अंगों के उचित समन्वय से व्यक्ति अपनी पूर्णता को प्राप्त होगा। पूर्णता को प्राप्त होने का तात्पर्य ही आत्म-बोध है। ज्ञानात्मक अंग में मानसिक शिक्षा का समावेश हो जाता है। विभिन्न साहित्य तथा विज्ञान में व्यक्ति को निपुण करना ही इस शिक्षा का रूप होगा। हमारा यह विश्वास है कि इन तीनों अंगों के समुचित समन्वय से व्यक्ति अपनी पूर्णता प्राप्त करेगा। पूर्णता को प्राप्त करने का तात्पर्य ही आत्म-बोध है।

# आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

## शिक्षा के उद्देश्य

### १—क्या शिक्षा की परिभाषा करना सम्भव है ?

शिक्षा का जीवन से घनिष्ठ सम्बन्ध, इसकी सर्वमान्य परिभाषा करना कठिन; क्योंकि व्यक्तियों के विभिन्न आदर्श होते हैं।

### २—शिक्षा का वैयक्तिक उद्देश्य

भारतीय शिक्षा-प्रणाली इसी उद्देश्य की पोषक।

व्यक्ति का उच्चतम विकास अथवा आत्म-ज्ञान शिक्षा का उद्देश्य। प्रत्येक का आत्म सार्वभौमिक आत्म से सम्बन्धित। सार्वभौमिक मान्यतायें व्यक्ति के अपने व्यक्तित्व से अधिक स्थायी। ये मान्यतायें व्यक्ति में निहित और अपने पूर्ण विकास की प्रतीक्षा में व्यक्ति ही वास्तविक। समाज की रचना उसके लाभ के लिए। शिक्षा व्यक्ति के विकास की एक प्रक्रिया।

शिक्षा के तत्वों का निर्धारण बालकों की रुचिओं के आधार पर। सभी बालकों के लिए एक ही पाठ्य-वस्तु नहीं।

बालक की स्वतन्त्र क्रियाशीलता को प्रधानता। बालक को आवश्यक बातें अपने निजी अनुभव से सीखना।

### ३—शिक्षा का सामाजिक उद्देश्य

विज्ञान, गणतन्त्र तथा समाजवादी विचारों का प्रचार।

बालक को ऐसी शिक्षा देना कि वह अपने सामाजिक उत्तरदायित्वों को निभा सके। शिक्षा का उद्देश्य भावी जीवन की तैयारी।

जिसकी स्पष्टतः अनुभूति वही . मानव मान्यताएँ समाज से विकसित। सामाजिक गुणों के विकास से ही व्यक्ति को अपना 'आत्म' समझ सकना।

सामाजिक गुणों का विकास करना शिक्षा का उद्देश्य। बालक में जन्मजात् सम्भावनाएँ नहीं। व्यक्ति अपनी सम्भावनाएँ अर्जित करता है, संक्रमित नहीं। व्यक्ति को सुखी जीवन बिताने के उपायों को देना।

पाठ्य-वस्तु का संगठन सामाजिक स्रोतों से। सामाजिक नियन्त्रण के आधार पर स्कूल का संचालन। स्कूल एक छोटा समाज।

## ४—शिक्षा के वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्य में भेद

दोनों में विरोध—वैयक्तिक उद्देश्य का बालक की सम्भावनाओं में विश्वास—सामाजिक उद्देश्य इसका विरोधी।

## ५—वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्यों की देन

दोनों का प्रभाव शिक्षा-प्रणालियों पर। वैयक्तिक उद्देश्य के अनुसार शिक्षा का बाल-केन्द्रित होना।

सामाजिक उद्देश्य के कारण शिक्षा में अब पहले से अधिक वास्तविकता—व्यावसायिक शिक्षा और नागरिकता की शिक्षा।

## ६—वैयक्तिक और सामाजिक उद्देश्यों में समन्वय

समन्वय की बड़ी आवश्यकता। व्यक्ति और समाज दोनों के हित पर ध्यान आवश्यक। दोनों एक दूसरे पर निर्भर। दोनों उद्देश्यों के उच्चतम भावों को अपनाना।

समाज और व्यक्ति दोनों सत्य। व्यक्तियों में विभिन्नताएँ। व्यक्ति एकदम कोरा नहीं पैदा होता।

समाज व्यक्तियों का केवल एक योग ही नहीं। व्यक्ति और समाज की परस्पर-निर्भरता। दोनों का विकास साथ-साथ।

समाज के अन्तर्गत व्यक्ति का उच्चतम विकास करना शिक्षा का उद्देश्य।

## ७—शिक्षा का उद्देश्य नागरिकता की शिक्षा

गणतन्त्र के विकास से इस उद्देश्य पर बल। गणतन्त्र की सफलता के लिए अच्छे नागरिक बनाना। व्यक्ति के उच्चतम विकास के लिए यह आवश्यक। नागरिक के कर्तव्यों और अधिकारों की व्यक्ति में चेतना लाना तथा उनके पालन में उसे निपुण करना शिक्षा का उद्देश्य। शिक्षा का उद्देश्य इससे अधिक विस्तृत होना चाहिए।

## ८—शिक्षा का उद्देश्य व्यावसायिक शिक्षा

शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को उसके विशिष्ट व्यवसाय के लिए तैयार करना। सम्पूर्ण व्यक्तित्व पर ध्यान नहीं। अतः यह उद्देश्य अधूरा।

## ९—शिक्षा का उद्देश्य पूर्ण रूप से रहना सिखाना

स्पेन्सर का यह उद्देश्य अपूर्ण, क्योंकि व्यक्ति के सम्पूर्ण विकास पर ध्यान नहीं।

## १०—शिक्षा का उद्देश्य चरित्र-विकास

इस उद्देश्य से व्यक्ति नैतिक। व्यक्ति के सर्वांगीण विकास की चर्चा नहीं। सामाजिक उत्तरदायित्वों पर ध्यान रखते हुए उच्चतम विकास करना।

## ११—शिक्षा की आवश्यकता और प्रधान उद्देश्य

शिक्षा की आवश्यकता शिक्षा का प्रधान उद्देश्य व्यक्ति का विकास करना, बुद्धि के विकास की आवश्यकता।

## १२—शिक्षा के उद्देश्य में समाज-गति के अनुसार परिवर्तन

शिक्षा का कोई शाश्वत उद्देश्य नहीं। देश-काल के अनुसार परिवर्तन आवश्यक। समाज की माँग के अनुसार शिक्षा का आयोजन। शिक्षा और समाज एक दूसरे पर निर्भर। स्वतन्त्र भारत में शिक्षा का दृष्टिकोण।

## १३—हमारी शिक्षा का उद्देश्य

शिक्षा देने का उद्देश्य शक्ति देना। शरीर, मस्तिष्क और चरित्र को पूर्णरूपेण विकसित करना। हमारी वर्तमान शिक्षा प्रणाली कुछ दूषित। भौतिक ज्ञान साधन-साध्य नहीं। शिक्षा का उद्देश्य वास्तविक सुख व शान्ति देना हमारे उद्देश्य में भारतीयता का पुट आवश्यक। शान्ति और

सुख का पाठ दूसरों को सिखलाना हमारा उद्देश्य। अतः शिक्षा-श्रम इसी ओर केन्द्रित करना आवश्यक।

शक्ति प्राप्त करना हमारी शिक्षा का उद्देश्य नहीं, आत्म-बोध शिक्षा का परम उद्देश्य।

आत्म-बोध से प्रकृति, पुरुष और ईश्वर के परस्पर-सम्बन्ध की ओर संकेत। आत्म-बोध को प्राप्त करने का अर्थ विश्व के पूरे रहस्य को समझना।

'आत्म' ही एक ऐसा केन्द्र-विन्दु जिससे संसार की सारी वास्तुएँ सम्बन्धित। 'आत्म-बोध' के उद्देश्य में सभी उद्देश्य निहित।

### १४—शिक्षा का संचालन किस प्रकार

सबसे पहले शारीरिक विकास पर ध्यान। शरीर का दास नहीं होना, वरन् शरीर को अपना दास बनाना

संवेग की शिक्षा पर ध्यान। संवेग की शिक्षा की अवहेलना सामाजिक अव्यवस्था का कारण। हृदय की शिक्षा पर ध्यान देना। 'संवेग' अथवा 'हृदय' की शिक्षा के लिए सेवा-भाव, ललित कलायें, तथा महान परम्पराओं के प्रति अनुराग पैदा करना।

प्रारम्भिक काल में शिक्षा का रूप क्रियात्मक, तब भावात्मक और ज्ञानात्मक।

## प्रथम खण्ड के लिए

### सहायक पुस्तकें

१—वाइल्ड्स, ई० एच०—द फॉउन्डेशन्स ऑव् माडर्न एडूकेशन, राइनहार्ट कम्पनी, न्यूयार्क, १६४२।

२—सिडनीहुक, एडूकेशन फॉर माडर्न मैन, द डायल प्रेस, न्यूयार्क, १६४६।

३—टॉमस ऐण्ड लैङ्ग—प्रिन्सीपुल्स ऑव् माडर्न एडूकेशन, हूटन मिफ्लिन कम्पनी, न्यूयार्क, १६३७।

४—नन, टी० पी०—एडूकेशन इट्स डेटा ऐण्ड फर्स्ट प्रिन्सीपुल्स, अध्याय १, एडवर्ड अर्नाल्ड कं०, लन्दन १९४५।
५—हैमिल्टन, ई० आर०—द टीचर ऑन द थ्रेशहोल्ड, अध्याय २।
६—रेन पी०—द इण्डियन टीचर्स गाइड, अध्याय १।
७—ऑलसन ऐण्ड अदर्स—स्कूल ऐण्ड कम्यूनिटी, अध्याय १, २, प्रेन्टिस-हाल, न्यूयार्क, १९४५।
८—रेमाण्ट—प्रिन्सीपुल्स ऑव् एडूकेशन, अध्याय १, ओरिएण्ट लॉङ्ग-मैन्स, कलकत्ता, १९५५।
९—चौबे, सरयू प्रसाद—सम फ़ॉउण्डेशन्स ऑव् एडूकेशन, भारत पब्लिकेशन्स, आगरा, १९५६।
१०—चौबे, सरयू प्रसाद—सेकेण्डरी एडूकेशन फ़ॉर इण्डिया, अध्याय ६, आत्माराम ऐण्ड सन्स, दिल्ली, १९५६।
११—मैरीटेन, जे०, एडूकेशन एट द क्रासरोड्स, खण्ड १, न्यू हेवन, १९४३।
१२—हेण्डेरसन, एस० वी० पी०—इन्ट्रोडक्सन टु फ़िलॉसॉफी ऑव् एडूकेशन, युनिवर्सिटी ऑव् शिकागो, शिकागो, १९४७।
१३—लॉज, आर० सी०—फ़िलासॉफ़ी ऑव एडूकेशन, हार्पर, १९४७।
१४—एबी ऐण्ड ऐरोउड—द डेवलपमेंट ऑव माडर्न एडूकेशन, अध्याय ७, ८, १३, १७, २०, २१, २२ प्रेण्टिस-हॉल, न्यूयार्क, १९३४।
१५—बोड, बी०, एच०—हाऊ वी लर्न, अध्याय १४ व १५, डी० सी० हीथ ऐण्ड कम्पनी, बोस्टन १९४०
१६—रॉस—ग्राउण्डवर्क ऑव एडूकेशन थियरी, जार्ज हैरप, लन्दन १९४३।
१७—रस्क—डॉक्ट्रिन्स ऑव् ग्रेट एडूकेटर्स, मैकमिलन, लन्दन, १९४८।
१८—रस्क – द फ़िलॉसॉफ़िकल बेसेज़ ऑव् एडूकेशन, यू० लन्दन प्रेस, १९२९।
१९—ह्वाइटहेड—द ऐम्स ऑव् ऐडूकेशन।
२०—रसेल—एडूकेशन ऐण्ड सोशल अर्डर, जार्ज ऐलेन, लन्दन, १९३३।
२१—ईटन—फ़िलॉसॉफ़ी ऑव् एडूकेशन।
२२—होर्न, एच० एच०—द डेमोक्रैटिक फ़िलॉसॉफ़ी ऑव् एडूकेशन, मैकमिलन, न्यूयार्क १९३२।

२३—डीवी, जॉन—डेमाक्रसी ऐण्ड एडूकेशन, मैकमिलन, न्यूयार्क, १९१६।
२४— ,, ,, —एक्सीपीरियन्स ऐण्ड नेचर, पृष्ठ ४०३-४०४।
२५—जेम्स, डब्लू०—प्रैग्मैटिज़्म।
२६—चाइल्ड्स, जे० एल०—एडूकेशन ऐण्ड द फ़िलॉसॉफ़ी ऑव एक्स-
पेरिमेण्टलिज़्म, डी० ऐप्लीटन न्यूयार्क, १९३१
२७—चाइल्ड्स—एडूकेशन ऐण्ड मॉल्स, ऐप्लीटन-सेन्चुरी न्यूयार्क, १९५०।
२८—फ़िण्डले—द फ़ॉउण्डेशन्स ऑव् एडूकेशन, भाग १, अध्याय, २–५।

---

# द्वितीय खण्ड

## शिक्षा का ऐतिहासिक आधार

## द्वितीय खण्ड के विषय में दो शब्द

सफल शिक्षक होने के लिए शिक्षा के दार्शनिक, ऐतिहासिक तथा सामाजिक आधारों का समझना बड़ा ही आवश्यक है, क्योंकि इससे उसे भूत काल की शिक्षा-सम्बन्धी सफलताओं के ज्ञान के साथ-साथ यह भी मालूम हो जाता है कि किन-किन क्षेत्रों में अभी कैसे-कैसे अन्वेषण करने हैं;—अर्थात् इन आधारों की सहायता से हमें शिक्षा-सम्बन्धी भूत, वर्त-मान और भविष्य—तीनों काल की बातों का अनुमान होता है। इन बातों के अनुमान बिना शिक्षा-क्षेत्र में कोई भी अपने उत्तरदायित्वों का सम्पादन सफलतापूर्वक नहीं कर सकता। गत खण्ड में हमने शिक्षा के दार्शनिक आधार पर दृष्टिपात किया है। अगले दो खण्डों में हम शिक्षा के ऐतिहासिक और सामाजिक आधारों की क्रमशः चर्चा करेंगे। यहाँ पहले ऐतिहासिक आधारों की चर्चा की जायगी। ऐतिहासिक आधार में हम केवल योरपीय और भारतीय शिक्षा के उद्देश्यों की ऐतिहासिक धारा पर ही अति संक्षेप में दृष्टिपात करेंगे। स्पष्ट है कि यहाँ पर हम शिक्षा के इतिहास पर विचार नहीं करेंगे। यहाँ हम केवल यह समझने की चेष्टा करेंगे कि शिक्षा के उद्देश्यों में उत्तरोत्तर विकास कैसे हुआ है। इस विवेचन की सहायता से हम यह समझेंगे कि सामाजिक वातावरण में अपने को व्यवस्थित करने के क्रम में मानव अपने शिक्षा के उद्देश्यों में किस प्रकार समय-समय पर परिवर्तन करता रहा है। शिक्षा के उद्देश्यों के ऐतिहासिक आधार का सम्बन्ध मानव विकास की उन सफलताओं से है जिनका 'मानव' के 'सीखने' पर प्रभाव पड़ता है और जो वर्तमान शैक्षिक अवसरों की पृष्ठिभूमि बनाती हैं। अतः आशा की जाती है कि अगले पृष्ठों की बातें उपादेय सिद्ध होंगी।

# ११

## योरपीय शिक्षा के उद्देश्यों का ऐतिहासिक आधार[1]

संसार के प्रायः सभी देशों की शिक्षा पर योरपीय शिक्षा के आदर्शों का कुछ न कुछ प्रभाव अवश्य पड़ा है अतः योरपीय शिक्षा के उद्देश्यों के ऐतिहासिक आधार की यहाँ कुछ चर्चा कर देना उपयुक्त जान पड़ता है। नीचे हम इसी विषय पर आ रहे हैं।

स्पार्त्ती[2], यूनानी[3] और रोमन[4] जीवन के आदर्शों से पाश्चात्य देशों के लोग अब भी जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में प्रेरणाएँ खींचते हैं। अतः इनके ही शिक्षा आदर्शों की पहले हम चर्चा करेंगे।

### स्पार्त्ती शिक्षा

स्पार्त्ती जीवन में व्यक्ति को पर्याप्त स्वतन्त्रता नहीं प्रदान की गई थी। स्पार्त्ती की शासन-व्यवस्था का संगठन इस प्रकार किया गया था कि नागरिक का ध्यान अपने निज हित की ओर जावे ही नहीं। व्यक्ति की आजीविका का प्रबन्ध 'राज्य'[5] की ओर से हो जाया करता था। अतः स्पार्त्तन के सामने केवल दो प्रधान आदर्श थे—(१) युद्ध कला और (२) सैनिक नागरिक की शिक्षा। स्पार्त्ता में सभी बालक 'राज्य' की सम्पत्ति माने जाते थे। अतः शिक्षा देना राज्य का ही कर्तव्य माना जाता था। "राज्य अथवा शिक्षा का आदर्श नागरिक में अदम्य उत्साह, धैर्य, सहनशीलता, देशभक्ति, आज्ञापालन, बड़ों के प्रति सम्मान तथा समया-

1. The Historical Basis of Aims of European Education
2. Spartan. 3. Greek. 4. Roman. 5. State.

नुकूल व्यवहार उत्पन्न करने की क्षमता उत्पन्न करना था। अतः उनका उद्देश्य केवल सैनिक था, पारस्परिक सहानुभूति तथा कोमल भावनाओं को कहीं भी स्थान न दिया गया।[1]

सात वर्ष की अवस्था से बालक की प्राथमिक शिक्षा प्रारम्भ की जाती थी। प्रारम्भ से ही बालकों को कठिनाइयाँ सहने के लिये अभ्यस्त किया जाता था। शारीरिक शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को सैनिक जीवन के योग्य बनाना था। स्पार्त्तन शिक्षा-प्रणाली में बौद्धिक शिक्षा का अभाव था। सैनिक शिक्षा के आगे इसे एकदम गौण समझा जाता था। पढ़ना-लिखना वर्जित न था। अतः कुछ लोग स्वतः घर पर ही पढ़ लिया करते थे। अंकगणित को विशेष महत्व नहीं दिया गया था। भूगोल, इतिहास और खगोल आदि विषयों को तो कोई पढ़ता ही न था। साहित्य के अध्ययन को भी विशेष प्रोत्साहन नहीं दिया जाता था। परन्तु होमर की कविताओं तथा युद्ध-सम्बन्धी गानों को याद करने के लिए सबको प्रेरणा दी जाती थी। शिक्षा-क्रम में संगीत को स्थान अवश्य प्राप्त था, परन्तु वाद्य संगीत को गौण समझा जाता था। स्वर की मधुरता को प्रधानता दी जाती थी।

स्पार्त्तन स्त्रियों को बड़े आदर की दृष्टि से देखते थे। उन्होंने स्त्रियों को स्वतन्त्रता दे रक्खी थी। उनके शब्दों का बड़ा आदर किया जाता था। किसी को उच्च अथवा नीच ठहराने में उनके निर्णय को बहुधा माना जाता था। स्त्रियों को ऐसी शिक्षा दी जाती थी जिससे वे कुशल सैनिक उत्पन्न कर सकें। उनकी शारीरिक शिक्षा तथा सफल गृहणी बनने की शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जाता था।

शिक्षा के द्वारा स्पार्त्तन युवकों में साहस, उत्साह, देशभक्ति तथा कष्ट-सहिष्णुता आदि गुण आ जाते थे। स्पार्त्तनों की शिक्षा-प्रणाली शताब्दियों तक चलती रही। एथेन्स के व्यक्तिवाद की लहर का उन पर विशेष प्रभाव न पड़ सका। वे अपने सैनिक जीवन को ही बहुत काल

---

1. लेखक द्वारा रचित 'पाश्चात्य शिक्षा का संक्षिप्त इतिहास' पृ० ३. द्वितीय सं०, लक्ष्मीनारायण अग्रवाल, आगरा, १९५३।

तक श्रेयस्कर समझते रहे। फलतः शारीरिक बल तथा सौन्दर्य की पराकाष्ठा को वे पहुँच गये और इस सम्बध में अब भी उनसे प्रेरणा ली जाती है; परन्तु जीवन के रहस्य को समझने में वे असफल रहे। फलतः उनमें कोई बड़ा कलाकार, दार्शनिक अथवा नाट्यकार नहीं हो सका। इस प्रकार स्पष्ट है कि मानव हित की दृष्टि से स्पार्त्ती शिक्षा को हम सफल नहीं कह सकते।

## यूनानी शिक्षा[1]

एथेन्स में प्रचलित शिक्षा स्पार्त्ती शिक्षा-प्रणाली से भिन्न थी, क्योंकि स्पार्त्ता और एथेन्सवासियों के जीवन-आदर्शों में भेद था। एथेन्सवासी व्यक्तित्व के पूर्ण विकास पर ध्यान देने के पक्षपाती थे। उनका विश्वास था कि शक्तियों के समान विकास से ही आत्मसंयम, शुद्धता और गाम्भीर्य आ सकता है। शारीरिक सौन्दर्य की प्राप्ति की धुन में मानसिक उन्नति की ओर भी वे पूरा ध्यान देते थे। एथेन्स की शिक्षा में राज्य-सेवा के उद्देश्य पर पूरा ध्यान रखा जाता था। राज्य और व्यक्ति के हित में सामञ्जस्य हमें पहली बार एथेन्स शिक्षा-प्रणाली में ही मिलता है। शिक्षा राज्य की देख-रेख में दी जाती थी, परन्तु वह अनिवार्य न थी। स्त्री-शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जाता था।

४७९ ई० पू० परशियन युद्ध के बाद यूनानी युवकों के जीवन-आदर्श में परिवर्तन आने लगा। फलतः उनका सामाजिक संगठन भी अब एक दूसरे प्रकार का हो चला। अब परम्परागत विचारों में परिवर्तन आने लगे। अब लोग पहले की तरह 'राज्यहित' को 'व्यक्तिहित' से ऊपर समझने के पक्षपाती नहीं रहे। फलतः शिक्षा का आधार अब व्यक्तिवाद माना गया। नैतिकता की एक नई परिभाषा दी गई जिसमें व्यक्तिगत सुख और स्वार्थ को प्रमुख स्थान दिया गया। इन सब सामाजिक परिवर्तनों के कारण शिक्षा को भी एक नया रूप दिया गया। अब लोग शिक्षा द्वारा सभी सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक तथा साहित्यिक समस्याओं पर विचार

1. Greek Education.

करने की योग्यता प्राप्त करना चाहते थे। शिक्षा की ये सब माँगे पूरी करने के लिए सोफिस्टों[1] ने आश्वासन दिया।

सोफिस्टों की विचारधारा सोफिस्टवाद[2] के नाम से प्रसिद्ध है। सोफिस्टवाद संसार में दैहिक सुख को सबसे अधिक प्रधानता देता है। अतः व्यक्ति हित राज्यहित से कहीं ऊपर है। नैतिकता की कसौटी स्वयं व्यक्ति पर है। अच्छे और बुरे का निर्णय व्यक्ति स्वयं करेगा। एथेन्स के नवयुवक नये जोश में मग्न थे और ऊँची शिक्षा पाने के लिए लालायित थे। अतः उन्होंने सोफिस्टों की नैतिकता पर बिना ध्यान दिये उनसे ऊँची शिक्षा लेना प्रारम्भ कर दिया। सोफिस्टों के नियन्त्रण में शिक्षा का रूप एकदम बदल गया। प्राथमिक शिक्षा सात से तेरह वर्ष तक चलती थी। इस काल में पढ़ना, लिखना, अंकगणित तथा वाद्यसंगीत पर विशेष ध्यान दिया जाता था। माध्यमिक शिक्षा का काल तेरह से सोलह वर्ष तक था। इस काल में व्याकरण, ज्यामिति, संगीत तथा भाषण कला पर विशेष बल जाता दिया था। सोफिस्टों के प्रभावस्वरूप विद्या और साहित्य का प्रचार चारों ओर होने लगा। इस प्रचार का प्रभाव यूनान के अन्य विद्वानों पर भी पड़ा और उन्होंने भी अपने सिद्धान्तों के प्रचार के लिए अलग-अलग विद्यालय स्थापित किए। सुकरात की दृष्टि मे सोफिस्टों का प्रभाव यूनानी युवकों के नैतिक और बौद्धिक पतन का कारण था। अतः वह युवकों को प्रश्नोत्तर द्वारा सच्चा ज्ञान देकर उन्हें सत्य के पथ पर लाना चाहता था। प्लैतो[3] ने एकेडेमी और अरस्तू[4] ने लीसियस की स्थापना की। एपीक्यूरस ने अपने 'एपिक्यूरियन सिद्धान्त'[5] के प्रचार के लिए अलग स्कूल खोला। एपरिक्यूरियन सिद्धान्त में इन्द्रिय-सुख को प्रधानता दी जाती है। ज़ेनोफन[6] ने 'विवेक' और 'आत्म-संयम' के प्रचार के लिए एक चौथे स्कूल की स्थापना साइप्रस में की। एथेन्सवासियों की शिक्षा-सम्बन्धी ये सब प्रवृत्तियाँ शताब्दियों तक चलती रहीं। धीरे-धीरे एथेन्स विद्या का सबसे बड़ा केन्द्र हो गया

1. Sophists. 2. Sophism. 3. Plato. 4. Aristotle. 5. Epicurianism. 6. Xenophon.

और योरप के भिन्न-भिन्न स्थानों से विद्याध्ययन के लिए जिज्ञासु यहाँ आने लगे।

## रोमन शिक्षा

रोमन के जीवन तथा शिक्षा के आदर्श यूनानियों से भिन्न थे। इसलिये शिक्षा-क्षेत्र में उनकी बहुत सी बातें यूनानियों से निराली हैं। रोमन तात्कालिक उपयोगिता की अवहेलना करना उचित नहीं समझते थे। वे अपने विचारों को कार्यान्वित करना चाहते थे। विचारों की केवल दौड़ान में रहना उन्हें पसन्द नहीं था। रोमन अपने जीवन में अधिकार और कर्त्तव्य को प्रधान स्थान देते थे। अपने विभिन्न सम्बन्धियों तथा राज्य के प्रति अपने अधिकारों और कर्त्तव्यों का पालन करना रोमवासी अपने जीवन का आदर्श मानते थे। फलतः शिक्षा का भी उद्देश्य इसी ओर था। इन सबकी व्यवस्था करना राज्य का कर्त्तव्य था। अधिकारों और कर्त्तव्यों का संतुलन ही 'राज्य-न्याय' का लक्ष्य समझा जाता था।

रोमन शिक्षा के इतिहास को पाँच भागों में बाँटा जा सकता है। पहला भाग ७५३ ई० पू० से २७२ ई० पू० तक माना जा सकता है। इस काल में शिक्षा का पूरा भार कुटुम्ब पर था। दूसरा काल २७५ ई० पू० से १३२ ई० पू० तक का है। इस काल में रोमन शिक्षा यूनानियों से प्रभावित हुई और उन्हीं के अनुकरण में ग्रामर तथा साहित्य एवं अलंकार शास्त्र के स्कूल खोले गये। तीसरा काल १३२ ई० पू० से ईसा से १०० वर्ष बाद तक का है। यह काल लैटिन साहित्य का स्वर्णयुग कहा जाता है। इस काल में लैटिन ग्रामर स्कूल खूब सुसंगठित हो चले थे। चौथा काल सन् १०० से २७५ ई० तक का है। इस काल में शिक्षा राज-नियन्त्रण के अन्तर्गत आ गई थी और शिक्षा का कौटुम्बिक रूप समाप्त हो चला था। पाँचवा काल सन् २७५ से सन् ५२६ ई० तक माना जा सकता है। इस काल में शिक्षा पर राज्य का पूरा नियन्त्रण था। बिना राज्य की आज्ञा के कोई अध्ययन-कार्य नहीं कर सकता था।

रोमन 'विद्या' का अध्ययन जीवन में उसकी उपयोगिता के लिए करना चाहते थे। यूनानियों का ध्यान विशेषतः बौद्धिक विकास की ओर

था। रोमन भाषण-कला को अपने लिए अधिक उपयोगी समझते थे और उनमें भाषणवक्ता का मान दार्शनिक से अधिक होता था। रोमन इतने शिक्षा-प्रेमी थे कि साम्राज्य का कोई भी ऐसा प्रान्त नहीं था जहाँ एक ग्रामर स्कूल न हो। सरकार की ओर से स्कूलों को सहायता मिलती थी। अध्यापक कुछ राज्यकरों से मुक्त कर दिया जाता था, और वह वेतन पाता था।

## मध्ययुग[1]

ईसाई धर्म के प्रचार के साथ योरोपीय जीवन के प्रायः प्रत्येक क्षेत्र में एक नई जागृति आई। ईसाई धर्म ने नैतिकता[2] के एक नये स्तर का निर्माण किया और व्यक्तित्व और समाज के पूरे संगठन को एक नया कलेवर दिया। विश्वास[3], आशा[4] और प्रेम[5] की लहर, चारों ओर फैल गई। भ्रातृत्व और समानता में लोग पहले से अधिक विश्वास करने लगे। व्यक्तिवाद के स्थान पर जीसस क्राइस्ट ने सार्वभौमिकता का पाठ पढ़ाया और जीवन का एक नया आदर्श उपस्थित किया। जीवन के आदर्श में परिवर्तन के साथ शिक्षा के आदर्श का भी बदलना स्वाभाविक था। जीवन में नैतिकता को प्रधान स्थान दिया गया। फलतः शिक्षा का उद्देश्य बौद्धिक विकास से बदल कर नैतिक विकास हो चला। सारी सामाजिक कुरीतियों को दूर करने के लिये शिक्षा को एक साधन माना गया। इस दृष्टिकोण के कारण शिक्षा और धर्म का सम्बन्ध दिन पर दिन बढ़ता गया। शैक्षिक संस्थायें गिरजाघरों से सम्बन्धित हो चलीं और बहुत प्रारम्भ से ही बालकों को धर्म में दीक्षा दी जाने लगी। धर्म के इस प्रभाव के कारण सारा योरोप पोप के आधिपत्य के अन्तर्गत आने लगा। फलतः अब धार्मिक शिक्षा को ही प्रधानता दी जाने लगी और शिक्षा का प्रधान उद्देश्य नैतिक हो चला। संयम, आत्म-त्याग, शरीर को कष्ट देकर आध्यात्मिक उन्नति करना, धार्मिक वादविवाद में कौशल प्राप्त करना, धर्मशास्त्र, नीतिशास्त्र तथा कुछ उदार कलाओं में शिक्षा देना आदि

1. Medieval Period. 2. A New Standard of Morality. 3. Faith. 4. Hope. 5. Love.

शैक्षिक संस्थाओं के प्रधान उद्देश्य हो गये। परन्तु इस लहर के फलस्वरूप धार्मिक विशदता और उदारता का लोप होने लगा और धार्मिक शिक्षा अन्धविश्वास और कर्मकाण्ड में अटक गई। फलतः जीवन-आदर्शों में आवश्यक परिवर्तन लाने के लिये सुधार की लहरों का आगमन हुआ। नीचे हम इन लहरों से अनुप्राणित शैक्षिक उद्देश्यों की धारा पर संक्षेप में दृष्टिपात करेंगे।

## सुधार काल[1]

पुनरुत्थान[2] के प्रभाव स्वरूप नैतिक तथा धार्मिक क्षेत्रों में सुधार की आवश्यकता बहुत दिनों से समझी जाने लगी। फलतः मार्टिन लूथर[3] के बहुत पहले ही फ्रान्स, जर्मनी तथा इंगलैण्ड में सुधार की ध्वनि उठाई जा चुकी थी। वस्तुतः सुधार की वास्तविक लहर जर्मनी से मार्टिन लूथर द्वारा उठाई गई। चर्च में नाना-प्रकार के दोष आ गये थे। वाह्याडम्बर की लपेट में चर्च वास्तविकता खो बैठी थी। विद्या के प्रचार से जनवर्ग भी बाइबिल को स्वयं पढ़कर चर्च के दोषों को कुछ हद तक समझ सकता था। लूथर तथा काल्विन[4] के आन्दोलनों से धार्मिक बातों में चर्च के पादरियों का अधिकार न मानकर 'बाइबिल' का माना गया। वाह्याडम्बर के स्थान पर सच्चाई को स्थान देना सुधार काल का प्रधान उद्देश्य था। सुधार काल में साधारण वर्ग का यह विश्वास हो चला कि अपने पापों से उद्धार के लिए व्यक्ति स्वयं उत्तरदायी है। इस प्रकार धर्म और आध्यात्मिकता की कुञ्जी प्रत्येक व्यक्ति के हाथ में सौंप दी गई। सर्वसाधारण के लिए ऐसा विचार बड़ा ही नया था। सबकी आँखें खुलीं। सब लोग अपने-अपने विकास के लिए सचेत हो चले। फलतः शिक्षा के क्षेत्र का भी विकसित होना अनिवार्य हो गया। अब शिक्षा प्रत्येक व्यक्ति का जन्मसिद्ध अधिकार मानी जाने लगी। यहीं से सार्वलौकिक[4] शिक्षा का विकास प्रारम्भ होता है।

लूथर शिक्षा को सभी वर्गों के लिए सुलभ करना चाहता था। वह

1. Reformation Period. 2. Renaissance. 3. Martin Luther (1483-1546) 4. John Calvin (1509-1564) 5. Universal Education.

शिक्षा द्वारा व्यक्ति को ऐसा बनाना चाहता था कि वह अपने कर्त्तव्यों का पालन करते हुए ईसाई समाज के स्थायित्व में योग दे सके। लूथर की तरह काल्विन भी धार्मिक मामलों में व्यक्ति को पूरी स्वतन्त्रत' देना चाहता था। शिक्षा द्वारा वह व्यक्ति में जिज्ञासा और अन्वेषण की प्रवृत्ति उत्पन्न करना चाहता था। परन्तु खेद है कि लूथर और काल्विन के अनुयायी उनके सिद्धान्तों को शिक्षा-क्षेत्र में कार्यान्वित नहीं कर सके। व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तथा विचार-स्वातन्त्र्य आदि आदर्श केवल कहने के लिये थे। व्यक्ति की स्वतन्त्रता संस्थाओं में अटक गई। सुधारकों में कई दल हो गये।

सुधार की लहर को रोकने के लिये 'आर्डर ऑव जीऐस'[1] की स्थापना की गई। इस 'आर्डर' ने अपने अलग शिक्षा-सिद्धान्तों के अनुसार कार्य करना प्रारम्भ किया। सुधार काल में इसकी शिक्षा-प्रणाली सबसे अधिक प्रभावशाली थी। इस आर्डर के संस्थापक इगनेशस लायला[2] थे। 'आर्डर' के अनुसार शिक्षा का उद्देश्य प्रोटेस्टैण्ट लोगों को पुनः रोमन चर्च में लाना तथा सुधार की लहर को रोकना था। धर्म के अतिरिक्त सार्वलौकिक बातों में भी व्यक्ति को शिक्षा देना 'आर्डर' का उद्देश्य था।

## आधुनिक काल

मध्य कालीन शिक्षण-प्रक्रिया में बालक के व्यक्तित्व-विकास पर उचित ध्यान नहीं दिया जाता था। फलतः व्यक्ति बन्धनों में जकड़ा हुआ था। व्यक्ति को परतन्त्रता की बेड़ी से छुड़ाने के लिये फ्रांस की राज्यक्रान्ति हुई। इस राज्यक्रान्ति के पूर्व कमेनियस ने शिक्षा के तीन उद्देश्य निर्धारित किये थे: (१) व्यक्ति को जीवन में सफलता के लिये ज्ञान देना, (२) नैतिक तथा चरित्र-विकास के लिये उसे विवेक देना, तथा (३) उसमें ईश्वर-भक्ति उत्पन्न करना।

कमेनियस के बाद शिक्षा-क्षेत्र में जॉन लॉक[4] को प्रमुख व्यक्तिवादी कहा जा सकता है। लॉक मनुष्य को स्वभाव से ही स्वतन्त्र मानता था। व्यक्ति

1. The Order of Jesus. 2. Ignatius Loyola (1491-1556). 3. Comeniu, (1592-1670) 4. John Locke (1632-1704)

के आगे राज्य का अस्तित्व उसने स्वीकार नहीं किया। लॉक का शिक्षा-उद्देश्य शारीरिक, नैतिक तथा मानसिक था।

रूसो[1] शिक्षा-क्रम में व्यक्तिवाद का कट्टर पक्षपाती है। उसके अनुसार शिक्षा का उद्देश्य बालक में नैसर्गिक गुणों का स्वाभाविक ढंग से उच्चतम विकास करना है। पिछले खण्ड में शिक्षा-सम्बन्धी रूसो के विचार का विवेचन हम कर चुके हैं। संक्षेप में यहाँ इतना कह देना पर्याप्त है कि एक प्रकार से शिक्षा में आधुनिक काल का प्रारम्भ रूसो से होता है, क्योंकि शिक्षा में वर्तमान प्रगतियों के बीज हमें रूसो की विचार-धारा में ही मिलते हैं। रूसो सामाजिक बन्धनों को तोड़ना चाहता है और व्यक्ति को उनसे स्वतन्त्र कर उसकी ज्ञानेन्द्रियों का उच्चतम विकास करना चाहता है जिससे वह अपना हृदय और मस्तिष्क स्वयं शिक्षित कर सके।

रूसो के प्रभावस्वरूप शिक्षा में मनोवैज्ञानिक, वैज्ञानिक और सामाजिक विचारधाराओं का प्रादुर्भाव होता है। मनोवैज्ञानिक विचारधारा के प्रमुख प्रतिपादक में पेस्तालॉज़ी, हरबार्ट और फ्रोबेल के नाम लिए जा सकते हैं। इनके शिक्षा-उद्देश्यों की विवेचना करते हुए प्रथम खण्ड में हम देख चुके हैं कि इन्होंने अपने शिक्षा-सिद्धान्त को बालक के व्यक्तित्व पर आधारित किया।

स्पेन्सर तथा हक्सले ने शिक्षा में वैज्ञानिक विचारधारा का प्रतिपादन किया। बालक के व्यक्तित्व के पूर्ण विकास के लिए तथा उसे सुखी सांसारिक जीवन बिताने के योग्य बनाने के हेतु इन्होंने शिक्षा में विज्ञान तथा व्यावसायिक उद्देश्यों को महत्व दिया।

शिक्षा में सामाजिक दृष्टिकोण को लाने का प्रमुख श्रेय डीवी को है। डीवी के अनुसार शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को ऐसा बनाना है कि वह सामाजिक उन्नति में अपना हाथ अच्छी तरह बटा सके। स्कूल में वास्तविक सामाजिक वातावरण का आभास देते रहने से व्यक्ति अपनी शक्तियों का समुचित और वांछित विकास कर लेगा और वह सामाजिक उत्तर-

1. Rousseau (1712-1778)

दायित्वों को निभाने में सफल होगा। सामाजिक दृष्टिकोण के साथ ही साथ डीवी शिक्षा में उपयोगितावाद को भी लाता है। उसका कहना है कि शिक्षा का उद्देश्य बालक को उपयोगी अनुभव देना है और यह उपयोगी अनुभव उसकी वैयक्तिक तथा सामाजिक आवश्यकताओं के सन्दर्भ में दिया जायगा। इस प्रकार डीवी के प्रभाव स्वरूप शिक्षा में प्रयोजनवाद[1] का प्रचार हुआ है।

वर्तमान युग में वैज्ञानिक उन्नति तथा उद्योगों के यन्त्रीकरण के कारण व्यक्ति को किसी व्यवसाय-विशेष में कौशल देना शिक्षा का एक प्रमुख उद्देश्य हो चला है। फलतः आज शिक्षा का उद्देश्य अव्यावहारिक तथा सैद्धान्तिक ज्ञान न प्राप्त करके किसी विशिष्ट व्यवसाय में उच्चतम ज्ञान प्राप्त करना है। प्रयोजनवाद के कारण शिक्षा-क्षेत्र में परम्परागत मान्यताओं को बहिष्कृत करने की प्रवृत्ति जाग्रत हो गई है और उनके स्थान पर नई-नई मान्यताओं के निर्माण के लिए बालक को अनुप्रेरित करने की चर्चा की जाती है। शिक्षा में यान्त्रीकरण की प्रगति तथा संकुचित व्यावसायिक कौशल की प्रवृत्ति के आ जाने के कारण बालक का व्यक्तित्व शिक्षा-क्रम में कुछ उपेक्षित अवश्य हुआ है। परन्तु मनोविज्ञान तथा व्यावसायिक निर्देशन[2] के प्रचार से बालक के व्यक्तित्व के महत्व को भी बहुत हद तक वर्तमान शिक्षा-क्रम में स्वीकार किया जाता है।

वर्तमान शताब्दी से शिक्षा-क्षेत्र में हम एक दूसरी प्रगति भी पाते हैं। इस शताब्दी के प्रारम्भ से ही जर्मनी, फ्रान्स, इंगलैंड तथा इटली आदि पाश्चात्य देशों की शिक्षा-व्यवस्था में राष्ट्रीय भावना तथा देशभक्ति के उद्देश्य के अनुसार बालकों को शिक्षित किया जाता था। फलतः इन सभी देशों के नवयुवकों में अपने-अपने देशों को अन्य देशों से अच्छा समझने की प्रवृत्ति आ गई। अतः इन देशों के सामूहिक कार्य भी संकुचित राष्ट्रीयता से अभिप्रेरित हो चले। फल यह हुआ कि विश्व को दो महायुद्धों की ज्वाला में तपना पड़ा और मानव की पूरी सामाजिक नींव ही हिल पड़ी। इसलिये द्वितीय विश्व-युद्ध के बाद शिक्षा में संकुचित राष्ट्रीयता के दृष्टि-

1. प्रथम खण्ड में देखिए। 2. Vocational Guidance.

कोण को वहिष्कृति किया गया और उसके स्थान पर विश्वबन्धुत्व[1] की भावना का संचार किया गया। शिक्षा-क्षेत्र में आज यह विश्वास किया जाता है कि प्रत्येक व्यक्ति अपने देश का सफल नागरिक होते हुए भी विश्व-नागरिकता[2] की भावना अपने में अपना सकता है।

आज शिक्षा में गणतन्त्र[3] की बात कही जाती है। इस विचारधारा के कारण व्यक्ति तथा समाज को एक दूसरे पर निर्भर समझा जाता है। अतः नागरिकता की शिक्षा का तात्पर्य व्यक्ति को 'राज्य'[4] का दास नहीं बनाना है। नागरिकता की शिक्षा का तात्पर्य व्यक्ति को अपने अधिकारों और कर्त्तव्यों से अवगत करना है, जिससे वह समाज-हित के सन्दर्भ में अपने व्यक्तित्व का पूर्ण विकास कर सके। अब व्यक्ति-हित और समाज-हित को अलग-अलग नहीं माना जाता। फलतः व्यक्ति के सम्पूर्ण विकास में ही समाज की उन्नति निर्भर समझी जाती है। समाज व्यक्तियों का ही तो समूह है, और समाज के परे व्यक्ति की कल्पना नहीं की जा सकती, क्योंकि व्यक्ति को समाज में रहना ही है। इस प्रकार शिक्षा में वैयक्तिक और सामाजिक दोनों कल्याण को प्रधानता दी जाती है।

साधारणतः यह कहा जा सकता है कि वर्तमान शिक्षा के उद्देश्यों में मनोवैज्ञानिक, वैज्ञानिक तथा सामाजिक आदि सभी भावनाओं का निचोड़ आ गया है। अतः आज की शिक्षा में पिछले सभी अच्छे उद्देश्यों का समावेश दिखलाई पड़ता है। ऊपर हम कह चुके हैं कि नागरिकता के उद्देश्य के साथ सामाजिक कल्याण पर पूरा ध्यान देना आवश्यक है, क्योंकि व्यक्ति और समाज एक दूसरे पर निर्भर हैं। आजकल जब यह कहा जाता है कि शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति को जाति की आध्यात्मिक और सांस्कृतिक सम्पत्ति के अनुकूल बनाना है तो इसके अन्तर्गत शिक्षा के साहित्यिक, वैज्ञानिक, धार्मिक, तथा सामाजिक आदि सभी उद्देश्य आ जाते हैं।

---

1. Internationalism. 2. World citizenship. 3. Democracy in Education 4. State.

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

सभी देशों की शिक्षा पर योरपीय शिक्षा के आदर्शों का कुछ प्रभाव।

स्पार्त्ती, यूनानी और रोमन जीवन आदर्श पाश्चात्य देश के लिये अब भी अनुकरणीय।

### स्पार्त्ती शिक्षा

व्यक्ति को पर्याप्त स्वतन्त्रता नहीं। दो आदर्श—युद्ध कला और सैनिक नागरिक की शिक्षा। शिक्षा राज्य का कर्त्तव्य। शिक्षा का उद्देश्य सैनिक। कोमल भावनाओं को स्थान नहीं।

बौद्धिक शिक्षा का अभाव। पढ़ना-लिखना घर पर ही सीखना।

स्त्रियों का बड़ा आदर। स्त्रियों की शारीरिक शिक्षा तथा सफल गृहणी की शिक्षा पर विशेष ध्यान।

शिक्षा-द्वारा युवकों में साहस, उत्साह, देश-भक्ति तथा कष्ट-सहिष्णुता का गुण देना।

मानव-हित में स्पार्त्ती शिक्षा सफल नहीं।

### यूनानी शिक्षा

व्यक्तित्व के पूर्ण विकास पर ध्यान। शारीरिक सौन्दर्य पर भी अधिक ध्यान। राज्य-सेवा के उद्देश्य पर ध्यान। राज्य और व्यक्तिहित में सामंजस्य।

परशियन युद्ध के बाद शिक्षा का आधार व्यक्तिवाद। सोफिस्टों के प्रभाव के कारण दैहिक सुख की ओर झुकना। सोफिस्टों द्वारा शिक्षा का प्रचार। एथेन्स सारे योरुप के लिए विद्या का केन्द्र।

### रोमन शिक्षा

तात्कालिक उपयोगिता की अवहेलना नहीं। अधिकार और कर्त्तव्य को जीवन में प्रधान स्थान। अतः शिक्षा का उद्देश्य इसी ओर।

रोमन शिक्षा के पाँच काल।

सरकार की ओर से स्कूलों को सहायता। शिक्षक का बड़ा प्रचार।

## मध्य युग

ईसाई धर्म के प्रचार से नई जागृति। विश्वास, आशा और प्रेम की लहर। सार्वभौमिकता का पाठ सबको मिला। नैतिकता पर बल। अतः शिक्षा का उद्देश्य बौद्धिक विकास न होकर नैतिक विकास हो चला। शिक्षा और धर्म में सम्बन्ध बढ़ता गया। योरुप पोप के अधिकार में आने लगा। धार्मिक विशदता और उदारता का लोप। धार्मिक शिक्षा अन्ध-विश्वास और कर्मकाण्ड में अटक गई। फलतः सुधार की लहरों का आना।

## सुधार काल

चर्च में दोष। लूथर और काल्विन का आन्दोलन। धर्म और आध्यात्मिकता की कुञ्जी प्रत्येक व्यक्ति के हाथ में सौंप दी गई। शिक्षा प्रत्येक व्यक्ति का जन्मसिद्ध अधिकार मानी जाने लगी। फलतः सार्वलौकिक शिक्षा का विकास। सुधारकों मे कई दल।

'ऑर्डर ऑव जीसस' का शिक्षा-कार्य बड़ा ही प्रभावशाली।

## आधुनिक काल

फ्रांस की राज्यक्रान्ति। कमेनियस का शिक्षा उद्देश्य में व्यक्तिवाद। जॉन लॉक भी शिक्षा-क्षेत्र में व्यक्तिवादी।

रूसो व्यक्तिवादी। बालक के नैसर्गिक गुणों का स्वतन्त्र विकास। शिक्षा में आधुनिक काल का प्रारम्भ रूसो से।

मनोवैज्ञानिक विचारधारा के प्रतिपादक-पेस्तालॉज़ी, हरबार्ट और फ्रोबेल। शिक्षा सिद्धान्त बालक के व्यक्तित्व पर आधारित।

स्पेन्सर और हक्सले द्वारा शिक्षा में वैज्ञानिक विचारधारा का प्रति-पादन। शिक्षा में विज्ञान तथा व्यावसायिक विषयों को महत्व।

डीवी शिक्षा में सामाजिक दृष्टिकोण तथा उपयोगितावाद तथा प्रयो-जनवाद लाता है।

वर्तमान काल की शिक्षा में व्यावसायिक कौशल-प्राप्ति का महत्व। नई मान्यताओं के निर्माण के लिए बालक को अनुप्रेरित करते रहना। यन्त्रीकरण की प्रगति और मनोविज्ञान तथा व्यावसायिक निर्देशन के प्रचार से बालक के व्यक्तित्व पर ध्यान।

अब शिक्षा में विश्वबन्धुत्व की भावना का संचार।

आज की शिक्षा में वैयक्तिक और सामाजिक दोनों कल्याण की प्रधानता।

आज की शिक्षा में पिछले सभी अच्छे उद्देश्यों का समावेश।

## सहायक पुस्तकें

१—मनरो, पी० : हिस्ट्री ऑव एडूकेशन, मैकमिलन, १९१६।

२—वाइल्ड्स, इ० एच० : द फ़ाउण्डेशन्स ऑव मॉडर्न एडूकेशन, राइनहार्ट ऐण्ड कं०, न्यूयार्क, १९४२।

३—एबी एण्ड एरोउड : द डीवलपमेण्ट ऑव् माडर्न एडूकेशन, प्रेण्टिस-हॉल, न्यूयार्क, १९३४।

४—,, ,, ,, द हिस्ट्री ऐण्ड फ़िलॉसॉफ़ी ऑव एडूकेशन, ऐनशियण्ट ऐण्ड मीडीवल, प्रेण्टिस-हॉल, १९४०।



# भारतीय शिक्षा के उद्देश्यों का ऐतिहासिक आधार

## प्राचीनकाल

**वैदिक काल**

वैदिक काल में शिक्षा का उद्देश्य धार्मिक था। शिक्षा 'धर्म' तथा 'ब्रह्म'[1] से सम्बन्ध रखती थी। भौतिक ज्ञान तथा सांसारिक समस्याओं के सुलझाव-सम्बन्धी ज्ञान को शिक्षा में विशेष महत्त्व नहीं दिया जाता था; तथापि इनकी सर्वथा अवहेलना नहीं की जाती थी। वेद का उद्देश्य परम सत्य का अनुभव तथा ब्रह्म ज्ञान प्राप्त करना था। अतः वैदिक युग में व्यक्ति को यही ज्ञान देना शिक्षा का उद्देश्य था। वेदों का अध्ययन करके उनका ज्ञान प्राप्त करना ही इस उद्देश्य का प्रधान साधन माना जाता था। इस काल में छोटे-छोटे पारिवारिक स्कूल थे और इनका संचालन शिक्षक किया करता था। विद्यार्थियों के रहने की व्यवस्था गुरु के घर पर ही की जाती थी। रहन-सहन तथा सदाचार के निश्चित नियमों के अनुसार विद्यार्थियों को चलना पड़ता था।

वैदिक काल में जीवन के तीन ऋण माने जाते थे—ऋषि ऋण, देव ऋण तथा पितृ ऋण। इन तीनों ऋणों को क्रमशः ब्रह्मचर्य, यज्ञ और सन्तानोत्पत्ति द्वारा चुकाने का उल्लेख यजुर्वेद में किया गया है। ब्रह्मचर्य अवस्था में बालक गुरु के गृह में रहते हुए अपने शारीरिक, मानसिक तथा आध्यात्मिक विकास के लिये यत्नशील रहता था।

**उत्तर वैदिक अथवा ब्राह्मण काल**

ब्राह्मण काल में शिक्षा को जीवन के प्रत्येक अंग से सम्बन्धित करने की

---

1. God.

चेष्टा की गई। इस काल की भी शिक्षा वैदिक काल की तरह धार्मिक थी, परन्तु इसमें सांसारिक बातों में व्यक्ति को आवश्यक कौशल देने पर भी पूरा ध्यान दिया गया। अथर्ववेद में सांसारिक शिक्षा का पर्याप्त उदाहरण मिलता है। संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि पवित्रता का प्रसार, हृदय-शोधन, चरित्र-निर्माण, व्यक्तित्व का विकास, नागरिकता तथा सामाजिकता का ज्ञान, राष्ट्रीय संस्कृति की सुरक्षा तथा भौतिक उन्नति ब्राह्मणीय शिक्षा के उद्देश्य थे।[1]

ब्राह्मण काल में जातीय बन्धन धीरे-धीरे कठोर होने लगे और प्रत्येक जाति के व्यक्तियों के कृत्य और कर्तव्य निश्चित कर दिये गये। फलतः शिक्षा का उद्देश्य सम्पूर्ण समाज के लिए समान न हो कर जाति विशेष के अनुसार निर्धारित कर दिये गये। इस प्रकार अपनी जाति के अनुसार व्यक्ति एक विशिष्ट प्रकार के व्यावसायिक कौशल को प्राप्त करना अपना जीवन उद्देश्य समझने लगा और उसके लिए शिक्षा का उद्देश्य भी यही हो गया। इस प्रकार व्यक्ति के सर्वांगीण विकास की उपेक्षा की गई और शिक्षा का दृष्टिकोण संकुचित हो चला।

जाति-व्यवस्था तथा शिक्षा के संकुचित उद्देश्य के कारण समाज का विकास एक तरह से रुक गया। सामाजिक दशा की अवनति प्रारम्भ हो गई। उदार सामाजिक भावनाओं का लोप हो चला। समाज ब्राह्मणों के विचारों से अत्यधिक प्रभावित होता था। ब्राह्मणों ने व्यक्ति के सामने अपने परलोक सुधारने का उद्देश्य रक्खा। फलतः व्यक्ति की शिक्षा जीवन में सफलता के लिए न होकर परलोक सुधारने के लिए होने लगी। इस भावना के कारण व्यक्ति में क्रियाशीलता और उद्योग के स्थान पर दार्शनिक चिन्तन और अकर्मण्यता की प्रधानता आने लगी और लोग अपने पुरुषार्थ के स्थान पर कल्पित भाग्य पर निर्भर रहने लगे।

**बौद्ध शिक्षा**

इस समाजिक ह्रास को रोकने के लिए बौद्ध धर्म का प्रचार हुआ।

---

१. प्यारेलाल रावत, भारतीय शिक्षा का इतिहास, प्र० सं०, पृ० ४३, नाथ पब्लिशिंग हाउस, आगरा, १९५३।

संकुचित धार्मिक विचार तथा चारित्रिक पतन से व्यक्ति को बचाने के लिए बौद्ध शिक्षा में शुद्ध आचरण, चरित्र-विकास, धार्मिक व्यापकता तथा मानवीय एकता शिक्षा के प्रधान उद्देश्य निर्धारित किये गये।

धीरे-धीरे बौद्ध शिक्षालयों तथा विहारों के मूल आदर्शों तथा शिक्षा के उद्देश्यों में परिवर्तन आने लगा। इनमें भी व्यावसायिक कौशलता पर ध्यान दिया जाने लगा और धार्मिक शिक्षा की उपेक्षा होने लगी। शिक्षा को राजकीय अथवा किसी उच्चपद पाने का साधन माना जाने लगा। बौद्ध धर्म के प्रचार से ब्राह्मण-शिक्षा के उद्देश्यों का प्रभाव नष्ट नहीं हो गया था। फलतः सामाजिक व्यवस्था दृढ़ न हो सकी। ब्राह्मण तथा बौद्ध शिक्षा के प्रभाव स्वरूप व्यक्ति इहलोक की अवहेलना करके परलोक-साधन की ओर अधिक उन्मुख हुआ। व्यक्ति भौतिक जीवन को असत्य मानने लगा और आत्मा को जीवन-मरण से मुक्त करना वह अपना प्रधान जीवन-उद्देश्य समझ बैठा। ऐसी भावना को पालने वाला समाज उत्तरोत्तर विकास नहीं कर सकता था। अतः फल यह हुआ को मध्यकाल में होने वाले यवनों के आक्रमणों का सामना सफलतापूर्वक नहीं किया जा सका।

## मध्यकाल

मुसलमानों के अक्रमण के समय भारत में शिक्षा का भी प्रचार हो चला था। आक्रमणकारियों ने अधिकांश प्रसिद्ध शिक्षा-केन्द्रों को नष्ट कर डाला, परन्तु हिन्दू-शिक्षा की धारा सदैव अजस्र बनी रही। हिन्दुओं की सामाजिक व्यवस्था इतनी दृढ़ थी कि मुसलमानों के प्रभाव से वह छिन्न-भिन्न न हो सकी, फलतः भारतीय संस्कृति और शिक्षा-प्रणाली ज्यों की त्यों चलती रही। राजनैतिक उथल-पुथल का प्रभाव बड़े-बड़े शहरों तक ही सीमित रहा; और ग्राम्य जीवन उससे अधिक प्रभावित न हो सका। फलतः मध्ययुग के अशान्ति काल में भी हिन्दू उच्चकोटि के साहित्य के सृजन में सफल रहे और अपनी शिक्षा-प्रणालो को उन्होंने जारी रक्खा।

मध्ययुग में भो भारतीय शिक्षा का प्रमुख उद्देश्य धार्मिक जीवन-यापन था। जातियों के भेद-प्रभेद के कारण शिक्षा का उद्देश्य बहुत ऊँचा न

हो सका। जाति-बन्धन के कारण व्यक्ति का जीवन व्यवसाय उसके जन्म के साथ ही निश्चित हो जाता था। उदाहरणार्थ; कुम्हार के बालक को कुम्हार के और लोहार के बालक को लोहार के व्यवसाय को करना ही जीवन का मुख्य ध्येय था। इस प्रकार पैतृक व्यवसाय में ही शिक्षा प्राप्त करना अनिवार्य था।

मकतब और मदरसों आदि में भी शिक्षा का ध्येय पाठशालाओं की तरह धार्मिक ही था। मकतब और मदरसे प्रायः धार्मिक संस्थाओं के अंग हुआ करते थे। बालकों को धार्मिक शिक्षा के अतिरिक्त कुछ अन्य विषय, जैसे—गणित, ज्योतिष, व्याकरण, तथा भूगोल आदि भी पढ़ाये जाते थे। मुगलकाल में शिक्षा का प्रमुख उद्देश्य धार्मिक न होकर नैतिक कर दिया गया। मध्य काल में शिक्षा का प्रमुख उद्देय धार्मिक जीवन, चारित्रिक विकास तथा व्यावसायिक कौशल प्राप्त करना था। इनके अतिरिक्त कुछ व्यक्तियों के लिए शिक्षा का प्रधान उद्देश्य केवल विद्वत्ता तथा ज्ञानार्जन भी था।

## इस्लामी शिक्षा

इस्लामी शिक्षा धार्मिक तथा सांसारिक शिक्षा में एक समन्वय प्राप्त करना चाहती थी। इस्लाम का परलोक तथा पुनर्जन्म में विश्वास नहीं। अतः इस्लामी शिक्षा मे स्वभावतः जीवनोपयोगी शिक्षा पर विशेष बल दिया गया। एक नये देश में मुसलमानों ने अपनी धार्मिक कट्टरता और उग्रता को बनाये रखना आवश्यक समझा। फलतः इस कट्टरता और उग्रता का उस काल की शिक्षा पर प्रभाव पड़ना एकदम स्वाभाविक था। समय-समय पर धार्मिक गुरुओं ने व्यावहारिक जीवन में ज्ञान के महत्त्व की चर्चा की। पैग़म्बर मुहम्मद ने ज्ञान प्राप्त करना प्रत्येक सच्चे मुसलमान का प्रधान कर्तव्य माना। फ़ीरोज़, अकबर और औरंगज़ेब ने सांसारिक और व्यावहारिक शिक्षा पर विशेष बल दिया। राज्य-कार्य के संचालन के लिए काज़ी, वज़ीर तथा सेनापति आदि का पद यथासम्भव तत्कालीन मदरसों से निकले हुये कुशल स्नातकों को दिया जाता था। कला-कौशल,

शिल्प, कृषि, चिकित्सा तथा वाणिज्य आदि की शिक्षा पर भी मदरसों में बल दिया जाता था। इस प्रकार धार्मिक शिक्षा के साथ-साथ सांसारिक शिक्षा को भी देने का पूरा प्रयत्न किया जाता था। मकतबों में कुरान और हदीस आदि का अध्ययन कराया जाता था परन्तु साथ ही सांसारिक शिक्षा प्रदान कर व्यक्ति के जीवन में साम्य लाने का भी प्रयास किया जाता था।

## आधुनिक काल

आधुनिक काल के प्रारम्भ से ही भारतीयों के लिये रोटी की समस्या प्रधान हो चली। ब्रिटिश साम्राज्य के स्थापित होने के पूर्व शिक्षा का उद्देश्य धार्मिक होते हुए भी उसमें व्यावसायिक पुट आ गया था। परन्तु तब व्यावसायिक शिक्षा का कोई सविधिक प्रबन्ध नहीं था। बालक अपने घर के सीमित वातावरण में अपने पिता से अपनी जाति के अनुसार किसी विशिष्ट व्यवसाय में कौशल प्राप्त कर अपनी जीविकोपार्जन करने लगता था। उसकी शिक्षा का उद्देश्य प्रायः जीविकोपार्जन ही हो जाता था। शिक्षा-संस्थाओं में व्यावसायिक शिक्षा की व्यवस्था नहीं थी। वहाँ धार्मिक ग्रन्थों के अध्ययन तथा सैद्धान्तिक ज्ञानार्जन पर ही बल दिया जाता था। इस प्रकार शिक्षा जीवन की सत्यता से दूर ही रह गई।

ब्रिटिश कालीन भारत में शिक्षा का प्रधान उद्देश्य कोई व्यवसाय अथवा हस्त-कला सीखना था, या नौकरी पाना। शिक्षा के इस संकीर्ण उद्देश्य से अब भी हमारी अधिकांश शैक्षिक संस्थायें प्रभावित हैं।

परन्तु गत २०-२५ वर्षों से हमारे देश की शिक्षा-प्रणाली पर पाश्चात्य विचारधाराओं का प्रभाव पड़ता जा रहा है। फलतः अब शिक्षा का प्रधान उद्देश्य बालक के व्यक्तित्व के सम्पूर्ण विकास से लिया जाता है। देश में स्वतन्त्रता-प्राप्ति के बाद अब लोग प्रचलित शिक्षा के गुण-दोष के विवेचन की ओर अधिक गतिशील दिखलाई पड़ते हैं। फलतः केन्द्रीय सरकार को विश्वविद्यालय[1] और माध्यामिक[2] शिक्षा में सुधार के लिए

1. University Commission, 1948-1949. 2. Secondary Education Commission, 1952-1953.

दो कमीशनों को नियुक्त करना पड़ा। वर्तमान शताब्दी में दो विश्व युद्धों ने व्यक्ति की परम्परागत मान्यताओं मे क्रांतिकारी परिवर्तन ला दिया है। फलतः अब व्यक्ति का आदर्श नई मान्यताओं की खोज की ओर उन्मुख हुआ है। पाश्चात्य देशों की औद्योगिक, वैज्ञानिक तथा भौतिक उन्नति से हम लोग कुछ प्रभावित हो चले हैं और हम अपनी शिक्षा-व्यवस्था में उन तत्वों का समावेश करना चाहते हैं जो हमें अन्य राष्ट्रों की दौड़ मे साथ-साथ लिए रहे।

स्वतन्त्रता पाने के बाद हमारे देश का उत्तरदायित्व अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में बढ़ता जा रहा है। हम अपने इन उत्तरदायित्वों को अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में निभा सकें इसके लिये यह आवश्यक हैं कि सर्वप्रथम हम अपनी देश की जनता के प्रति अपने विविध कर्त्तव्यों का पालन करे। आज हमारे देश की जनता दुखी है। लाखों व्यक्ति बिना घर-द्वार के सड़कों पर लेटते हैं, लाखों को दोनों समय पेट भर भोजन नहीं मिलता, लाखों को अपने तन ढकने के लिए पर्याप्त वस्त्र नहीं है। लाखो व्यक्ति नाना प्रकार की व्याधियो से पीड़ित हैं और उनके लिए चिकित्सा की उचित व्यवस्था उपलब्ध नहीं। बाजार से खाने-पीने की शुद्ध वस्तुएँ प्राप्त करना असम्भव हो गया है, क्योकि व्यावसायिक क्षेत्र मे हमारा नैतिक पतन हो गया है। विविध पञ्चवर्षीय योजना की सफलता के लिये हमे कुशल व्यक्तियों की आवश्यकता है। परन्तु अभी तक देश का लगभग ७५ प्रतिशत जनवर्ग अशिक्षित पड़ा हुआ है। हमारे देश की ये सब स्थितियाँ हमारी शिक्षा के लिये विभिन्न समस्यायें उपस्थित करती हैं। अतः अब हमें अपने शिक्षा के दृष्टिकोण में क्रान्तिकारी परिवर्तन लाना है। स्पष्ट है कि हमें अपने शिक्षा के उद्देश्यों का पुनर्निर्माण करना है। इस पुनर्निर्माण के स्वरूप का निर्धारण प्रथम खण्ड में विवेचित सिद्धान्तों के आधार पर किया जा सकता है।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### प्राचीन काल

**वैदिक काल**

शिक्षा का उद्देश्य धार्मिक। वेदों का अध्ययन। छोटे-छोटे पारिवारिक स्कूल। सदाचार के निश्चित नियम।

**उत्तर वैदिक काल अथवा ब्राह्मण काल**

शिक्षा को जीवन के प्रत्येक अंग से सम्बन्धित करने की चेष्टा।

कठिन जातीय बन्धनों का प्रसार। फलतः शिक्षा का उद्देश्य जाति विशेष के अनुसार निर्धारित। व्यक्ति के सर्वांगीण विकास की उपेक्षा।

ब्राह्मणों के प्रभावस्वरूप शिक्षा का उद्देश्य परलोक सुधारने के लिए। दार्शनिक चिन्तन और अकर्मण्यता की प्रधानता।

**बौद्ध शिक्षा**

सामाजिक ह्रास को रोकने के लिये शिक्षा में शुद्ध आचरण, चरित्र-विकास, धार्मिक व्यापकता तथा मानवीय एकता पर बल।

बौद्ध बिहारों में कुछ समय बाद व्यावसायिक कौशलता पर ध्यान दिया जाने लगा। धार्मिक शिक्षा की उपेक्षा।

ब्राह्मण शिक्षा के उद्देश्यों का प्रभाव वर्तमान।

**मध्य काल**

मुसलमानों के आक्रमण से हिन्दुओं की सामाजिक व्यवस्था छिन्न-भिन्न नहीं हो सकी।

शिक्षा का उद्देश्य धार्मिक जीवनयापन। उद्देश्य संकुचित। पैत्रिक व्यवसाय में ही शिक्षित होना अनिवार्य।

मकतब और मदरसे धार्मिक संस्थाओं के अंग। मुगल काल में शिक्षा का उद्देश्य नैतिक।

**इस्लामी शिक्षा**

धार्मिक तथा सांसारिक शिक्षा में समन्वय प्राप्त करने का उद्देश्य। जीवोनपयोगी शिक्षा पर बल।

**आधुनिक काल**

ब्रिटिश काल में शिक्षा का उद्देश्य व्यवसाय तथा हस्तकला सीखना अथवा नौकरी पाना।

आजकल शिक्षा का उद्देश्य बालक के व्यक्तित्व के पूर्ण विकास से। व्यक्ति का आदर्श नई मान्यताओं की खोज की ओर। उन्नति में अन्य राष्ट्रों के साथ रहने के लिए नई शिक्षा-व्यवस्था के स्थापित करने का उद्देश्य।

शिक्षा मे अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना का समावेश। देश की विविध समस्याओं के कारण हमें अपने शिक्षा के उद्देश्यों या पुनर्निर्माण करना है।

## सहायक पुस्तकें

१—अल्तेकर, एस० ए० : एडूकेशन इन ऐनशियेण्ट इण्डिया, नन्दकिशोर ब्रदर्स, बनारस, १६४८।

२—मुकर्जी, राधाकुसुद : एनेंशिएण्ट एडूकेशन इन इण्डिया, मैकमिलन, १६४७।

३—जाफर : एडूकेशन इन मुस्लिम इण्डिया।

४—की, एफ० ई० : हिस्ट्री ऑव् इण्डियन एडूकेशन, ऐनशियण्ट ऐण्ड इन लेटर टाइम्स।

५—रावत, प्यारेलाल : भारतीय शिक्षा का इतिहास, भारत पब्लिकेशन्स, आगरा, १६५५।

६—मुनेश्वर प्रसाद, भारतीय शिक्षा का इतिहास, प्रथम भाग, श्री अजन्ता प्रेस लि०, पटना, १६५५।

# तृतीय खण्ड

## शिक्षा के कुछ सामाजिक आधार

## तृतीय खण्ड के विषय में दो शब्द

पुस्तक के इस तृतीय खण्ड का उद्देश्य शिक्षा के कुछ सामाजिक आधारों को समझना है; अर्थात् व्यक्ति के विकास हेतु मानव की विभिन्न क्रियाशीलताओं और संस्थाओं द्वारा जो शिक्षा का आयोजन और संगठन किया जाता है उनमें सामाजिक[1] सम्बन्ध क्या है—इसे समझना है। इनके सामाजिक सम्बन्ध के समझने से ही हम विभिन्न संस्थाओं के शिक्षा-सम्बन्धी श्रमों को एक सूत्र में बाँध सकते हैं जिससे शिक्षाक्रम में आने पर अपने व्यक्तित्व के पूर्ण विकास में व्यक्ति को अधिक से अधिक योग मिल सके। दूसरे, इन सामाजिक सम्बन्धों के समझने से ही इस गणतंत्रात्मक युग में हम अपनी इच्छानुसार उस नये शिक्षा-सिद्धान्त का निर्माण कर सकते हैं हमारे सर्वांगीण विकास के लिए आवश्यक है।

इस खण्ड में हमने शिक्षा के कुछ अविधिक और सविधिक स्रोतों पर प्रकाश डालने की चेष्टा की है। पहले नीचे हम अविधिक और सविधिक शिक्षा की परिभाषा देंगे। प्रथम खण्ड में भी इस पर कुछ कहा जा चुका है।

### अविधिक और सविधिक शिक्षा

साधारणतः यह कहा जा सकता है विभिन्न सामाजिक स्थानों में सविधिक[2] और अविधिक[3] रूप से जो हम अनुभव प्राप्त करते हैं वही शिक्षा है। अविधिक शिक्षा हम फुटकर रूप में पाते हैं। कहीं हम प्रशंसा पाते हैं और कहीं निन्दा। किसी कहानी से हम कोई उपदेश पा जाते हैं। अथवा किसी घटना से कोई नई बात सीख लेते हैं। किसी वीर योद्धा, प्रसिद्ध लेखक अथवा कलाकार आदि के किसी विशिष्ट व्यवहार या बातों का हम अनजान में अनुकरण करते हैं। इस प्रकार का हमारा सीखना अविधिक

1. Sociological Relationships. 2. Formally. 3. Informally.

शिक्षा के अन्तर्गत् आता है। हमारा अविधिक प्रकार का सीखना किस प्रकार का होगा यह उस 'समाज' पर निर्भर करता है जिसमें हम रहते हैं। इस खण्ड में अविधिक शिक्षा-सम्बन्धी कुछ स्त्रोतों की हम चर्चा करेंगे; जैसेः—कुटुम्ब, धार्मिक संस्थायें, चलचित्र तथा नभवासी आदि।

सविधिक शिक्षा हम किसी निश्चित स्थान अथवा समय पर पूर्व योजनानुसार किसी शिक्षक से पाते हैं। सविधिक शिक्षा केवल स्कूल अथवा कालेज तक ही सीमित नहीं होती। सविधिक शिक्षा के अन्तर्गत किसी योजना के अनुसार किसी से भी कुछ सीखना आ जाता है, चाहे फैक्टरी में सुपरिन्टेण्डेन्ट से वह सीखना हो अथवा किसी दूकानदार से विक्रय को कला सीखनी हो। किसी संस्था द्वारा धार्मिक शिक्षा अथवा किसी अध्ययन गोष्टी की बैठकों में नियमानुसार कुछ सीखना सविधिक शिक्षा के ही अन्तर्गत माना जा सकता है। परन्तु साधारणतः सविधिक शिक्षा का तात्पर्य लोग स्कूल, कालेज अथवा विश्वविद्यालय की ही शिक्षा से समझते हैं। इस खण्ड में हम देखेंगे कि समाज की विभिन्न इकाइयाँ सविधिक शिक्षाक्रम में व्यक्ति की किस प्रकार की सेवा कर सकती हैं।



१३

# कुटुम्ब एक शिक्षा-संस्था

## बालक के विकास में कुटुम्ब का महत्व

बालक के विकास में कुटुम्ब को स्थान स्कूल से कम महत्वपूर्ण नहीं।

स्कूल में बालकों को एकसी शिक्षा देने का प्रयत्न किया जाता है, पर उनका विकास समान नहीं होता, क्योंकि वे विभिन्न कुटुम्ब अथवा वातावरण व वंशानुक्रम से आते हैं। सूक्ष्म दृष्टि से विचार करने पर यह कहा जा सकता है कि एक ही माता-पिता के तथा एक ही घर में रहने वाले बालकों का वंशानुक्रम और वातावरण भिन्न-भिन्न होता है। क्योंकि गर्भाधान के समय माता-पिता की मानसिक और शारीरिक स्थिति एक सी नहीं रहती और न एक ही घर में रहने वाले बालकों के साथ समान व्यवहार ही सम्भव होता है, क्योंकि अपने-अपने रूप रंग और स्वभाव के कारण विभिन्न बालक दूसरों से भिन्न-भिन्न व्यवहार पाते हैं।[1] यही कारण है कि एक ही माता-पिता के सभी बालक समान रूप से विकसित नहीं होते। बालक के विकास में वंशानुक्रम और वातावरण के प्रभाव पर अलग-अलग विचार करना इस पुस्तक का उद्देश्य नहीं।

बालक के विकास में कुटुम्ब का भी भारी हाथ रहता है। यदि स्कूल के कार्य में कुटुम्ब सहयोग न दे अर्थात् यदि माता-पिता शिक्षक की राय के अनुसार बालकों पर ध्यान न दें तो उनका विकास ठीक ढंग पर न चल पायगा। यदि कुटुम्ब का प्रभाव अवांछित दिशा की ओर गया तो स्कूल

---

१. इसकी विस्तृत व्याख्या के लिए पाठक लेखक की "मनोविज्ञान और शिक्षा", द्वितीय सं०, अध्याय ५ पढ़ें।

किसी प्रकार भी बालक को उचित रास्ते पर नहीं ला सकता। शैशव और बचपन में तो बालक का सामाजिक वातावरण कुटुम्ब ही तक सीमित रहता है। उम्र बढ़ने के साथ मित्रता बढ़ जाने पर भी कुटुम्ब का वातावरण बालक पर पर्याप्त प्रभाव डालता रहता है। बालक के प्रायः सब गुणों की नींव कुटुम्ब के ही वातावरण में पड़ जाती है। सहानुभूति, उदारता, न्याय-प्रियता तथा सत्यता आदि गुण तथा स्वार्थान्धता, झूठ बोलना तथा आलस्य आदि अवगुण बालक में सर्व प्रथम कुटुम्ब के ही वातावरण में अंकुरित होते हैं। अपने विचारों को कुछ शब्दों में प्रगट करना वह कुटुम्ब में ही सीखता है। कहने का तात्पर्य यह है कि स्कूल में पहले-पहल आया हुआ बालक कोरी पटिया नहीं है कि उस पर जो चाहे लिख दिया। स्कूल में पहुँचते-पहुँचते बालक की प्रायः सभी मानसिक शक्तियों की नींव पड़ी रहती है। अच्छा या बुरा, प्रिय अथवा अप्रिय परखने की उसमें कुछ शक्ति पहिले से ही रहती है। इसी शक्ति की सहायता से विभिन्न उत्तेजनाओं के प्रति उसको प्रतिक्रिया होती है। सीखना उसकी प्रतिक्रिया पर ही निर्भर है।

बालक की मानसिक शक्तियों की नींव दृढ़ हो जाय इसके लिये यह आवश्यक है कि कम से कम उन्हें प्रथम छः वर्ष तक कुटुम्ब के ही मनोवैज्ञानिक वातावरण में रखा जाय। यही कारण है कि 'मॉन्तेसरी' और 'किंडरगार्टेन' जैसे स्कूल जो कि तीन साल की उम्र में ही बालकों को भर्ती कर लेते हैं अपने यहाँ बच्चों के लिए घर ही सा वातावरण उपस्थित करने की चेष्टा करते हैं। इस चेष्टा की सफलता पर ही उनके उत्तरदायित्व का सफल सम्पादन निर्भर है। उपर्युक्त विवेचन से यह न समझना चाहिए कि प्रथम छः वर्षों तक बालक को स्कूल न भेजना चाहिए। स्कूल में आकर बालक अपने ही जैसे अन्य बालकों के सम्पर्क में आता है। उसकी कूपमण्डूकता यहीं टूटती है और उदारता की नींव दृढ़ होने लगती है। अतः उसे स्कूल भेजना आवश्यक है। पर इस अवस्था में उसके साथ घर ही जैसा व्यवहार करना चाहिए, क्योंकि वह बहुत अंशों में अभी असहाय ही होता है। उसे अभी दूसरों की सहानुभूति की अधिक आवश्यकता

होती है। इसी अवसर पर वह बहुत सी बातें दूसरों के सम्पर्क में आने से सीखता है। इस 'सीखने' में गलतियों का होना स्वाभाविक है। यदि बालकों के व्यक्तित्व का सन्तोषजनक विकास वांछित है तो इन गलतियों के प्रति सहानुभूति ही दिखलानी होगी। डाँट सुनाकर बालक को किसी बात का सिखलाना मानो डण्डे मारकर बिल्ली को अपने पास फिर बुलाने की चेष्टा करना है। इन सब बातों पर कुटुम्ब में भी पूरा-पूरा ध्यान देना आवश्यक है। कहने का अर्थ यह कि कुटुम्ब भी एक प्रकार की शिक्षा-संस्था है। नीचे हम शिक्षा-संस्था के रूप में कुटुम्ब के महत्व पर प्रकाश डालेंगे।

## बालक स्कूल में अपनी कौटुम्बिक संस्कृति लाता है

कुछ को छोड़कर प्रायः सभी बच्चे कम से कम अपने प्रथम छः या सात वर्ष कुटुम्ब में ही व्यतीत करते हैं। इन प्रथम छः या सात वर्ष के अन्तर्गत बालक अपने माता-पिता से अत्यधिक प्रभावित होता है। परन्तु माता-पिता के अतिरिक्त कुटुम्ब के अन्य सदस्य भी बालक के व्यक्तित्व-निर्माण[1] में अपना योग देते हैं। इस प्रकार बालक के व्यक्तित्व में इस काल के अन्दर कुटुम्ब की सारी संस्कृति एक प्रकार से निहित हो जाती है। अतः छः या सात वर्ष के हो जाने पर बालक जब स्कूल आता है तो स्कूल एक स्वतन्त्र बालक के सम्पर्क में न आकर एक कुटुम्ब के सम्पर्क में आता है। क्योंकि बालक के व्यक्तित्व पर कौटुम्बिक परम्पराओं और रहन-सहन का पूरा प्रभाव पड़ा रहता है। स्पष्ट है कि अपने व्यक्तित्व के रूप में बालक अपनी कौटुम्बिक संस्कृति को स्कूल में लाता है।

## कौटुम्बिक प्रभाव की अवहेलना न करना

कुटुम्ब एक ऐसी संस्था है जो कि जीवन भर व्यक्ति से सम्बन्ध रखती है। शिक्षा समाप्त हो जाने पर अथवा शिक्षा-काल में भी छुट्टियों के अवसर पर व्यक्ति का स्कूल से सम्पर्क नहीं रहता। दूसरे, स्कूल में बालक विभिन्न प्रकार के व्यक्तियों के सम्पर्क में आता है। एक कक्षा से दूसरी कक्षा

1. Formation of the Personality,

मे जब वह पढ़ने आता है तो उसे दूसरे-दूसरे अध्यापक पढाते हे। इस प्रकार स्कूल मे बालक पर शिक्षकों का व्यक्तिगत प्रभाव[1] आशिक हुआ करता है, परन्तु कुटुम्ब मे साल भर बालक पर एक क्रमिक प्रभाव पड़ा करता है। अतः बालक के लिए कुछ करने के अपने प्रयास मे स्कूल को बालक पर पड हुए कौटुम्बिक प्रभाव की कभी उपेक्षा नहीं करनी चाहिए, अन्यथा उसका प्रयास प्रत्याशित फल नही देगा। स्पष्ट है कि एक शिक्षा-संस्था के रूप मे परिवार का अध्ययन करना बालक के विकास के हित मे बड़ा ही महत्वपूर्ण है।

## कुटुम्व को कुछ दायित्वों का पालन करना

कुटुम्ब को एक अविधिक[2] शिक्षा संस्था कहा जा सकता है। तथापि कुटुम्ब से कुछ निश्चित कर्तव्यो के पालन की समाज अपेक्षा करता है। उदाहरणार्थ; कुटुम्ब से यह अपेक्षा की जाती है कि पति और पत्नी सुख-पूर्वक जीवन व्यतीत करते हुए अपने बच्चो के पालन-पोषण की उचित व्यवस्था करे। बच्चे ही आगे चलकर समाज के प्रौढ सदस्य और कर्णधार होंगे। अतः उनकी सुरक्षा का समाज को पूरा ध्यान रहता है। कुटुम्ब से यह आशा की जाती है कि वह अपने सभी सदस्यो के हितो की रक्षा करता रहे। सामाजिक और वैधानिक दोनों दृष्टि से कुटुम्ब को एक इकाई माना जाता है। विवाह तथा जन्म आदि से कुटुम्ब का प्रारम्भ होता है; और मृत्यु, तलाक तथा झगड़े आदि से उसका अन्त भी हो सकता है। कुटुम्ब का केन्द्र घर[3] मे होता है। विविध कर्तव्यो के सम्पादन के लिए घर मे आवश्यक वस्तुओ का आयोजन किया जाता है।

कुटुम्ब अपनी परम्पराओं तथा रीति-व्यवहार का विकास करता है और उन्हें आगामी पीढ़ियों को देता है। कुटुम्ब के एक कार्यकर्त्ता वर्ग का भी उल्लेख किया जा सकता। पिता आर्थिक व्यवस्था करने के लिए उत्तर-दायी होता है। माता घरेलू कार्यों को सँभालती है। बच्चों को भी कुटुम्ब के सम्बन्ध में कुछ निश्चित कर्तव्यों का पालन करना होता है। इन सभी

1. Personal Influence of Fragmentary Nature. 2. Informal Educational Institution. 3. Home.

बातों में कुटुम्ब को एक संस्था माना जा सकता है। यदि कुटुम्ब अपनी किसी कर्तव्य की अवहेलना करता है; उदाहरणार्थ; पिता यदि आर्थिक व्यवस्था नहीं करता अथवा माता यदि बच्चों की देख-रेख नहीं करती तो कुटुम्ब सामाजिक निन्दा का भागी होता है, अथवा कभी-कभी उसके विरुद्ध वैधानिक कार्यवाही भी की जाती है। इस प्रकार कुटुम्ब अपने कर्तव्य की अवहेलना नहीं कर सकता।

एक शैक्षिक संस्था के रूप में गत सौ वर्षों में कुटुम्ब के रूप में बड़ा ही परिवर्तन आया हैं, और इस परिवर्तन की गति अभी रुकी नहीं है। वैज्ञानिक आविष्कारों के फलस्वरूप जीवन की कृत्रिमता ज्यों-ज्यों बढ़ती जा रही है कुटुम्ब के दायित्वों में कमी होती जा रही है। तथापि बालक की शिक्षा तथा विकास के हित में कुटुम्ब को कुछ दायित्वों का पालन करना ही होगा, जैसे : भोजनादि, चिकित्सा तथा शिक्षा आदि की व्यवस्था करना।

कुटुम्ब को एक स्वाभाविक सामाजिक समूह[1] कहा जा सकता है, क्योंकि जिन बन्धनों से विभिन्न सदस्य एक दूसरे के प्रति अपने को उत्तरदायी समझते हैं वे नैतिक हैं, न कि वैधानिक। ये नैतिक बन्धन एक दूसरे के लिए प्यार का रूप लेकर सबको परस्पर-निर्भर बना देते हैं। फलतः कुटुम्ब के सभी सदस्य एक दूसरे के लिए संवेगात्मक भावनाओं में ओत-प्रोत रहते हैं। इन संवेगात्मक भावनाओं के कारण कुटुम्ब व्यक्तित्व के निर्माण के लिए एक अनोखा केन्द्र हो जाता है।

कुटुम्ब के सदस्यों में स्वतन्त्र विचार-विनिमय उन्हें 'संवेगात्मक[2] और सामाजिक व्यवस्थापन' में सहायता देता है। कुटुम्ब की एकता बालक को एक ऐसी संवेगात्मक[3] सुरक्षा प्रदान करती है जो उसके उच्चतम विकास के लिए अत्यन्त आवश्यक है। कुटुम्ब बालक के लिए एक ऐसा स्थान हो जाता है जिससे वह अपना आत्मसात कर लेता है, क्योंकि उसके अप्रौढ़ व्यक्तित्व के विकास के लिए कुटुम्ब आवश्यक उपकरणों का आयोजन करता है। इस प्रकार बालक और कुटुम्ब का सम्बन्ध निर्भरता[4] अथवा

1. A natural social group. 2. Emotional and Social Adjustment. 3. Emotional Securities. 4. Dependence.

परतन्त्रता का न होकर भक्ति[1] का है। बालक ज्यों-ज्यों बड़ा होता है त्यों-त्यों आत्म-निर्भरता की शक्ति उसमें बढ़ती जाती है, परन्तु तब भी वह अपने को कुटुम्ब का सदस्य ही समझता है और उसके प्रति अपने कुछ उत्तरदायित्वों को वह निभाना चाहता है।

हाँ, यह सत्य है कि सभी कुटुम्बों में अक्षुण्ण एकता के चिन्ह सदा नहीं दिखलाई पड़ते। संवेगात्मक बन्धनों पर आश्रित रहने के कारण इनके अभाव में कुटुम्ब कभी-कभी छिन्न-भिन्न हो सकता है और उससे एकता की भावना का एकदम लोप हो जायगा। यदि कुटुम्ब संवेगात्मक भावनाओं से बँधा न रह सका तो उससे बालक को संवेगात्मक सुरक्षा न मिल सकेगी और बालक के व्यक्तित्व में एक ऐसा दोष आ जायगा जो सदा के लिए स्थाई हो जायगा। ऐसी स्थिति इसलिए आ जाती है, क्योंकि किसी दूसरी संस्था से बालक का इतना घनिष्ठ परिचय नहीं रहता। स्कूल मे बालक को जो कुछ परिचय होता है वह ऐसा नहीं होता कि उसे सुरक्षा की भावना दे सके। अतः कुटुम्ब ही एक ऐसा स्थान है जहाँ बालक को संवेगात्मक सुरक्षा की भावना मिल सकती है।

कुटुम्ब चाहे जैसा ही क्यों न हो, अर्थात् कुटुम्ब मे चाहे एकता हो या न हो, परन्तु उसका प्रभाव बालक पर बहुत ही पड़ता है। यदि कुटुम्ब उत्कृष्ट कोटि का हुआ तो बालक में उच्च कोटि की परम्परायें[2] और आदर्श तथा मैत्रीपूर्ण भाव और सहकारिता-प्रवृत्ति का विकास होगा। इसके विपरीत यदि कुटुम्ब में कई प्रकार के दोष आ गए तो बालकों के व्यक्तित्व में भी कई प्रकार के दोष आ सकते हैं। अन्वेषणों के आधार पर यह पाया गया है कि बच्चों का संवेगात्मक और सामाजिक[3] कुव्यवस्थापन कुछ विशिष्ट कौटुम्बिक पृष्ठिभूमि के ही कारण होते हैं। अतः यह आवश्यक है कि कुटुम्ब अपने विभिन्न दायित्वों का पालन इस प्रकार करे कि बालक के व्यक्तित्व के सुविकास में किसी प्रकार की बाधा न पड़े।

---

1. Loyalty.
2. *Ernest W. Burgess* "The Family as a Unity of Interacting Personalities", *Family*, 1926. Vol. 7., pp. 3-6, 8-9.
3. Emotional and Social Maladjustments.

## कुटुम्ब के वातावरण में बालक को अनेक शिक्षायें

बचपन में बालक कुटुम्ब में जो कुछ शिक्षा पाता है उसका बड़ा ही महत्व है। बालक को कुटुम्ब रहन-सहन के सम्बन्ध में विविध बातें सिखलाता है। समय से कपड़े पहनने तथा उतारने, खेलना, भोजन करना तथा सोना आदि बातें कुटुम्ब से ही बालक सीखता है। इन साधारण बातों के अतिरिक्त बालक अपनी पहली बौद्धिक[1] शिक्षा कुटुम्ब में ही पाता है। स्कूल जाने के पूर्व भाषा का ज्ञान जो कुछ बालक को रहता है उसका श्रेय बहुत हद तक कुटुम्ब को ही है। अपनी विविध ज्ञानेन्द्रियों का प्रयोग आरम्भ में बालक कैसे करता है यह कुटुम्ब पर ही निर्भर करता है। बचपन में ज्ञानेन्द्रियों के सदुपयोग पर बालक का मानसिक विकास बहुत हद तक निर्भर करता है। आलोचनात्मक शक्ति तथा चित्त एकाग्र करने की शक्ति पर बचपन की शिक्षा का बड़ा प्रभाव पड़ता है। स्पष्ट है कि कुटुम्ब के वातावरण में बालक कई प्रकार की शिक्षायें पाता है। इन शिक्षाओं की दृढ़ नींव पर ही स्कूल बालक के प्रति अपने कर्त्तव्य में सफल हो सकता है।

कुछ लोगों की धारणा है कि बालक अपनी संवेगात्मक और सामाजिक आदतें[2] अपने जन्म के साथ ही लाता है। परन्तु वस्तुतः ये आदतें वह अपने वातावरण[3] में अर्जित करता है। कहना न होगा कि इस अर्जन में कुटुम्ब का ही सबसे पहले उस पर प्रभाव पड़ता है।

## कुटुम्ब के वातावरण में आदतें और प्रवृत्तियाँ

गत ३०-३५ वर्षों से मनोवैज्ञानिकों ने बालक की 'प्रारम्भिक शिक्षा'[4] पर बड़ा बल दिया है। इस शिक्षा में उनका ध्यान 'क्या' पर उतना नहीं है जितना कि 'कैसे' पर। बालक को शिक्षा देने में प्रौढ़ लोगों को अपने संवेगों पर बड़ा नियन्त्रण रखना चाहिये, अन्यथा आवेश में बालकों की स्वाभाविक प्रवृत्तियों[5] का वे दमन कर बैठेंगे। प्रत्येक व्यक्ति यह जानता है कि कुछ माताएँ, पिता, शिक्षक तथा अभिभावक गण बालक को कुछ सिखाने में कभी-कभी बड़ा पीट देते हैं। आवेश में वे यह नहीं समझ पाते

---

1. Intellectual Training. 2. Emotional and Social Habits. 3. Environment. 4. Early Training. 5. Natural Tendencies.

कि बालक कोई बात क्यों नहीं समझ रहा है। फलतः बालक को कभी-कभी बड़ी निराशा या भग्नाशा[1] का सामना करना पड़ता है। यदि किसी कार्य में उसे बड़े लोगों से प्रसंशा मिलती है तो वह फूला नहीं समाता; और वह बड़े सन्तोष का अनुभव करता है। भग्नाशा और सन्तोष की भावना का बालक के व्यक्तित्व-विकास से घनिष्ठ सम्बन्ध है। इस विकास की गति में उचित योग दिया जा सकता है यदि बालक की प्रारम्भिक शिक्षा में 'क्या' के स्थान पर "कैसे" पर विशेष ध्यान दिया जाय; अर्थात् बालक को प्रेम तथा सहानुभूति से ही कोई बात सिखलाने से उसके विकास को उचित मार्ग पर बढ़ाया जा सकता है। स्पष्ट है कि इस उचित मार्ग के अनुसरण तथा निर्माण में पहला पग कुटुम्ब को ही उठाना होता है। फलतः कुटुम्ब के प्रभावस्वरूप बालक कुछ ऐसी आदतें और प्रवृत्तियाँ अपनाता है जो कि उसके भावी व्यक्तित्व के स्थायी अंग हो जाती हैं।

## व्यक्तित्व-निर्माण में कुटुम्ब का हाथ

बालक के व्यक्तित्व का पहला प्रकाशन कुटुम्ब में ही होता है। कुटुम्ब के वातावरण में बालक या तो राजा की तरह आदर पा सकता है, दिन भर बात-बात में उसकी प्रशंसा की जाती है, लोग हर समय उसे हथेली पर लिये रहते हैं; अथवा उसकी अवहेलना की जा सकती है, वह अस्वीकृत किया जा सकता है या किसी काम में उसे बाधास्वरूप देखकर उसे झिड़क दिया जा सकता है। अधिकांश बालकों को इन उच्चतम सीमाओं तक नहीं पहुँचना होता। उनसे कौटुम्बिक वातावरण में समय के अनुसार विभिन्न प्रकार के व्यवहार की अपेक्षा की जाती है। यदि बालक से उसके योग्य कोई काम करने को कहा जाता है और उसमें वह असफल होता है तो उस पर डाँट पड़ती हैं। यदि वह अपने भाई या बहिन को चोट पहुँचाता है तो उसकी निन्दा की जाती है। यदि वह कोई अच्छा काम करता है तो उसकी प्रशंसा की जाती हैं। इस प्रकार अपने कार्य के अनुसार समय-समय पर बालक को प्रशंसा या निन्दा मिलती है।

बालक अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए कुटुम्ब पर पूर्णतः

1. Frustration.

निर्भर रहता है। अतः अपनी इच्छा के विरुद्ध भी कभी-कभी कुटुम्ब के बड़े लोगों की इच्छाओं के अनुसार चलने के लिए वह स्वतः बाध्य हो जाता है। कुटुम्ब को छोड़ उसे और कोई स्थान नहीं। अतः बहुत सी बातें वह चुपचाप मान और सह लेता है।

समाज से बालक किस प्रकार का आदर पायेगा अथवा समाज बालक से किस प्रकार के व्यवहार की अपेक्षा करता है यह बालक के कौटुम्बिक परम्पराओं और रहन-सहन पर निर्भर करता है। यदि किसी अच्छे और ऊँचे कुटुम्ब का बालक हुआ तो समाज की यही अपेक्षा होगी कि वह अपनी कौटुम्बिक परम्पराओं के अनुसार व्यवहार दिखलाये। गन्दे कुटुम्ब के बालक से लोग अच्छे व्यवहार की अपेक्षा नहीं करते। तेज बुद्धि के माता-पिता के बच्चों के तेज होने की आशा की जाती है। चोरों के बच्चों पर प्रारम्भ से ही कुछ सन्देह किया जाता है, परन्तु अच्छे आदमियों के बच्चों को अच्छा ही मान लिया जाता है।

बालक ज्यों-ज्यों विकास के पथ पर आगे बढ़ता है उसे अपने अस्तित्व और व्यक्तित्व का ज्ञान होने लगता हैं, और एक समय ऐसा आता है जब वह अपने को दूसरे से भिन्न मानता है। अब वह अपनी प्रतिक्रियाओं[1] में एक एकता लाना सीखने लगता है और कुछ अवसरों पर वह समान सिद्धान्तों के अनुसार आचरण दिखलाने में समर्थ होता है।

बालक कुटुम्ब के विभिन्न सदस्यों के साथ एक ही सा व्यवहार नहीं करता। माता जिस बच्चे की देख-रेख आवश्यकता से अधिक करती है और अत्यधिक लाड़-प्यार से जिसे वह बिगाड़ डालती है उसे कुटुम्ब के अन्य सदस्य कदाचित् उतने प्यार से नहीं देखेंगे, क्योंकि लाड़-प्यार से बिगड़े बच्चे के ऊधमों से घर के अन्य लोग तंग हो सकते हैं। ऐसा बिगड़ा हुआ बालक जब अपनी क्रियाशीलताएँ पड़ोस में बढ़ाता है तो पड़ोसियों के लिए भी वह एक कण्टक सिद्ध होता है। इस प्रकार के बालक में अन्तर्द्वन्द्व[2] आ जाता है; और उसका व्यवहार एक समान्वित रूप में नहीं होता। ऐसी स्थिति में उसके व्यक्तित्व के कई अंग हो सकते हैं; और विभिन्न स्थलों

1 Responses. 2. Conflict.

पर विभिन्न प्रकार के व्यवहार उसमें देखे जा सकते हैं। अन्तर्द्वन्द्व आ जाने के कारण बालक के 'व्यक्तित्व[1] का विकास सुसंगठित' नहीं हो पाता। इसका फल यह होगा कि बालक कुटुम्ब में एक प्रकार का, स्कूल में दूसरे प्रकार का और अन्य बालकों के साथ खेल में तीसरे प्रकार का व्यवहार दिखलायेगा। ऐसा बालक बड़ा होने पर घर में एक व्यक्तित्व रखेगा तथा घर के बाहर विभिन्न स्थलों पर विभिन्न प्रकार का व्यक्तित्व दिखलायेगा। कहना न होगा कि व्यक्तित्व के इस कुव्यवस्थापन की नींव बहुत हद तक कुटुम्ब में ही पड़ती है। स्पष्ट है कि कुटुम्ब रूपी जखीरे में ही व्यक्तित्व रूपी पौधे का वीजारोपण होता है। अतः व्यक्तित्व के निर्माण में कुटुम्ब का बड़ा भारी हाथ है।

## कुटुम्ब संस्कृति का पोषक

बालक का स्वभाव तथा आचरण किस प्रकार की संस्कृति को अपनाएगा यह कुटुम्ब पर ही प्रायः निर्भर करता है। यदि व्यक्ति ऐसे समाज में रहता है जहाँ विभिन्न लोगों के विविध कार्य-प्रणालियाँ तथा 'आचरण' 'समान सिद्धान्तों' और 'स्तरों' द्वारा अनुशासित होते हैं तो कुटुम्ब का काम इस सर्वमान्य सांस्कृतिक सम्पत्ति को बालकों को देना हो जाता है। परन्तु एक समाज में हम देखते हैं कि विभिन्न कुटुम्ब विभिन्न प्रकार की सांस्कृतियों के पोषक होते हैं। फलतः कुटुम्ब सर्वप्रथम अपने मन की संस्कृति चुनता है; तब इसी को जान या अनजान में वह अपने वंशजों को देता है। कुटुम्ब तीन प्रकार की संस्कृतियों को बालक को देता हैं :—(१) अपनी कौटुम्बिक परम्परायें तथा आचरण के विभिन्न स्तर; (२) स्थानीय जन समुदाय की संस्कृति; तथा (३) बृहद् समाज की संस्कृति।

## कुटुम्ब का दायित्व

कुटुम्ब का महत्व केवल मनुष्य जाति के लिए ही नहीं, वरन् पशु-पक्षियों के लिए इसका कुछ महत्व हैं, क्योंकि पशु-पक्षी भी तो कुटुम्ब में ही जन्म लेते हैं और कुछ काल तक अपनी प्रारम्भिक आवश्यकताओं

1. Well-integrated development of personality.

की पूर्ति के लिए उन्हें कुटुम्ब में ही रहना होता है । पशु-पक्षियों की अपेक्षा मानव के लिए कुटुम्ब अधिक महत्वपूर्ण है । मानव कुटुम्ब में रह कर केवल अपना आत्म-विकास ही नहीं करता, वरन् उसकी सांस्कृतिक सम्पत्ति को अपना कर उसकी वृद्धि की चेष्टा करता है कौटुम्बिक संस्कृति में अपना योग देने के बाद वह उसे अपने वंशजों के लिए छोड़ भी जाता है । इस प्रकार कुटुम्ब मानव विकास के लिए एक अत्यन्त महत्वपूर्ण संस्था हो चली है । प्रायः यह देखा भी जाता है कि जिस व्यक्ति का पालन पोषण अपने माता-पिता के कुटुम्ब में नहीं होता उसका व्यक्तित्व कई अर्थों में अधूरा रह जाता है । अतएव बालक के विकास के हित में कुटुम्ब के कई दायित्व हो जाते हैं ।

कुटुम्ब बालक के लिए शिक्षा का प्रधान स्थान है । उसकी पहली शिक्षा कुटुम्ब में ही प्रारम्भ होती हैं । बालक के भावी जीवन को बनाने अथवा बिगाड़ने में उसके प्रारम्भिक कौटुम्बिक अनुभवों का बड़ा भारी हाथ रहता है । प्रायः सभी मनोवैज्ञानिकों ने कुटुम्ब में पाये हुये शैशव के अनुभवों के महत्व को स्वीकार किया है । घर में बालक पर माता का प्रभाव बड़ा ही गम्भीर पड़ता है । प्रायः सभी महापुरुषों ने माता के प्रभाव के गुण को गाया हैं । माता के बाद पिता, भाई, बहिन, अतिथि, नौकर तथा अन्य व्यक्तियों की गणना की जाती है । अपने वातावरण के विभिन्न अंगों से शिक्षा ग्रहण करने की बालक में एक विशेष क्षमता होती है । इस क्षमता के कारण जान अथवा अनजान में कुटुम्ब में रहते हुए वह अनेक शिक्षायें ग्रहण किया करता है । इसी क्षमता के कारण बालक अपने वातावरण तथा कुटुम्ब में पाई जाने वाली रुचियों, परम्पराओं, आदर्शों तथा सांस्कृनियों का प्रतीक कहा जाता है । इसीलिए कहा जाता है कि बालक स्कूल में अपने व्यक्तित्व के साथ अपने वातावरण तथा कुटुम्ब की परम्पराओं तथा सांस्कृतियों को भी लाता है । अतः कुटुम्ब का यह दायित्व है कि वह अपनी संस्कृति को परिष्कृत बनावे ।

कौटुम्बिक वातावरण में बालक की विभिन्न मूलप्रवृत्तियों[1] की सन्तुष्टि[2]

1. Instincts. 2. Satisfaction.

तथा शोधन[1] होता हैं। घर की परिस्थितियों के अनुसार इन मूलप्रवृत्तियों की सन्तुष्टि, शोधन अथवा अवदमन होता है। यदि कौटुम्बिक वातावरण सुखद हुआ और बालक का पथ-प्रदर्शन अच्छा किया गया तो उसकी मूलप्रवृत्तियाँ[2] सन्तुष्ट तथा शोधित होकर बालक के अच्छे व्यक्तित्व की नींव डालेंगी। यदि घर का वातावरण दूषित हुआ, माता-पिता में आये दिन झगड़े हुआ करते हैं; पिता शराबी हुआ और नशे में घर के लोगों के साथ दुर्व्यवहार करता है; तो ऐसे घरों के बालकों में नाना प्रकार के दोष आ सकते हैं। कुछ कुटुम्बों में बालकों पर कठोर नियन्त्रण रखा जाता है। यद्यपि यह नियन्त्रण बालकों के हित में ही रक्खा जाता है, परन्तु इसका प्रभाव बालकों पर प्रायः उलटा ही पड़ता है। अतः बालकों के वांछित विकास के लिए कुटुम्ब की विभिन्न परिस्थितियों का आयोजन बड़े सोच-समझकर करना चाहिए।

हमारे अधिकांश भारतीय कुटुम्ब बालक के समुचित विकास के लिए अच्छे वातावरण के आयोजन में प्रायः सफल नहीं होते। कदाचित् इसका प्रधान कारण यह है कि हमारे यहाँ के माता-पिता बच्चों की शिक्षा सम्बन्धी अपने सारे उत्तरदायित्व को ठीक-ठीक नहीं समझते। निम्न कोटि के कुटुम्बों में बालकों की रक्षा, पालन-पोषण तथा शिक्षा का अच्छा प्रबन्ध नहीं रहता। इसका कारण प्रधानतः धनाभाव हो सकता है। परन्तु जिन घरों में धन की कमी नहीं हैं वहाँ ज्ञानभाव ही दूषित वातावरण उपस्थित किये रहता है।

कुछ कुटुम्ब ऐसे होते हैं जिनमें बालकों को स्पर्द्धाशील[3] वातावरण मिलता है। ऐसे वातावरण में बालकों को एक विशिष्ट दिशा में चलने के लिए उत्साहित किया जाता है। उदाहरणार्थ; कुछ कुटुम्ब अपने बालकों को परीक्षा में प्रथम श्रेणी लाने के लिए सदैव उत्साहित करते रहते हैं। कुछ कुटुम्ब अपने बालकों को खेल में नाम पैदा करने के लिए अभिप्रेरित

---

1. Sublimation. 2. लेखक की "मनोविज्ञान और शिक्षा", अध्याय ६, द्वि० सं० लक्ष्मीनारायण अग्रवाल, आगरा, १९५६। 3. Emulative Environment.

करते रहते हैं। इस प्रकार के वातावरण से बालकों का विकास सम्पूर्ण न होकर एकांगी हो जाता है और उनमें एक प्रकार की खींचातानी चलती रहती है, जिससे एक व्यक्ति अपना रहस्य दूसरों के सामने नहीं खोलना चाहता। कुछ दूसरे प्रकार के कुटुम्बों में सांस्कृतिक कार्यों और रुचियों की हँसी उड़ाई जाती है। ऐसे कुटुम्बों में यदि बालक स्कूल में सीखी हुई बातों का प्रदर्शन करता है तो उसका उपहास किया जाता है। ऐसे कुटुम्ब बालक की रुचियों को परिष्कृत करने का अवसर नहीं देते। कुछ कुटुम्ब भावना प्रदर्शन में विश्वास नहीं करते। स्नेह, आनन्द, आह्लाद तथा सहानुभूति आदि भावों के प्रदर्शन को वे बुरा समझते हैं। फलतः कुटुम्ब के सभी सदस्य प्रायः अपने व्यवहार में ठण्डे दिखलाई पड़ते हैं। ये तीनों प्रकार के कुटुम्ब बालक के विकास के हित के विरुद्ध हैं। कुटुम्ब की चेष्टा बालक के सर्वाङ्गीण विकास की ओर होनी चाहिए और तदनुसार उसे आवश्यक उपकरणों का आयोजन करना चाहिए।

कुटुम्ब का अपना निवास-स्थान स्वास्थ्यप्रद वातावरण में रखना चाहिए, जिसमें स्वास्थ्य के लिये शुद्ध वायु, जल तथा भोजनादि के लिए शुद्ध पदार्थ उपलब्ध हो सकें। मकान की स्थिति ऐसी हो कि उसमें पर्याप्त सूर्य-प्रकाश और शुद्ध हवा आ सके और आस-पास पानी इकट्ठा करने वाले गढ़े और नालियाँ न हों। मकान के पास कुछ हरियाली, उद्यान तथा खेलने का मैदान हो तो अत्युत्तम है। बालक के विकास पर उसके स्वास्थ्य का बडा प्रभाव पड़ता है और स्वास्थ्य के सम्बन्ध में रहने के स्थान पर विशेष ध्यान देना है।

स्वस्थकर रहने के स्थान के अतिरिक्त बालकों को पौष्टिक[1] तथा सन्तुलित भोजन मिलना अत्यन्त आवश्यक है। वह भोजन पौष्टिक और सन्तुलित होता है जिसमें पर्याप्त और उचित मात्रा में कार्बोहाइड्रेट[2] प्रोटीन,[3] चर्बी,[4] नमक[5] तथा विभिन्न

1. Nourishing Balanced Diet. 2. Carbohydrate, जैसे चावल, गेहूं आलू आदि। 3. Protein, जैसे, दूध, अण्डा, दाल आदि। 4. Fat, जैसे मक्खन घी, बादाम, गरी आदि। 5. Salts, जैसे हरी तरकारियाँ, फल आदि।

विटामिन[1] रहते हैं। अच्छे भोजन के साथ-साथ बालकों को भोजन के नियमों से भी अवगत करना चाहिए। कुटुम्ब के सदस्यों को यह देखना है बालक के भोजन के सम्बन्ध में एक नियम बना लिया जाय। जभी हो कि तभी उन्हें हठात् खिलाना हानिकर होगा। यदि बालक नट जाता है कि वह 'बरफ़मलाई' ले करके ही रहेगा तो उसे इसे उस समय न देना ही ठीक होगा। बालक को यह सिखलाना चाहिए कि भोजन खूब चबा-चबा कर शान्तिपूर्वक करना चाहिए।

कुटुम्ब को बालक के खेल पर भी विशेष ध्यान देना चाहिए, क्योंकि उसके विकास में खेल-कूद का बड़ा महत्व है। जिन बालकों को विविध प्रकार के खेल खेलने के अवसर नहीं दिये जाते उनके शारीरिक और मानसिक विकास कुण्ठित रह जाते हैं। बालकों के खेल शारीरिक और बौद्धिक दोनों प्रकार के होने चाहिए। प्रारम्भ में बालकों के खेल खिलौने का बड़ा भारी हाथ होता है। हमारे देश के अधिकांश कुटुम्ब धनाभाव के कारण खिलौने नहीं खरीद पाते। इस सम्बन्ध में यह कहना आवश्यक जान पड़ता है कि मँहगे विदेशी खिलौने के स्थान पर सस्ते देशी खिलौने कभी-कभी खरीदे जा सकते हैं, अथवा माता-पिता स्वयं कुछ ऐसी वस्तुओं को एकत्रित कर सकते हैं जो खिलौने का काम करते हैं।

यह याद रखना है कि केवल खेलौनों का आयोजन कर देना ही पर्याप्त नहीं है। बालकों की खेल-कूद में कुटुम्ब के वयस्क लोगों का भी भाग लेना आवश्यक है। वयस्क लोगों के भाग लेने से बालकों के खेल सुसंगठित हो जाते हैं। वयस्कों के भाग लेने का अर्थ यह नहीं है कि बालकों के स्वाभाविक खेलों में विघ्न डाला जाय।

कुटुम्ब को बालक की स्वच्छता पर विशेष ध्यान देना चाहिए, क्योंकि स्वच्छता स्वास्थ्य के लिए अत्यन्त आवश्यक है। स्वच्छता के अन्तर्गत

1. Vitamins, जैसे 'ए' 'बी' 'सी' और 'डी' आदि। दूध, मक्खन और गाजर से 'ए'; गेहूँ, 'अण्डा मटर आदि से 'बी'; नीबू, नारंगी, संतरा, हरी तरकारियों और फलों से 'सी'; दूध और मछली आदि से 'डी' विटामिन मिलती हैं।

शरीर तथा वस्त्रादि की सफाई आ जाती है। सुबह उठकर हाथ-मुँह धोने तथा शौचादि से निवृत्त होकर स्नानादि करने में एक नियम का होना आवश्यक है। कभी सुबह स्नान करना और कभी दोपहर को स्नान करना स्वास्थ्य के हित में अच्छा नहीं। स्वास्थ्य-सम्बन्धी कुछ आदतों का डालना आवश्यक है। परन्तु साथ ही यह भी याद रखना है कि बच्चे अपनी आदतों के दास न बन जाँय।

कुटुम्ब को यह देखना है कि बालक की रुचि का झुकाव किस ओर है। उसकी रुचि के अध्ययन से उसके भावी व्यवसाय के सम्बन्ध में कुछ बातें सोची जा सकती हैं। कुटुम्ब का यह कर्तव्य नहीं कि वह बालक को एक विशिष्ट व्यवसाय में निपुण करने की चेष्टा करे, जब तक कि स्वयं बालक का उस ओर सहज आकर्षण न दिखलाई पड़े। तथापि, कुटुम्ब को यह देखना चाहिए कि बालक के भावी व्यावसायिक जीवन के सम्बन्ध में कुछ प्राथमिक कर्तव्यों का पालन कर दिया जाय। उदाहरणार्थ; प्रत्येक व्यवसाय तथा हस्तकौशल में शारीरिक अवयवों के प्रशिक्षण की आवश्यकता होती हैं। कुछ हद तक यह प्रशिक्षण कुटुम्ब से ही प्रारम्भ किया जा सकता है। शारीरिक अंगों तथा इन्द्रियों का उचित प्रयोग सिखाना इस दिशा का प्रथम पग कहा जा सकता है। किसी भी व्यवसाय में शारीरिक कार्य में रुचि, स्वावलम्बन तथा कर्तव्य-परायणता आवश्यक होती है। इन सब गुणों की नींव डालना कुटुम्ब का दायित्व है।

बालक के बौद्धिक विकास के लिए कौटुम्बिक वातावरण का बौद्धिक होना आवश्यक है। बौद्धिक विकास में खिलौने के महत्व की ओर ऊपर संकेत किया जा चुका है। खिलौनों के बाद पुस्तकों का स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण है। बालकों के लिए शिशु-साहित्य-सम्बन्धी पुस्तकों का होना आवश्यक है। हमारे देश के गरीब कुटुम्बों के लिए बालकों के बौद्धिक विकास के लिए उचित पुस्तकों का आयोजन करना अत्यन्त कठिन है। परन्तु यथासम्भव बालकों के लिए कुछ अच्छी पुस्तकें अवश्य उपलब्ध करनी चाहिए। प्रारम्भ में जब बच्चे पढ़ना-लिखना नहीं जानते तो उनके लिए चित्रों वाली पुस्तकें भी बड़ी लाभप्रद सिद्ध होंगी। कुटुम्ब को इस पर ध्यान देना चाहिए।

बालकों की जिज्ञासा-प्रवृत्ति बड़ी प्रबल होती हैं। वे कभी-कभी अपने प्रश्नों की ऐसी झड़ी लगाते हैं कि उनका उत्तर देना बड़ों के लिये प्रायः असम्भव सा हो जाता है। कुटुम्ब के लोग बहुधा बच्चों को डाँट कर चुप कर दिया करते हैं, अथवा उनके प्रश्नों का कभी-कभी ऊटपटाँग उत्तर दे दिया जाता है। बालक के मानसिक विकास के लिए यह आवश्यक है कि उनके प्रश्नों का सहज और ठीक-ठीक उत्तर दिया जाय। इसके लिए कुटुम्ब के लोगों को स्वयं अपना ज्ञान बढ़ाना चाहिये, अन्यथा बच्चे नौकरों तथा अपढ़ लोगों से अपने प्रश्नों का उत्तर प्राप्त कर लेंगे; और ये उत्तर गलत और हानिकारक हो सकते हैं। कुटुम्ब को यह देखना है कि बालक की जिज्ञासा-प्रवृत्ति की वृद्धि होती चले और उसका कभी अवदमन न किया जाय।

बालकों की कल्पना-शक्ति का विकास करना अत्यन्त आवश्यक है, क्योंकि उनका बौद्धिक विकास उनकी कल्पना-शक्ति के विकास पर ही निर्भर होता है। कल्पना-शक्ति के विकास के लिए पहेलियों और कहानियों का सहारा लिया जा सकता है। माता-पिता तथा कुटुम्ब के अन्य बड़े सदस्यों को बालकों के योग्य रोचक कहानियाँ याद रखनी चाहिये, और समय-समय पर उन्हें सुनानी चाहिए। सोते समय वृद्ध जन बच्चों को प्रायः कहानियाँ सुनाया करते हैं। यह बड़ी ही अच्छी प्रथा है। पहेलियों द्वारा बालकों को अच्छा मानसिक व्यायाम मिलता है। इनसे उनमें चिन्तन, एकाग्रता और विश्लेषण की शक्ति बढ़ती है। माता-पिता के कुटुम्ब का वातावरण बालक के कार्य में सहायक बनाना चाहिये। दिन-रात झगड़े उपस्थित किया करना या बालकों पर कड़ा नियन्त्रण रखना उनके वांछित विकास में बाधक है। कुटुम्ब का वातावरण ऐसा हो कि बालक के कार्य में बाधा न पड़े।

कुटुम्ब में ही बालक के चरित्र का निर्माण प्रारम्भ होता है। कुटुम्ब में बालक की अच्छी अथवा बुरी आदतों की नींव डाली जा सकती है अतः बालक में अच्छी आदतें डालना कुटुम्ब का कर्त्तव्य है। कुटुम्ब का वातावरण ऐसा हो कि ईमानदारी, भद्रता, सत्यता, स्नेह, बलिदान तथा त्याग

आदि गुण बालक स्वयं अपना ले। कुटुम्ब के नैतिक वातावरण का बालक पर बहुत ही गहरा प्रभाव पड़ता है। आगे चलकर इस प्रभाव को बालक पूरे समाज में बिखेरता है। बालक अनुकरण[1] से बहुत कुछ सीखता है। अतः कुटुम्ब का वातावरण ऐसा होना चाहिए कि बालक अनुकरण से कोई बुरी बात न सीख ले।

कुटुम्ब के सदस्यों के अतिरिक्त बालकों पर उनके साथियों, घर के नौकरों तथा अतिथियों आदि का भी प्रभाव पड़ता है। प्रायः यह देखा जाता है कि कुछ बड़े घरों के लड़के नौकरों के कारण बहुत सी बुरी आदतें सीख लेते हैं। अतः नौकरों के रखने में उनके चरित्र पर विशेष ध्यान देना है। यह भी देखना है बालक पड़ोस के बुरे लड़कों का साथ न कर ले।

बालक के चरित्र-निर्माण में पुरस्कार और दण्ड का भी बड़ा भारी हाथ है। कुटुम्ब में बालक के लिए समय-समय पर दण्ड और पुरस्कार दोनों देना आवश्यक होता है। अतः इन दोनों के औचित्य पर कुटुम्ब के सदस्यों को विशेष ध्यान देना चाहिए। दण्ड और पुरस्कार दोनों सार्थक होने चाहिए। व्यर्थ का बढ़ावा देने के लिए पुरस्कार देना अमनोवैज्ञानिक होगा और अपने क्रोध को बालक पर उतारना उसके विकास के लिए घातक है।

आत्म-विश्वास चरित्र का एक बहुत ही महत्वपूर्ण अंग है। इसे जाग्रत करने के लिए कुटुम्ब में पर्याप्त अवसर देना चाहिए, क्योंकि यदि इसका प्रारम्भ बचपन में न किया गया तो बाद में इस गुण का आना बड़ा ही कठिन हो जायगा। आत्म-विश्वास की जागृति के लिए बालक को सुरक्षा की भावना देनी चाहिए। यदि बालक कुटुम्ब में अपने को व्यर्थ और अरक्षित अनुभव करता है तो उसे बड़ी मानसिक पीड़ा होती है और इस पीड़ा को दूर करने के लिए घर के बाहर वह दूषित पथ का अनुगामी होने लगता है। घर के कुछ कार्यों का उत्तरदायित्व बालकों को देकर उनमें आत्म-विश्वास की भावना दी जा सकती है—जैसे रात को दरवाजे बन्द करना, छोटे भाई-बहिनों की रखवाली करना तथा अतिथि-सत्कार आदि

करना कुछ ऐसे कार्य हैं जो बालकों को कभी-कभी दिये जा सकते हैं। साथ ही यदि उनके साथ स्नेह और श्रद्धापूर्ण व्यवहार किया जाता है तो वे अपने महत्व को समझने लगेंगे। इस प्रकार कुटुम्ब में ही बालकों में आत्म-निर्भरता और कर्तव्यपरायणता के बीज बोये जा सकते हैं।

बालकों को सौन्दर्यानुभूति की भी शक्ति देना आवश्यक है, और इस शक्ति का बीजारोपण कुटुम्ब में सरलता से किया जा सकता है। प्रायः यह देखा जाता है कि इस क्षेत्र में कुटुम्ब अपने कर्तव्य की अवहेलना करता है। घर के छोटे-छोटे कार्यों के सम्बन्ध में बालकों में सौन्दर्य-भावना का विकास किया जा सकता है। बाल काढ़ने, कपड़े पहनने, घर का सामान सजाने तथा शारीरिक स्वच्छता आदि के सम्बन्ध में बालकों में सौन्दर्य भावना की जागृति की जा सकती है। यदि घर में बाग है तो उसकी सहायता से अथवा गमलों में ही फूल के पेड़ लगाकर बालकों को प्रकृति-निरीक्षण तथा सौन्दर्यानुभूति की शिक्षा दी जा सकती है। यदि कुटुम्ब के कुछ लोग कला-प्रेमी है तो बालकों में कला के प्रति भी प्रेम उत्पन्न किया जा सकता है। पशु-पक्षी को पालकर चित्र, टिकट तथा खिलौने आदि को संग्रह कर बालकों में विविध सुन्दर भावनाओं का जागरण किया जा सकता है।

बालक के चरित्र-निर्माण में धार्मिक तथा नैतिक शिक्षा का भी बड़ा भारी स्थान है। यह ठीक है कि बालक धर्म के गूढ़ तत्वों को नही समझ सकता। परन्तु धार्मिक व्यक्तियों के जीवन-चरित्र तथा धार्मिक जीवन सम्बन्धी कुछ साधारण बातों के सहारे उसे कुछ धार्मिक और नैतिक ज्ञान दिया जा सकता है। बालक को अपने कर्त्तव्यों और उत्तरदायित्वों का ज्ञान कराना चाहिये। इस ज्ञान के लिये महापुरुषों का जीवन-चरित्र अच्छा साधन माना जा सकता है। इसके अतिरिक्त यदि कुटुम्ब के सदस्यों का जीवन धार्मिक और नैतिक हुआ तो बालक भी उसी भाव में रंग जाएगा।

गत पृष्ठों के विवेचन से स्पष्ट है कि बालक के समुचित विकास के हित में अनेक प्रकार के कर्तव्यों का पालन करना कुटुम्ब का उत्तरदायित्व है। इस उत्तरदायित्व को निभाने के लिये कुटुम्ब को बड़ा ही सजग

और प्रयत्नशील रहना है। कहना न होगा कि परिवार में बालक के लिए प्रत्यक्ष[1] और सविधिक[2] शिक्षा का आयोजन नहीं किया जा सकता। परन्तु बालक ऐसा कुशल ग्राहक होता है कि अपने वातावरण की विविध वस्तुओं के अनुसार वह अपने को ढालने के प्रयत्न में स्वतः लग जाता है। इस वस्तु-स्थिति के कारण कुटुम्ब के लोगों का उत्तरदायित्व और भी बढ़ जाता है। उन्हें हर समय देखना है कि बालकों के सामने अपने व्यवहार के कारण कोई अनुचित उदाहरण वे न रक्खें; और साथ ही, बालक के समूचे वातावरण को स्वस्थकर बनाये रखने की उन्हें चिन्ता रखनी है। इस प्रकार का प्रयास उन्हें निरन्तर करते रहना है। कुटुम्ब के सदस्यों को यह ध्यान रखना है कि प्रत्येक बालक दूसरे से भिन्न होता है। प्रत्येक का अपना-अपना अनोखा व्यक्तित्व होता है। अतः बालकों की कभी परस्पर अमनोवैज्ञानिक तुलना नहीं करनी चाहिए। प्रत्येक बालक को अपनी निजी रुचियों तथा इच्छाओं के अनुसार विकसित होने की पूरी स्वतन्त्रता देनी चाहिए। बालक और बालिकाओं को दो आँख से देखना बड़ा ही बुरा है। हमारे अधिकांश भारतीय कुटुम्बों में प्रायः लड़के और लड़कियों को दो आँखों से देखा जाता है और लड़कों के सामने लड़कियों को कुछ हेय समझा जाता है। यह मनोवृत्ति बड़ी ही अमनोवैज्ञानिक है और यह लड़के और लड़कियों दोनों के विकास में बाधक है।

स्पष्ट है कि कुटुम्ब एक ऐसी संस्था है जिसका बालक पर अचूक प्रभाव पड़ता है। बालक के भावी जीवन की नींव कुटुम्ब में ही पड़ती है। अतः एक शिक्षा-संस्था के रूप में कुटुम्ब के स्थान की कभी अवहेलना नहीं की जा सकती।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### बालक के विकास में कुटुम्ब का महत्व

एक ही कुटुम्ब और माता-पिता के बच्चों का वंशानुक्रम और वातावरण समान नहीं।

---

1. Direct. 2. Formal Education.

बालक के विकास में कुटुम्ब का हाथ, बालक कोरी पटिया नहीं, प्रथम छः वर्षों तक घर के ही मनोवैज्ञानिक वातावरण का स्कूल में अनुसरण आवश्यक।

## बालक स्कूल में कौटुम्बिक संस्कृति लाता है

कुटुम्ब के अन्य लोगों का भी बालक के व्यक्तित्व पर प्रभाव। उसके व्यक्तित्व के अन्दर कुटुम्ब की सारी संस्कृति निहित।

## कौटुम्बिक प्रभाव की अवहेलना न करना

स्कूल में बालक पर विभिन्न शिक्षकों का व्यक्तिगत प्रभाव केवल आंशिक। परन्तु कुटुम्ब में एक क्रमिक प्रभाव।

## कुटुम्ब को कुछ दायित्वों का पालन करना

कुटुम्ब अविधिक शिक्षा-संस्था। कुटुम्ब से समाज की अपेक्षायें। सामाजिक और वैधानिक दृष्टि से कुटुम्ब एक इकाई।

कुटुम्ब अपनी परम्पराओं और रीति-व्यवहार का विकास करता है। कुटुम्ब अपने कर्तव्य की अवहेलना नहीं कर सकता।

गत सौ वर्षों से शैक्षिक संस्था के रूप में कुटुम्ब में परिवर्तन। जीवन की कृत्रिमता के साथ कुटुम्ब के दायित्वों की कमी।

कुटुम्ब एक स्वाभाविक सामाजिक समूह। कुटुम्ब में संवेगात्मक भावनायें। कुटुम्ब व्यक्तित्व-निर्माण के लिए एक अनोखा केन्द्र।

कुटुम्ब में स्वतन्त्र विचार-विनिमय और एकता आवश्यक। कुटुम्ब से ही बालक को संवेगात्मक सुरक्षा की भावना मिलना।

## कुटुम्ब के वातावरण में बालक को अनेक शिक्षायें

कुटुम्ब में पाई हुई शिक्षा का महत्व। कुटुम्ब में बालक विभिन्न बातें सीखता है।

संवेगात्मक और सामाजिक आदतें।

### कुटुम्ब के वातावरण में आदतें और प्रवृत्तियाँ

प्रौढ़ लोगों को अपने संवेगों पर नियन्त्रण रखना। 'क्या' के स्थान पर 'कैसे' पर विशेष ध्यान देना। प्रेम और सहानुभूति आवश्यक।

### व्यक्तित्व-निर्माण में कुटुम्ब का हाथ

व्यक्तित्व का पहला प्रकाशन कुटुम्ब में। बालक अपनी आवश्यकताओं के लिए कुटुम्ब पर निर्भर।

समाज में बालक का आदर उसकी कौटुम्बिक परम्परा पर निर्भर।

अत्यधिक लाड़-प्यार से अन्तर्द्वन्द्व आने का डर।

### कुटुम्ब संस्कृति का पोषक

कुटुम्ब बालक को तीन प्रकार की संस्कृति देता है।

### कुटुम्ब का दायित्व

कुटुम्ब का महत्व प्रत्येक के लिए, परन्तु मानव के लिए अत्यधिक।

कुटुम्ब बालक के लिए शिक्षा-स्थान। पहली शिक्षा कुटुम्ब में, जान या अनजान में बहुत बातें सीखना।

कौटुम्बिक वातावरण में विभिन्न मूल-प्रवृत्तियों का शोधन। विभिन्न कौटुम्बिक परिस्थितियों का आयोजन बड़े सोच-समझकर करना।

अधिकांश भारतीय कुटुम्बों में बालक के विकास के लिए समुचित वातावरण नहीं।

कुछ कुटुम्ब में स्पर्द्धाशील वातावरण। कुटुम्ब की चेष्टा बालक के सर्वांगीण विकास के लिए होना चाहिए।

कुटुम्ब में स्वास्थ्यप्रद वातावरण उपस्थित करना।

पौष्टिक और सन्तुलित भोजन का प्रबन्ध।

खेल पर ध्यान देना।

खेल में कुटुम्ब के वयस्क लोगों को भी भाग लेना चाहिए।

बालक की स्वच्छता पर विशेष ध्यान। आदतों का दास न बनाना।

बालक की रुचि को समझना। शारीरिक अवयवों और इन्द्रियों का उचित प्रयोग सिखाना।

बौद्धिक वातावरण।

जिज्ञासा-प्रवृत्ति को बढ़ाना।

कल्पना-शक्ति का विकास।

अच्छी आदतें डालना। अच्छे व्यक्तियों के साथ का आयोजन।

दण्ड और पुरस्कार के औचित्य पर ध्यान देना।

आत्म-विश्वास के विकास के लिए अवसर देना।

सौन्दर्यानुभूति की शक्ति देना।

धार्मिक और नैतिक शिक्षा।

## सहायक पुस्तकें

१—वॉसर्ड, जेम्स, एच० एस० : द सोशियालॉजी ऑव् चाइल्ड डीवलपमेण्ट, हार्पर, न्यूयार्क, १९४८।

२—फॉस्टर, आर० जी०—मैरेज एण्ड फ़ेमिली रीलेशनशिप्स, मैकमिलन, न्यूयार्क, १९५०।

३—जेसेल, ए०—द फर्स्ट फाइव् इयर्स ऑव् लाइफ़, हार्पर, न्यूयार्क, १९४०

४—वॉलर, डब्लू—द फ़ेमिली, ड्राइडेन, न्यूयार्क, १९५१।

५—विञ्च, ऑर० एफ०—द मॉडर्न फेमिली, हेनरी हॉल्ट, न्यूयार्क, १९५२।

६—मूर ऐण्ड कूल—सोशियालॉजी इन एडूकेशनल प्रैक्टिस, अध्याय ३, हूटन निफ्लिन, न्यूयार्क, १९५२।

७—यङ्ग के०—परसानाल्टी ऐण्ड प्रॉब्लेम्स ऑव् ऐडजस्टमेण्ट—एफ० एस० क्रॉफ्ट्स, १९४०।

८—साइमण्ड्स पी० एम०—द साइकॉलॉजी ऑब् पेरेण्ट-चाइल्ड रीलेशनशिप्स, एपिल्टन—सेञ्चुरी, १९३९।

———

१४

## स्कूल का क्षेत्र

शिक्षा की सहायता से ही मानव अपना विकास करते हुए सभ्यता के विकास में कुछ योग देने में समर्थ होता है। शिशु केवल कुछ प्रवृत्तियों[1] और सम्भावनाओं[2] के साथ जन्म लेता है, और उसका विकास समुचित अवसर के मिलने से ही हो सकता है। मानव का व्यवहार उसकी केवल कुछ जन्मजात मूलप्रवृत्तियों[3] पर ही निर्भर नहीं रहता। जन्म के बाद मानव कुछ आदतें सीखता है और उसके बहुत से व्यवहार इन आदतों[4] द्वारा नियमित होते हैं। ये आदतें मनुष्य की शिक्षा पर निर्भर करती हैं। जैसी शिक्षा व्यक्ति पाता है उसी के अनुरूप उसमें आदतें पड़ती है, अर्थात तदनुसार उसका स्वभाव बनता है। अतः व्यक्ति के जीवन में शिक्षा का बड़ा भारी महत्व है। यह शिक्षा बहुत दूर तक स्कूल और कालेजों तथा अन्य सविधिक और अविधिक संस्थाओं से प्राप्त होती है। इस शिक्षा में स्कूल का हाथ क्या है इसे ही यहाँ पर हम अति संक्षेप में समझने का प्रयत्न करेंगे।

मानव शिशु एक कुटुम्ब में पैदा होता है। जन्म के समय वह निरा असहाय होता है और अपनी विभिन्न आवश्यकताओं के लिए वह दूसरों पर निर्भर रहता है। कुटुम्ब में रहने के कारण बालक लोगों को अपेक्षा के अनुसार अपना व्यवस्थापन करने का प्रयत्न करता है। वह बड़ों की भाषा सीख लेता है। उनके कुछ विश्वासों और परम्पराओं को वह अपने स्वभाव में अपनाने लगता है। अपने सम्पर्क में आने वालों

1. Tendencies. 2. Potentialities. 3. Innate Instinct. 4. Habits.

के अनुकरण के आधार पर वह अपने आदर्श और आदतें बनाता है। इस प्रकार सामाजिक वातावरण का बालक के विकास पर बहुत ही प्रभाव पड़ता है। दूसरों के सम्पर्क में आने के कारण व्यक्ति में सहकारिता की भावना का विकास होता है और वह परस्परनिर्भरता के महत्व को समझता है। परन्तु दूसरों का सम्पर्क उसे एक सुसंगठित रूप में मिलना चाहिए, अन्यथा उसका व्यक्तित्व सुसंगठित न हो सकेगा। यह सुसंगठित सम्पर्क उसे स्कूल में ही सरलता से मिल सकता है। स्कूल में बालक ऐसी शिक्षा पाता है जिससे वह विभिन्न सामाजिक सम्बन्धों में सफलतापूर्वक भाग लेने मे समर्थ होता है। अतः बालक की शिक्षा किसी भी संस्था अथवा संयोग पर नहीं छोड़ी जा सकती। बालक की शिक्षा का संचालन एक निश्चित उद्देश्य को लेकर करना है, और इस उद्देश्य का निर्माण व्यक्ति तथा समाज के हित के अनुसार करना है। वस्तुतः व्यक्ति-हित को समाज-हित से अलग नहीं किया जाता, क्योंकि एक दूसरे पर सदैव निर्भर रहते हैं।

स्कूल को समाज का एक ऐसा प्रतिनिधि समझा जा सकता है जो कि सांस्कृतिक मान्यताओं[1] की रक्षा करते हुए उन्हें विभिन्न व्यक्तियों को उनके कल्याणार्थ देता रहता है। स्कूल की सहायता से व्यक्ति सामाजिक व्यवस्था की आवश्यकता को समझता है। अतः उसके विकास में अपना योग देने का उद्देश्य अपने जीवन में वह अपना लेता है। स्कूल को छोड़ कर कोई दूसरी संस्था इस कार्य को सफलापूर्वक नहीं कर सकती। स्कूल के अतिरिक्त, कुटुम्ब, निकट पड़ोस के समाज के साथ सम्पर्क, पुस्तकें तथा पत्रिकाओं के पढ़ने, रेडिओ, सिनेमा, संगीत सम्मेलन तथा अन्य सभाओं से व्यक्ति समाज की बहुत सी सांस्कृतिक मान्यताओं से अवगत हो जाता है। परन्तु स्कूल बालक को उन कौशलों से युक्त करता है जिनकी सहायता से वह इन सब साधनों से अधिक से अधिक लाभ उठाने में समर्थ होता है।

सभ्यता के आदि काल में व्यक्ति की शिक्षा बहुधा कुटुम्ब में ही हो

1. Cultural Values.

जाती थी। कुटुम्ब में अविधिक रूप से व्यक्ति की सारी शिक्षा हो जाती थी। परन्तु लिखने की कला के विकास के साथ शिक्षा का रूप जटिलतर होने लगा और उसका सारा भार उठाना कुटुम्ब के लिये सम्भव न हो सका। फलतः माता-पिता की सहायता के लिये शिक्षक की कल्पना की गई और शिक्षक के बाद स्कूल की स्थापना हुई। इस प्रकार स्कूल ने बालक की शिक्षा-सम्बन्धी उन सभी दायित्वों को ले लिया जिन्हें पहले कुटुम्ब ढोता था। कुटुम्ब के दायित्वों को लेने के कारण स्कूल अपने कार्य का सम्पादन बिना कुटुम्ब की सहायता से नहीं कर सकता। गत अध्याय में इस बात पर प्रकाश डाला जा चुका है।

स्कूल एक ऐसी सामाजिक संस्था है जिसका प्रधान कार्य व्यक्तियों को कुशल और सुव्यवस्थित समाज का सदस्य बनाना है। अतः स्कूल को उस निकट समाज की आवश्यकताओं की पूर्ति में सहायता करनी है जिसके बीच में वह स्थित है। इसके लिये यह आवश्यक है कि स्कूल के अधिकारी समाज की आवश्यकतों से अपने को सदा अवगत रक्खें। एक वातावरण की आवश्यकतायें दूसरे वातावरण की आवश्यकताओं से भिन्न होती हैं। गाँव और शहर के बालकों की आवश्यकताओं में भेद का होना एकदम स्वाभाविक है। अतः शहर के स्कूल के ढाँचे पर देहात में स्कूल स्थापित कर देना ठीक नहीं। अतः किसी स्कूल-कार्यक्रम के प्रारम्भ करने के पूर्व निकट समाज का अच्छी तरह अध्ययन करना चाहिये जिससे स्कूल का परिश्रम विफल न जाय।

कुटुम्ब अपने बच्चों को स्वयं शिक्षा नहीं दे पाता, इसलिये वह उन्हें स्कूल में भेजता है। प्रायः यह देखा जाता है कि माता-पिता स्वयं बालकों को शिक्षा देने में बड़ा आलस्य करते हैं। वे अपनी दिनचर्या तथा उद्यम में अपने को इतना व्यस्त समझते हैं कि बालकों के समुचित विकास की ओर ध्यान देने में अपने को समर्थ नहीं पाते। ऐसी दशा में वे अपने बच्चों को स्कूल में भेजना आवश्यक समझते हैं। सभ्यता के आदि काल में समाज की आवश्यकताएँ जब बहुत सीमित थीं और व्यक्ति थोड़े में ही परम सन्तोष का अनुभव करता था तब आज जैसी जीवन की विषम

समस्याओं की उत्पत्ति नहीं हुई थी। अतः तब बच्चों की शिक्षा कुटुम्ब में ही हो जाती थी। परन्तु आज के जीवन की जटिल समस्याओं के कारण प्रत्येक के लिये एक विशिष्ट प्रकार का कौशल प्राप्त करना आवश्यक जान पड़ता है, अन्यथा वह उनका समाधान न खोज सकेगा। इस कौशल का प्राप्त करना स्कूल की सहायता से सरल हो जाता है। ऐसी स्थिति के कारण स्कूल में ही बालकों को शिक्षित करने की एक प्रथा चल पड़ी है। इस प्रथा के कारण शिक्षण की बहुत सी वैज्ञानिक प्रणालियों का निर्माण किया गया है और साथ ही एक शिक्षा-दर्शन और शिक्षा-शास्त्र की भी कल्पना की गई है। स्कूल बालक के विकास के लिये एक अच्छा वातावरण उपस्थित करता है। जब तक बालक स्कूल में रहता है तब तक वह अपने पड़ोस तथा कुटुम्ब के दूषित वातावरण से दूर रहता है। बिना स्कूल गये बालक के व्यक्तित्व का पूर्ण विकास संभव नहीं, क्योंकि स्कूल के वातावरण में ऐसे विभिन्न प्रकार के अनुभव उसे मिलते हैं जो कि उसके व्यक्तित्व-निर्माण में बड़े सहायक होते हैं।

स्कूल को समाज से पृथक नहीं समझा जा सकता, क्योंकि जिस समाज में स्कूल रहता है उस समाज की विभिन्न समस्यायें स्कूल में आने वाले बालकों की समस्याओं से आँकी जा सकती हैं। उदाहरणार्थ, हमारे भारतीय समाज के दोष—अस्पृश्यता, स्त्री-पुरुष भेद, जाति-व्यवस्था, बेकारी, तथा निर्धनता आदि हमारे स्कूलों में स्पष्ट रूप से परिलक्षित होते हैं। परन्तु यह सब होते हुए भी स्कूल में ये सब बुराइयाँ प्रायः बहुत उग्र रूप नहीं पकड़ पातीं। स्कूल की योजना समाज के अन्तर्गत् एक सुव्यवस्थित रूप में की जाती है, और समाज के अवगुण को यथासंभव उसमें नहीं आने दिया जाता। फलतः जैसा ऊपर कहा जा चुका है, स्कूल को समाज का एक छोटा परिष्कृत रूप माना जा सकता है।

ऊपर हम संकेत कर चुके हैं कि बालक की शिक्षा के सम्बन्ध में अब स्कूल का उत्तरदायित्व बढ़ता जा रहा है और कुटुम्ब का दायित्व घटता जा रहा है। पहले स्कूल का क्षेत्र बालक को विभिन्न विषयों का केवल ज्ञान ही देना था, परन्तु अब स्कूल के क्षेत्र के अन्तर्गत् बालक का सर्वांगीण

विकास-शारीरिक, मानसिक तथा चारित्रिक—आ जाता है। बालकों को स्कूल में बुलाकर उन्हें दूसरों के अनुभव का केवल ज्ञान ही नहीं कराना है। वस्तुतः स्कूल का उद्देश्य अब 'पढ़ाना' नहीं, वरन् 'विकास' करना है। सच्ची शिक्षा वही है जो बालक की स्वाभाविक रुचियों के अनुसार दी जाती है। उसकी स्वाभाविक रुचियों को समझने के लिये सहानुभूति सबसे बड़ा साधन है। इसीलिये तो पेस्तालॉजी ने स्कूल को 'प्यार का घर'[1] की संज्ञा दी है। फ्रोबेल भी कहता है कि स्कूल ऐसा हो कि बालक वहाँ वैसे ही प्रसन्नचित्त जाय जैसे वह खेल के मैदान में जाता है। पेस्तालॉज़ी कहता है कि बालक को पढ़ाना नहीं है, वरन प्यार करना है। एक बार किसी विद्यार्थी का पिता पेस्तालॉजी का स्कूल देखने गया। उसके मुँह से निकल पड़ा "अरे! यह तो स्कूल नहीं, एक घर है।" पेस्तालॉजी ने कहा "यही तुम मुझे सबसे बड़ी प्रशसा दे सकते हो। ईश्वर को धन्यवाद है कि मैं यह दिखा सका कि स्कूल और घर के वातावरण मे कोई भेद नहीं।" हमारे देश के प्राइमरी स्कूल अभी इस दृष्टिकोण से बहुत ही पीछे हैं। यद्यपि शारीरिक दण्ड के विरुद्ध शिक्षाधिकारियो ने नियम पास कर दिया है, पर अभी हमारे शिक्षको मे इतनी जागृति नहीं कि उस नियम का वे पालन कर सके। गाँव तथा शहरो के प्रायः सभी प्राइमरी स्कूलो मे बालक सदा सशंकि रहते हैं कि पता नहीं अध्यापक का हाथ रूपी बाण उनके ऊपर कब छूट जाय। बालक के विकास मे दण्ड का भी स्थान अवश्य है। माता-पिता भी तो बच्चों को दण्ड देते ही है। पर भेद मनोवृत्ति का आ जाता है। किसी विषय के न समझने पर मार खाने का औचित्य बालक की समझ मे कभी नहीं आता। वह किंकर्तव्यविमूढ होकर अटपटा जाता है। मार से भय उत्पन्न होता है। 'भय' संवेग से पलायन-मूल प्रवृत्ति[2] जागृति होती है। अतः भय देकर किसी विषय को सिखाना 'पढ़ाना' नहीं है, वरन् उसे उससे दूर भगाना है।

बालक की रुचि पर ध्यान रखकर प्यार के साथ उसका इस प्रकार मार्ग-प्रदर्शन करना है कि उसकी विभिन्न शक्तियों का विकास हो सके।

1 Home of Love. 2. Escape.

जिससे व्यक्ति अपने व्यावहारिक जीवन में सत्य, अहिंसा तथा प्रेम आदि को अपना सके।

## धर्म-शिक्षण की कुछ कठिनाइयाँ[1]

धार्मिक शिक्षा के आलोचकों और समर्थकों के पक्षों को ऊपर देखने के बाद हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि शिक्षा में धर्म को स्थान देना बड़ा ही आवश्यक है। परन्तु धर्म-शिक्षण में कुछ कठिनाइयाँ भी हैं। इन कठिनाइयों के निवारण पर ही धार्मिक शिक्षा का कुछ अर्थ होगा, अन्यथा लाभ के स्थान पर उससे हानि होगी। धार्मिक अनुभूति और जागृति अन्दर की वस्तु है। अतः इसे बालकों के ऊपर बाहर से लादा नहीं जा सकता। स्पष्ट है कि स्कूल के पूरे वातावरण को ही हमें ऐसा बनाना है कि बालक इससे धार्मिकता की भावना पा सके। केवल प्रत्यक्षतः धार्मिक उपदेश और आदेश के ही आधार पर हमें धार्मिक शिक्षा नहीं देनी है। धार्मिक शिक्षा का उत्तरदायित्व केवल धर्म-शिक्षक पर ही नहीं छोड़ना चाहिए, अन्यथा धार्मिक शिक्षा का प्रभाव नगण्य होगा। स्कूल में एक धार्मिक वातावरण के निर्माण के लिए स्कूल के सारे अध्यापकों का योग अत्यन्त आवश्यक है। यह योग कैसे प्राप्त किया जा सकता है? इस योग के लिए विशेषतया धर्म-शिक्षक तथा स्कूल के सभी अध्यापकों को उपदेश के साथ-साथ आचरण द्वारा भी बालकों के सामने धार्मिक जीवन का उच्च आदर्श उपस्थित करना चाहिए। यदि धार्मिक उपदेश के साथ-साथ बालक अपने अध्यापकों के जीवन में धार्मिक जीवन का सच्चा उदाहरण नहीं पाते तो धार्मिक शिक्षा का एकदम उलटा परिणाम होगा। अतः स्कूल में धार्मिक वातावरण उपस्थित करने की कठिनाई को सुलझाने में प्रत्येक अध्यापक को अपना-अपना योग देना चाहिए।

धार्मिक शिक्षा द्वारा बालकों में धर्मान्धता, अन्धविश्वास, संकुचित मनोवृत्ति तथा द्वेष की वृद्धि न हो। धार्मिक शिक्षा में वैज्ञानिक दृष्टिकोण के अभाव का डर है। हमें प्रयत्न करना है कि यह अभाव न आने पावे

1. Some Difficulties of Religious Education.

और बालकगण आलोचना, तर्क तथा विश्लेषण के आधार पर ही किसी दृष्टिकोण को पकड़ें।

धार्मिक शिक्षा का तात्पर्य यह नहीं कि स्कूल, मन्दिर, मसजिद और गिरजाघर का स्थान ले ले। स्कूल शिक्षा-संस्था है, और उसे हमें धर्म-संस्था नहीं बनाना है। यदि स्कूल धर्म-संस्था का काम करने लगेगा तो उससे बालक के शोषण का भय है। अतः बालकों को किसी विशिष्ट मत की ओर झुकाने के लिए स्कूल में प्रयत्न नहीं करना चाहिए। स्कूल का कर्तव्य बालकों का सर्वांगीण विकास करना है, और इस कर्तव्य के पालन में उसे धर्म के कुछ मूल सिद्धान्तों को केवल साधन के रूप में अपनाना है।

यदि धर्म-संस्था को भी एक शिक्षा-संस्था के रूप में स्वीकार करें और धर्म-संस्थायें स्कूल की तरह व्यक्तियों के सर्वांगीण विकास पर बल दें तो हमारी उपर्युक्त कठिनाई स्वतः दूर हो जायगी। वस्तुतः व्यक्ति का आध्यात्मिक उन्नयन उसके सर्वांगीण विकास का ही तो द्योतक है। अतः शिक्षा की दृष्टि से हमें धर्म-संस्थाओं को शिक्षा-संस्थाओं के रूप में ही देखना है। इसके लिए हमें धर्म के कुछ शैक्षिक कर्तव्यों को स्वीकार करना होगा। इन कर्तव्यों की ओर ही नीचे अति संक्षेप में संकेत किया जायगा।

## धर्म के कुछ शैक्षिक कर्तव्य

प्रायः यह देखा जाता है कि धर्म और धार्मिक संस्थाओं द्वारा शारीरिक स्वास्थ्य के महत्व पर समुचित ध्यान नहीं दिया जाता। उनकी ऐसी धारणा है कि शारीरिक स्वास्थ्य के चिन्तन में व्यक्ति सांसारिक सुख की ओर झुकता है, और सांसारिक सुख आध्यात्मिक उन्नति में बाधक है। धार्मिक संस्थाओं को उचित है कि वे बालकों के मन में शारीरिक स्वास्थ्य और शक्तिवर्द्धन के प्रति अनुराग उत्पन्न करें, क्योंकि शरीर ही धर्म का साधन है—शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम्।

जब हम इहलोक की सर्वथा उपेक्षा करके परलोक-चिन्तन की हो

भावना से आक्रान्त हो जाते हैं तो हमें दैनिक जीवन की आवश्यकताओं की पूर्ति में भी कठिनाई होने लगती है और केवल हमारा ही नहीं, वरन् सारे राष्ट्र की समृद्धि का ह्रास होता है और हमारा नैतिक पतन प्रारम्भ हो जाता है। हमारे देश की वर्तमान दशा इसका प्रत्यक्ष प्रमाण है। अतः हमारी दृष्टि में यह जान पड़ता है कि धार्मिक-संस्थाओं का यह प्रयत्न होना चाहिए कि जन्म लेते ही बालकगण परलोक के चिन्तक न बन जाँय। उन्हें उचित है कि वे बालक के सामने जीवन का पूरा दृष्टिकोण रक्खें, जिससे अपने वैयक्तिक[1] झुकाव के अनुसार सभी अपने-अपने पथ को चुनने में समर्थ हो सकें।

धार्मिक संस्थाओं को यह न सोचना चाहिए कि विचार-स्वातन्त्र्य, तर्क, विश्लेषण तथा निरीक्षण-शक्ति के विकास से बालक धर्म से विमुख हो जायँगे। वस्तुतः ज्ञान और धर्म में विरोध नहीं। जो धार्मिक भावना वास्तविक ज्ञान पर आधारित होती है वही स्थाई होती है। अतः धार्मिक संस्थाओं को उचित है कि वे बालकों में मानसिक गुणों के विकास को प्रोत्साहन दें और उन्हें अन्धविश्वासी होने के लिए अनुप्रेरित न करें।

जीवन में सौन्दर्य और कलात्मक भावनाओं की उपेक्षा नहीं की जा सकती। आध्यात्मिक दृष्टिकोण से भी इनका बडा महत्व है। मन्दिरों में चित्रित तथा स्थापित मूर्तियाँ इसकी अकाट्य प्रमाण हैं। सूर, तुलसी और मीरा की सरस वाणियाँ भी इस दृष्टिकोण का समर्थन करती हैं। अतः धार्मिक संस्थाओं को उचित है कि वे बालकों में सौन्दर्य तथा कलात्मक भावनाओं का विकास करें। इन भावनाओं के समुचित विकास से बालक सदैव 'सुन्दर' का ही चिन्तन करेगा; और उसका जीवन 'सत्यं शिवं और सुन्दरम्' मय हो जायगा।

देश की वर्तमान दशा से स्पष्ट है कि हमारा नैतिक और चारित्रिक पतन हो गया है। यदि हम इस पतन से ऊपर उठ सकें तो हमारी विविध समस्याओं का समाधान स्वतः और शीघ्र ही मिल जायगा। हमारे नैतिक और चारित्रिक स्तर को ऊपर उठाने में धार्मिक संस्थायें

1. Individual Aptitude.

बड़ा योग दे सकती हैं। इस ओर ऊपर भी संकेत किया जा चुका है। बालक हमारे भावी नागरिक हैं। यदि उनकी शिक्षा का आयोजन ठीक से किया जाय तो हमारे समाज की विविध समस्यायें अपने-आप सुलझती जाँयगी। अतः धार्मिक संस्थाओं का यह कर्तव्य है कि वे बालकों के नैतिक और चारित्रिक विकास में स्कूल का साथ दें।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि बालक के शारीरिक, मानसिक तथा भावनात्मक विकास में हमारे देश की विभिन्न धार्मिक संस्थायें बड़ा योग दे सकती हैं। इन संस्थाओं का उद्देश्य बालकों को अपने मत का अनुयायी बनाने का प्रयत्न न होना चाहिए; वरन् उनका प्रयत्न तो बालक के सर्वांगीण विकास में योग देना चाहिए। सर्वांगीण विकास का तात्पर्य ईश्वरप्रदत्त विविध शक्तियों का समुचित विकास करना है। यदि बालक के इस विकास की ओर धार्मिक संस्थायें समुचित योग दे सकीं तो वे अपने महान् शैक्षिक कर्तव्य का पालन करती हुई अपने वास्तविक धार्मिक कर्तव्य का भी पालन करेंगीं।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### धर्म की आवश्यकता

अप्राकृतिक वस्तुओं के समझने के क्रम में धर्म की कल्पना।

आज के वैज्ञानिक युग के मानव को भी धर्म की आवश्यकता। धर्म के सहारे संसार की स्थिरता सम्भव। धर्म से मानव हृदय में शान्ति और प्रेरणादायक उद्देश्य। मानव संस्कृति में धर्म को स्थान।

धर्म और मानव जीवन में सम्बन्ध। धर्म द्वारा शिक्षा का कार्य। धर्म और शिक्षा में सम्बन्ध।

### धर्म द्वारा व्यक्ति की शिक्षा में योग

ब्राह्मण और बौद्धकालीन शिक्षा का आधार धर्म। शिक्षा का तात्पर्य धार्मिक जीवन व्यतीत करने से। शिक्षा-संस्थायें धार्मिक संस्थायें होती

थीं। पाठशाला और मकतब का मन्दिरों और मसजिदों से घनिष्ट सम्बन्ध। पाठ्यक्रम में धार्मिक बातों की प्रधानता।

योरप में भी शिक्षा पर धर्म का प्रभाव। कैथीड्रल और मॉननेस्टिक पाठशालायें।

वर्तमान युग में धार्मिक संस्थाओं का शिक्षा में रुचि। ईसाई पादरियों और धर्म प्रचारकों का कार्य। योरप और अमेरिका में शिक्षा पर धर्म का प्रभाव।

## धर्म के नाम पर अत्याचार

धर्म के नाम पर सभी देशों में अत्याचार। शिक्षा पर धर्म नियन्त्रण का विरोध। धार्मिक संस्थाओं के प्रति लोगों में घृणा।

## धर्म का अर्थ

कई प्रकार से व्याख्या। धर्म-कर्मकाण्ड। कर्तव्य और अधिकार के बन्धन में बाँधने वाला। जो धारण करे वही धर्म। इस्लामी दर्शन में मज़हब लोगों को आचार की शिक्षा देने का तरीका। धर्म-समाज सेवा है।

धर्म और मत में अन्तर। मत से केवल एक विशिष्ट विचार धारा का बोध। धर्म बहुत व्यापक। इससे आध्यात्मिक उन्नति की ओर संकेत। धर्म की सहायता से परम सुख की प्राप्ति।

इस्लाम का अर्थ शान्ति और ईश्वर के अस्तित्व को स्वीकार करना। क्रिश्चियनिटी के निचोड़ और धर्म में समानता। धर्म में जीवन की महानतम मान्यतायें निहित।

## शिक्षा और धर्म में सम्बन्ध

घनिष्ट सम्बन्ध। दोनों का अन्तिम उद्देश्य एक ही। कुछ लोग शिक्षा में धर्म को स्थान देना चाहते हैं और कुछ लोग नहीं। आज प्रायः सभी देशों में धार्मिक और नैतिक शिक्षा की चर्चा।

१८

### ार्मिक शिक्षा की कुछ आलोचनायें

१—शिक्षा में धर्म को स्थान देना अव्यावहारिक। स्कूल में विभिन्न धर्मावलम्बी।

२—धार्मिक शिक्षा में उपदेश पर अधिक बल और आचरण की अवहेलना।

३—ज्ञान और व्यवहार में सहसम्बन्ध नहीं।

४—पाप-पुण्य तथा दैवीदण्ड और पुरस्कार की विवेचना से बालक में मानसिक द्वन्द्व आने का डर।

५—सामान्य अध्यापक धार्मिक शिक्षा देने में अयोग्य और धर्म शिक्षक बालकों के घनिष्ठ परिचय में नहीं आता।

६—धर्म से आपसी बैर और साम्प्रादायिकता के बढ़ने का डर।

७—धर्म व्यक्तिगत अनुभूति की वस्तु। इसका सामूहिक रूप ठीक नहीं।

### धार्मिक शिक्षा का समर्थन

१—आज के भौतिक युग में धर्म की आवश्यकता। धर्म से मानवता के गुण की वृद्धि।

२—धर्म के सहारे जीवन के दुर्गुणों को दूर कर सकना।

३—विभिन्न धर्मों में निहित समान आदर्शों की चर्चा।

४—धार्मिक शिक्षा से चरित्र-निर्माण सम्भव।

५—भारत में धार्मिक आदर्शों को सांसारिक सुख के सामने बड़ा समझा गया है। अतः हमारी शिक्षा में धर्म को स्थान आवश्यक।

६—आध्यात्मवाद और भौतिकवाद में सन्तुलन की आवश्यकता। यह धार्मिक शिक्षा से सम्भव।

७—धार्मिक शिक्षा का आधार मानव धर्म।

## धर्म-शिक्षण की कुछ कठिनाइयाँ

धार्मिक अनुभूति और जागृति अन्दर की वस्तु इसे बालकों के ऊपर

बाहर से लादा नही जा सकता। स्कूल के पूरे वातावरण को धार्मिक बनाना। केवल कोरा उपदेश ही नहीं। उत्तरदायित्व केवल धर्म शिक्षकों पर ही नहीं। सारे अध्यापकों का योग आवश्यक। आचरण द्वारा आदर्श उपस्थित करना।

धार्मिक शिक्षा मे वैज्ञानिक दृष्टिकोण के अभाव का डर। यह अभाव न आने पावे।

बालको के शोषण का भय। अतः धर्म के मूल सिद्धान्तो को सर्वांगीण विकास के हित मे ही केवल साधन के रूप मे लेना।

धर्म-शिक्षा को शिक्षा-सस्था होना चाहिये।

## धर्म के कुछ शैक्षिक कर्तव्य

बालकों के मन मे शारीरिक स्वास्थ्य और शक्ति वर्द्धन के लिए रुचि उत्पन्न करना।

बालको को परलोक-चिन्तन मे रत न करना। उनके सामने जीवन का पूरा दृष्टिकोण रखना।

मानसिक गुणों के विकास के लिए बालकों को उत्साहित करना। अन्ध विश्वास से बालको को बचाना।

बालको मे सौन्दर्य और कलात्मक भावनाओं का विकास करना।

बालको के नैतिक और चारित्रिक विकास मे स्कूल को स्थान देना।

बालक के सर्वांगीण विकास में योग देना।

## सहायक पुस्तकें

१—रसेल, बरट्रैण्ड : एडूकेशन ऐण्ड द सोशल आर्डर, अध्याय ८, जार्ज एलेन ऐण्ड अनविन लि० लन्दन, १६३२।

२—ब्राउन, अर्लो आयर्स : ए हिस्ट्री ऑव् रेलिजस एडूकेशन इन रीसेण्ट टाइम्स, एबिङ्गडन प्रेस, १६२३।

३—बर्ट, ई० ए० : टाइप्स ऑव् रेलिजस फ़िलॉसॉफ़ी, हार्पर, न्यूयार्क १९३९।

४—डीवी, जॉन : ए कॉमन फेथ मेल, पु० प्रेस, १९३४।

५—ममफ़ोर्ड एल० : फ़ेथ फ़ॉर लिविङ्ग, हरकोर्ट, १९४०।

६—ट्रॉउट डी० एम० : रेलिजस बीहेवियर, मैकमिलन, १९३१।

७—भगवानदास : द एशेनशियल युनिटी ऑव् ऑल रेलिजिन्स, थियसाफ़िकल सोसाइटी, मद्रास, १९५५।

८—राहुल सांकृत्यायन : दर्शन-दिग्दर्शन, किताब महल, इलाहाबाद, १९४७।

# ११

# शिक्षा और अन्तर्राष्ट्रीयता[1]

## अन्तर्राष्ट्रीयता के प्रभाव का बढ़ना

विश्व के विभिन्न देश आज पहले की अपेक्षा एक दूसरे के अधिक सन्निकट हैं। यह विज्ञान का फल है। विज्ञान ने एक देश से दूसरे देश की दूरी को बहुत ही कम कर दिया है, क्योंकि आज हम २४ घण्टे में पृथ्वी के किसी भी कोने में पहुँच सकते हैं। दूसरे, विभिन्न प्रकार के वैज्ञानिक आविष्कारों के कारण हमारी परस्पर-निर्भरता[2] पहले से अब बहुत बढ़ गई है। अतः एक देश से दूसरे देश में लोगों का आवागमन बढ़ गया है और एक देश दूसरे देश पर कई बातों के लिए निर्भर करने लगा है। इस प्रकार राजनीति, अर्थनीति तथा संस्कृति के क्षेत्र में पृथकता को छोड़कर अब लोग अन्तर्राष्ट्रीय सहकारिता[3] और सहिष्णुता[4] की ओर बढ़ रहे हैं। वर्तमान युग राष्ट्रीयता की भावना से प्रारम्भ हुआ, परन्तु बीसवीं शताब्दी में हमारे जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में अन्तर्राष्ट्रीयता का प्रभाव बढ़ता जा रहा है। फलतः अब लोग समझने लगे हैं कि संसार के सभी देशों को अब एक साथ ही चलना होगा, क्योंकि उनकी उन्नति तथा अवनति का एक दूसरे पर प्रभाव पड़े बिना न रहेगा।

---

1. Education and Internationalism. 2. Interdependence. 3. Cooperation. 4. Tolerance.

## अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध की समस्या[1]

परन्तु यह सब होते हुए भी हम यह नहीं कह सकते कि संसार में आज शान्ति का राज्य है। हम दो महायुद्धों को देख चुके हैं, और उनके कुपरिणामों से अभी हम मुक्त नहीं हो पाये हैं, परन्तु तीसरी महायुद्ध की बात हम वर्षों से सुन रहे हैं, और बहुत से देशों में आपसी तनातनी बनी हुई है। इस प्रकार विभिन्न देशों में युद्धों को रोककर शान्ति स्थापित करना हमारे लिये एक शाश्वत समस्या हो उठी है। फलतः अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध की समस्या हमारे लिए बहुत ही महत्वपूर्ण है।

विश्व-शान्ति की समस्या पहले राजनीतिक और आर्थिक दृष्टिकोण से समझी जाती थी। संसार को प्रतियोगिता का एक बहुत बड़ा अखाड़ा समझा जाता था, और एक राष्ट्र दूसरे को दबा कर अपने हितों की रक्षा करना चाहता था। फलतः हमें प्रथम विश्वयुद्ध देखना पड़ा। 'लीग ऑव नेशन्स' की स्थापना से यह आशा की गई कि विश्व की समस्याओं का निराकरण एक दूसरे के सहयोग तथा 'परस्पर मध्यस्थता'[2] और बात-चीत से हो जायगा। परन्तु ऐसा सोचना हमारा केवल स्वप्न था, और हमें द्वितीय विश्व युद्ध भी देखना पड़ा। द्वितीय विश्व युद्ध के बाद 'युनाइटेड नेशन्स[3] आर्गनाइज़ेशन' (यू० एन० ओ०) अर्थात् 'संयुक्त राष्ट्र संघ' की स्थापना हुई है। परन्तु यह संघ भी अपने उद्देश्यों में सफल होता नहीं जान पड़ रहा है। फलतः हमें कोरिया, इन्डोचायना तथा मध्यपूर्व देशों में युद्ध देखना पड़ा। आजकल विविध राष्ट्रों में तनातनी बनी हुई है और एक राष्ट्र दूसरे से सशंक होकर अन्य राष्ट्रों से सन्धि स्थापित कर रहा है अथवा गुटबन्दी कर रहा है और अपने सैनिक शक्ति के वर्द्धन में यत्नशील है। यदि संसार के विभिन्न राष्ट्र इस प्रकार होड़ में लगे रहे तो यह कहना कठिन है कि मानव सभ्यता और संस्कृति की नाव किस किनारे लगेगी। अतः अब हमें अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध को

1. The Problem of International Understading. 2. Mutual mediation and negotiation. 3. United Nations Organization (U.N O.).

फैलाने का प्रयत्न करना चाहिए, हमें अब मानवता के नाम पर अपने राजनीतिक और आर्थिक दावों को अब छोड़ देना पड़ेगा, तभी विश्व में शान्ति सम्भव हो सकेगी। अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध को फैलाने के लिए हमें मनोवैज्ञानिक[1] और शैक्षिक[2] साधनों का सहारा लेना पड़ेगा।

## भग्नाशा और शोषण की प्रवृत्ति

मनोवैज्ञानिक अन्वेषणों[3] से पता चलता है कि भग्नाशा[4] ही युद्ध की जड़ है और यह भग्नाशा 'दूषित सामाजिक[5] संगठन' से उत्पन्न होती है। जब हमारी आवश्यकताओं[6] की संख्या बढ़ जाती है और 'उनकी पूर्ति के[7] साधनों' की प्राप्ति हमें नहीं होती तो हम भग्नाशा से पीड़ित होते हैं। आज हमारी आवश्यकताओं और साधनों में एक बड़ी खाई दिखलाई पड़ती है। वैज्ञानिक आविष्कारों से हमारी सुख-सम्बन्धी अपेक्षायें[8] बढ़ गई हैं, परन्तु उनकी प्राप्ति के लिए साधनों की उपलब्धि सब को नहीं होती। फलतः हमारे समाज में भग्नाशा-ग्रस्त व्यक्तियों की बाढ़ हो रही है। जो बात एक व्यक्ति के सम्बन्ध में कही जा सकती है वही एक राष्ट्र के सम्बन्ध में भी लागू होती है। विश्व के विभिन्न राष्ट्रों में भी हम भग्नाशा का चिन्ह पा रहे हैं, और 'एक' दूसरे का शोषण प्रत्यक्षतः या अप्रत्यक्षतः करने में लीन दिखलाई पड़ता है। इस शोषण की प्रवृत्ति से कोई राष्ट्र सुखी नहीं है। किसी न किसी रूप में आन्तरिक अशान्ति तो प्रायः सभी राष्ट्रों में पाई जा सकती है।

## शक्ति,[9] प्रतिष्ठा[10] और लाभ[11]-प्राप्ति की प्रेरणा

वैज्ञानिक आविष्कारों के फलस्वरूप आज हम उत्पादन में बड़े दक्ष हो चले हैं, परन्तु इस उत्पादन का प्रभाव मानव मस्तिष्क पर क्या पड़ेगा इसकी हम विशेष चिन्ता नहीं करते। विज्ञान ने हमारे ज्ञान में वृद्धि कर,

---

1. Psychological 2. Educational. 3. Investigations 4. Frustration and Impulse for Exploitation 5. Defective Social organization. 6. Needs. 7. Means to fulfil them. 8. Exepeclations. 9. Power-motive. 10. Prestige-motive. 11. Protit-motive.

दी है और अब हम प्रकृति पर भी पर्याप्त नियन्त्रण रख सकते हैं; परन्तु साथ ही हमें अभी उसी अनुपात में मानव मस्तिष्क ( अर्थात् अपने मस्तिष्क ) का ज्ञान नहीं हो सका है और अभी हम मानव मस्तिष्क पर नियन्त्रण प्राप्त करना नहीं सीख सके हैं। इस प्रकार आज की सभ्यता ऐसी है कि लोगों की अपेक्षायें बहुत बढ़ गई हैं, परन्तु उनकी पूर्ति के साधन केवल कुछ लोगों को ही उपलब्ध हैं। फलतः शक्ति-प्राप्ति[1] की प्रेरणा, प्रतिष्ठा-प्राप्ति[2] की प्रेरणा और लाभ-प्राप्ति[3] की प्रेरणा राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय दोनों क्षेत्रों में बेतरह फैली हुई है।

## शिक्षा का दायित्व

इस प्रकार अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध की समस्या का निराकरण हमें राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय दोनों दृष्टिकोण से करना है। यदि हमारा समाज प्रतियोगिता[4] के आधार पर संगठित न होकर सहकारिता[5] के राग में पग जाय और यदि वह वस्तुतः गणतन्त्रात्मक[6] सिद्धान्तों पर आधारित हो जाय तो हमारी समस्या का समाधान स्वतः हो जायगा। हमारे समाज की विभिन्न संस्थायें, जैसे उत्पादन और वितरण के राजकीय[7] साधन, गोष्ठियाँ, विद्यालय और कुटुम्ब आदि गणतन्त्रात्मक सिद्धान्तों पर आधारित होने चाहिए, तभी हमारे समाज से भग्नाशा भाग सकती है। हमारे राजनीतिक, आर्थिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में गणतन्त्रात्मक मान्यताओं[8] का राज्य होना चाहिए, तभी मानव का कल्याण सम्भव होगा। भाग्यवश, आज संसार के प्रायः सभी प्रमुख राष्ट्र गणतन्त्रात्मक मान्यताओं के अनुसार चलने का बचन देते हैं। परन्तु केवल बचन देने से ही काम न चलेगा। बचन का कार्यान्वित होना आवश्यक है। इस बचन के कार्यान्वित करने में शिक्षा का बड़ा भारी हाथ है। शिक्षा ही एक ऐसा साधन है जिससे व्यक्ति की प्रवृत्ति को वांछित दिशा

1. Power-motive. 2. Prestige-motive 3. Profit-motive 4. Competition. 5. Cooperation. 6. Democratic Principles. 7. The Government Means of Production and Distribution. 8. Democratic Values.

की ओर झुकाया जा सकता है। स्पष्ट है कि इस क्रम में शिक्षा का बड़ा भारी दायित्व है। नीचे हम देखेंगे कि शिक्षा इस दायित्व का पालन कैसे कर सकती है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि आज हमें ऐसी शिक्षा की आवश्यकता है कि व्यक्ति समस्त संसार को एक समझे और मानव एक ईकाई में बँध जाय। शिक्षा के सहारे हमें व्यक्ति के हृदय में विश्व-नागरिकता[1], अन्तर्राष्ट्रीयता तथा मानवता के प्रति प्रेम और सहानुभूति उत्पन्न करना है। अभी तक हम शिक्षा में अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना पर विशेष बल नहीं दे सके हैं। इतिहास, भूगोल, साहित्य और विज्ञान के शिक्षण में हमारा दृष्टिकोण राष्ट्रीय ही रहा है। ऐसी संकुचित राष्ट्रीयता का परिणाम बड़ा घातक सिद्ध हुआ है, क्योंकि इसके फल-स्वरूप 'हमारा देश सब देशों से श्रेष्ठ है'—"इस भावना के वशीभूत हो एक राष्ट्र अपने प्रभाव को दूसरे राष्ट्र पर लादने का प्रयत्न करता रहा है। फलतः शोषण और प्रतिद्वन्द्विता से संसार आच्छादित हो चला और हमें दो विश्व-युद्धों का सामना करना पड़ा जिसकी ओर ऊपर संकेत किया जा चुका है। शिक्षा को इस दुर्भावना को दूर करना है।

ऊपर यह कहा जा चुका है कि आज की परिस्थिति की यह माँग है कि अन्तर्राष्ट्रीय दृष्टिकोण का विकास किया जाय और इसके विकास में शिक्षा का सहारा लिया जा सकता है। परन्तु अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए शिक्षा का सिद्धान्त क्या होना चाहिए? प्रचलित पाठ्यक्रम द्वारा इस शिक्षा को देने के लिए हमें किस विधि का सहारा लेना चाहिए? अन्तर्राष्ट्रीय भावना के विकास-क्रम में अध्यापक किस प्रकार योग दे सकता है?—ये सब समस्यायें हमारे सामने आती हैं। नीचे इन्हीं सब बातों पर अति संक्षेप में विचार किया जायगा।

## अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए शिक्षा का सिद्धान्त

(२) अन्तर्राष्ट्रीय दृष्टिकोण के विकास के लिए सर्वप्रथम हमें बालकों में

1. World Citizenship.

स्वतन्त्र विचार तथा स्वतन्त्र निर्णय करने की शक्ति उत्पन्न करनी चाहिए। सिनेमा, रेडियो, प्रेस, पुस्तक तथा नाटक आदि के सहारे व्यक्ति के विचार को आज किसी ओर भी झुकाया जा सकता है। अतः यह बड़ा आवश्यक है कि व्यक्ति में स्वतन्त्र विचार करने की शक्ति हो। इस शक्ति के सहारे व्यक्ति सभी बातों को स्वयं तौल सकेगा और सत्य और असत्य का निर्णय करेगा।

इसी सिद्धान्त से सम्बन्धित एक और भी सिद्धान्त समान रूप से महत्वपूर्ण है। वह यह कि हमारे नवयुवकों को यह समझना चाहिए कि जो सिद्धान्त एक राष्ट्र तथा एक विशिष्ट आयोजन में मानव[1] सम्बन्ध के लिए उपयुक्त हैं वे ही सिद्धान्त अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र तथा अन्य आयोजन में मानव सम्बन्धों के लिए किस प्रकार उपयुक्त होते हैं। इस समझ के विकास से ही अन्तर्राष्ट्रीय सहानुभूति और सहिष्णुता चारों ओर फैल सकेगी।

अन्तर्राष्ट्रीय भावना के विकास के लिए हमें अपने राष्ट्र-प्रेम की भावना को बदल देना होगा। राष्ट्र-प्रेम का तात्पर्य यह नहीं कि अपने राष्ट्र के अवगुणों को भी गुण समझा जाय और दूसरे राष्ट्र की अच्छाइयों को भी बुरा समझा जाय। वस्तुतः ये सब बड़े ही संकीर्ण भाव हैं। दूसरों से गुणों को सीखकर अपने राष्ट्र में उन्हें फैलाना ही सच्चे राष्ट्र प्रेम का द्योतक है।

ऊपर हम इस प्रकार की परस्पर-निर्भरता की ओर संकेत कर चुके हैं। प्रत्येक राष्ट्र किसी न किसी वस्तु के लिए दूसरे पर निर्भर रहता है। हमारी अन्ध भावनाओं ने इस सिद्धान्तों को पनपने नहीं दिया है। अन्तर्राष्ट्रीयता के हित में इस भावना का विकास करना बड़ा ही आवश्यक है। बालकों के शिक्षा-क्रम में इस पर विशेष ध्यान देना चाहिए।

अन्तर्राष्ट्रीयता के विकास के लिए हमारे व्यक्तिगत और राष्ट्रीय जीवन से भय का दूर होना बड़ा ही आवश्यक है। मनुष्य को मनुष्य का

1. Human Relation.

भय बना रहता है और राष्ट्र को राष्ट्र का। इसीलिए वह दूसरे के विरुद्ध अपनी शक्ति वर्द्धन में लगा रहता है। एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्र के भय से सेना का संगठन करता है अथवा किसी 'राजनीतिक गुट' का सदस्य होकर सैनिक सन्धियाँ करता है। भय की भावना युद्ध-भावना को भी जन्म देती है। अतः शिक्षा-क्रम में हमें बालकों को यह भावना देनी है कि मनुष्य को मनुष्य के प्रति विश्वास करना चाहिए।

अन्तर्राष्ट्रीयता की शिक्षा सामूहिक[1] उत्तरदायित्व के सिद्धान्त पर आधारित होनी चाहिए। संसार में जो कुछ अच्छाइयाँ या बुराइयाँ हैं। उनके लिए प्रत्येक बालक को अपने को समान रूप से उत्तरदायी समझना चाहिए। हमें अपने बालकों के हृदय में यह भाव भर देना चाहिए कि यह संसार एक है और सभी व्यक्ति एक ही विश्व के नागरिक हैं हमें बालकों को यह भाव देना है कि वे संसार के प्रत्येक व्यक्ति को अपने ही कुटुम्ब का एक सदस्य समझें और उनकी कठिनाई को अपनी कठिनाई समझें। यदि इस भावना ने उनके हृदय में घर कर लिया तो अन्तर्राष्ट्रीयता के विकास में देर न लगेगी।

हमें अपने बालकों को समझाना है कि मित्रता की सीमा केवल अपने ही राष्ट्र तक बँधी नहीं रहनी चाहिए। मित्रता स्थापित करने के लिए उन्हें समस्त संसार का द्वार अपने लिए खुला समझना चाहिए। यदि बालकगण इस भावना को अपना सके तो उनमे सामाजिक व्यवहार,[2] मानव कल्याण[3] तथा सामाजिक उत्तरदायित्व[4] की भावना का विकास होगा।

## अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए पाठ्यक्रम और शिक्षण-विधि

अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना देने के लिए हमें पाठ्यक्रम तथा शिक्षण-विधि के संगठन में कुछ परिवर्तन लाना होगा। पाठ्यक्रम में विभिन्न देशों

---

1. Collective Responsibility. 2. Social Behaviour. 3. Human welfare. 4. Social Responsibility.

के निवासियों, उनकी रहन-सहन, संस्कृति, इतिहास तथा संसार के इतिहास में उनका स्थान आदि विषयों को उचित स्थान देना होगा। इन विषयों को पढ़ाते समय इनका ठीक-ठीक ज्ञान बालकों को देना चाहिए। इस सम्बन्ध में किसी प्रकार की अतिरंजना गलत होगी। इतिहास, भूगोल, विज्ञान और साहित्य की सहायता से अन्तर्राष्ट्रीयता का विकास किया जा सकता है, क्योंकि इनके सहारे बालक विस्तृत संसार में प्रविष्ट हो सकता है।

बालकों में अन्तर्राष्ट्रीय भावना का विकास बहुत अंगों में अध्यापक पर निर्भर करता है। अध्यापक का निजी विश्वास, दृढ़ता तथा पटुता बालक में आवश्यक गुणों को भर सकती है। अध्यापक को प्रत्येक विषय में से सत्य को खोजकर बालकों के सामने रखना चाहिए और इस कार्य में अध्यापक का दृष्टिकोण अन्तर्राष्ट्रीयता का होना चाहिए।

प्राथमिक कक्षाओं में अन्य देश के निवासियों, उनकी रहन-सहन संस्कृति और व्यवसाय आदि के विषय में कहानियों द्वारा विद्यार्थियों को सरलता से ज्ञान दिया जा सकता है। मानवीय भूगोल पर विशेष ध्यान देना चाहिए। मानवीय भूगोल के अन्तर्गत मनुष्य का जीवन, उसकी भौगोलिक दशा, जलवायु तथा व्यापार आदि बातें आ जाती हैं। मानवीय भूगोल की ही सहायता से हम यह समझ पाते हैं कि किसी विशिष्ट स्थान का मानव एक विशिष्ट प्रकार का क्यों है। भौगोलिक दशा के ज्ञान से अन्य राष्ट्रों की क्रियाओं और नीतियों पर प्रकाश पड़ता है। भूगोल की उचित शिक्षा से विभिन्न राष्ट्रों की परस्पर-निर्भरता को बालकों को अच्छी तरह समझाया जा सकता है। भूगोल-शिक्षण से बालकों के हृदय में अन्य व्यक्तियों के लिए मैत्री भावना का विकास किया जा सकता है। इस भावना के आधार पर ही विश्व-शान्ति तथा अन्तर्राष्ट्रीयता का भवन खड़ा करना सम्भव होगा।

इतिहास के सहारे भी बालकों के हृदय में कुछ भावनाओं को जागृत किया जा सकता है। इतिहास को राष्ट्रीय भावना के जागरण का ही

साधन नहीं समझना चाहिए। यह दृष्टिकोण बड़ा ही संकीर्ण होगा। अन्तर्राष्ट्रीयता के हित में हमें इतिहास में राजनीतिक तथा विभिन्न राजाओं के संकीर्ण संघर्षों के स्थान पर इतिहास के सामाजिक और सांस्कृतिक अंगों पर विशेष ध्यान देना होगा। इतिहास में हमें मानवता से सम्बन्धित विषयों का समावेश करना चाहिए। युद्धों तथा राजाओं की वंशावली पर विशेष ध्यान देना विशेष लाभप्रद न होगा। इतिहास के पाठ्यक्रम में हमें विश्व के इतिहास को समुचित स्थान देना चाहिए, जिससे बालक अन्तर्राष्ट्रीय सम्बन्धों को समझें और उनका आदर करें। विद्यार्थियों को विभिन्न राष्ट्रों के सामाजिक तथा नैतिक उत्थान का ज्ञान देना चाहिए। उन्हें विश्व के महान पुरुषों के जीवन के आदर्शों को पढ़ाना चाहिए। इतिहास-शिक्षण के अन्तर्गत हमें विद्यार्थियों को बतलाना चाहिए कि वर्तमान वैज्ञानिक आविष्कार, साहित्य, अनुसन्धान तथा कला आदि सारे मानव जाति की सम्पत्ति है और यह उन महान आत्माओं के परिश्रम का फल है जो अपने को सारे विश्व का समझते हैं, न कि किसी विशिष्ट देश का। इस प्रकार के इतिहास-शिक्षण से बालकों में निश्चय ही अन्तर्राष्ट्रीयता का विकास होगा।

साहित्य भी अन्तर्राष्ट्रीयता के प्रसार का एक अच्छा साधन है। वस्तुतः साहित्य तो मानवता की सम्पत्ति है और उसमें विश्व-बन्धुत्व, सफलता-विफलता, सुख-दुख, जय-पराजय तथा जीवन के विभिन्न संघर्षों की झलक हम देख सकते हैं। सच्चा साहित्य किसी विशिष्ट देश की सीमा में बँधा नहीं रहता। वह तो सारे विश्व की सम्पत्ति होती है, क्योंकि उसमें मानव विचारों का स्रोत रहता है। मानव विचारों से अवगत होने पर बालक अवश्य ही अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं के वशीभूत होंगे और वे सारे विश्व को ही अपना और अपने को सारे विश्व का समझेंगे।

साहित्य की तरह कला को भी अन्तर्राष्ट्रीयता के प्रचार का एक साधन माना जा सकता है, क्योंकि कला में भी मानव भावनाओं का स्रोत रहता है।

अर्थशास्त्र तथा विज्ञान आदि को भी अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना के प्रचार का साधन बनाया जा सकता है। एक देश में युद्ध, अकाल तथा किसी प्रकार की विपत्ति का प्रभाव दूसरे देश पर किस प्रकार पड़ता है यह बालकों को समझाया जा सकता है। किस प्रकार खाद्य-समस्या का समाधान अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर ही सम्भव होता है यह अर्थशास्त्र के अध्ययन का एक मुख्य अंग होना चाहिए। विभिन्न वैज्ञानिक आविष्कारों ने विभिन्न देश के निवासियों के जीवन को परस्परनिर्भरता के बन्धन में बाँध दिया है यह विज्ञान की कक्षा में बालकों को समझाया जा सकता है। इस प्रकार अन्तर्राष्ट्रीयता के प्रचार में विभिन्न विषयों का उपयोग किया जा सकता है।

## अध्यापक का योग

अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं के प्रचार में अध्यापक के योग की ओर ऊपर संकेत किया जा चुका है। वस्तुतः अध्यापक का स्थान बहुत ही महत्वपूर्ण है। बहुत कुछ उसी पर निर्भर करता है। किसी विषय को वह विद्यार्थियों के सामने कैसे उपस्थित करता है इसका बड़ा ही प्रभाव पड़ता है। सर्वप्रथम अध्यापक का अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं में विश्वास होना चाहिए; दूसरे, इन भावनाओं को बालकों को देने की उसकी उत्कट इच्छा होनी चाहिए। अध्यापक को बालकों से कहना चाहिए कि यह विश्व एक ही है और सब लोग एक ही विश्व के नागरिक हैं। अतः संसार के किसी भाग में जन्म लेने का कोई महत्व नहीं होता। अध्यापक को बालकों को समझाना चाहिए कि जाति, वर्ण तथा धर्म आदि व्यक्ति को एक दूसरे से अलग नहीं करते; अलग करने वाली बात तो अपने-अपने नैतिक विचार होते हैं। प्रेम और सहानुभूति की कमी, अनाचार, अत्याचार तथा अन्याय आदि एक दूसरे को पृथक करते हैं। यदि इन सब के वशीभूत हो व्यक्ति काम न करे तो वह जहाँ जायगा वहाँ अपने प्रेम को फैलायगा और वह सारे संसार को ही अपना समझने लगेगा। यदि अध्यापक बालकों को इस भावना में रंग सका तो अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना ही चारों ओर दिखलाई पड़ेगी।

## स्कूल का वातावरण

बालकों में अन्तर्राष्ट्रीय भावना के फैलाने के लिए स्कूल के पूरे वातावरण पर हमें ध्यान देना होगा। स्कूल के दैनिक कार्य में हमें कुछ ऐसे आयोजन करने होंगे जिनमें अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं का सन्निवेश हो, जैसे स्कूल में यू० एन० ओ० परिषद तथा अन्तर्राष्ट्रीय गोष्ठियों के स्थापन को प्रोत्साहित करना चाहिए। इनकी बैठकों मे विद्यार्थियों के समक्ष अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं का प्रकाशन किया जा सकता है। त्यौहारों, यन्तियों तथा अन्य उत्सवों के अवसर पर वर्तमान युग के दूषणों पर प्रकाश डालते हुये अन्तर्राष्ट्रीयता का गुण वर्णित किया जा सकता है। यू० एन० ओ० के बाल-विभाग में सदस्य बन जाने के लिए विद्यार्थियों को उत्साहित करना चाहिए।

## यूनाइटेड नेशन्स

यूनाइटेड नेशन्स के प्रपत्र[1] के कुछ अंग जो कि २६ जून, १६४५ को सन फ्रैन्सिस्को में स्वीकृत किये गये शैक्षिक महत्वों से परिपूर्ण हैं। ये महत्व यूनाइटेड नेशन्स के उद्देश्यों में निहित हैं, जैसे :—

१—अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति और सुरक्षा की रक्षा करना। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए सभी राष्ट्रों के योग से आवश्यक साधनों का अपनाना। न्याय और अन्तर्राष्ट्रीय नियम के अनुसार अन्तर्राष्ट्रीय झगड़ों का निपटारा करना, जिससे विश्व-शान्ति भंग न हो।

२—विभिन्न राष्ट्रों के समान अधिकार तथा अपनी नीतियों के निर्धारण की पूरी स्वतन्त्रता के सिद्धान्त के आधार पर परस्पर-मैत्री का सम्बन्ध जोड़ना तथा सर्वव्यापक शान्ति की स्थापना के लिए अन्य साधनों का अपनाना।

३—जाति, भाषा, धर्म और लिङ्ग पर ध्यान न देते हुये आर्थिक, सामाजिक तथा सांस्कृतिक समस्याओं का अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर सुलझाव

---

1 Article 1, Chaper 1 of the Charter.

खोजना, जिससे मानव अधिकार और मानव स्वतन्त्रता के सिद्धान्त सर्वमान्य हो जाँय।

## अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध के लिए यूनेस्को का प्रयास

यूनाइटेड नेशन्स के अन्तर्गत यूनेस्को[1] नामक अर्थात् ( अन्तर्राष्ट्रीय शिक्षा-विज्ञान-संस्कृति संस्था ) एक संस्था स्थापित की गई है। यूनेस्को के उद्देश्य यू० एन० ओ के संविधान के इस वाक्य[2] से स्पष्ट है कि "युद्ध का प्रारम्भ मनुष्य के मस्तिष्क से ही होता है, अतः मनुष्य के मस्तिष्क में ही शान्ति की सुरक्षा का निर्माण करना चाहिए।"

तीन विधियों से यूनेस्को अपने इस उद्देश्य के पालन की चेष्टा कर रहा है:—

१—संसार के विभिन्न राष्ट्रों में पारस्परिक ज्ञान और अवबोध उत्पन्न करना।

२—संस्कृति और शिक्षा का प्रसार करना।

३—ज्ञान की रक्षा करना, उसे बढ़ाना तथा उसका प्रसार करना।

यूनेस्को का यह प्रयत्न है कि रचनात्मक कलाओं के सृजन में व्यक्ति किसी विशिष्ट राष्ट्र, भाषा वा संस्कृति के बन्धन से अवरोधित न हों। शैक्षिक, सांस्कृतिक और वैज्ञानिक समस्यायें जिनका रूप सार्वलौकिक है उनके निराकरण का प्रयास यूनेस्को करता है। कृषि, स्वास्थ्य, खगोल तथा कला-सम्बन्धी विभिन्न समस्याओं के सुलझाव में यूनेस्को सहायता करता है। यूनेस्को के विभिन्न कार्यों से इस सिद्धान्त की पुष्टि होती है कि शिक्षा स्थानीय तथा राष्ट्रीय सीमा को पार कर सकती है। यूनेस्को अपने सभी कार्यों में विश्व-समाज की भावना का प्रसार करता है। इस प्रसार के लिए वह राज्य, जनता, शिक्षा-विशेषज्ञों, वैज्ञानिकों, और विद्वानों को रेडिओ, सिनेमा तथा प्रेस के क्षेत्र में

---

1. United Nations Educational Scientific and Cultural Organization (UNESCO). 2. Since wars begin in the minds of men, it is in the minds of men that the defences of peace must be constructed.

अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर सहकार्यता को प्रोत्साहन देता है। विशेषकर शिक्षा के क्षेत्र में यूनेस्को 'सारभूत[1] शिक्षा' का विश्व में प्रसार करना चाहता है जिससे अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध के लिए शिक्षा क्षेत्र में प्रयास किया जाय। साथ ही, यूनेस्को सभी सदस्य-राष्ट्रों की शिक्षा का स्तर भी ऊँचा करता है।

सन् १९४७ ई० में यूनेस्को ने 'अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए शिक्षा' पर विचार-विनिमय के लिए एक गोष्ठी संगठित किया था। इस गोष्ठी ने निम्नलिखित दस सिद्धान्तों की ओर संकेत किया है जिन पर माध्यमिक स्कूलों में सामाजिक विज्ञान[2] के अध्ययन के माध्यम द्वारा अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए शिक्षा आधारित की जा सकती है :—

१—सामाजिक विज्ञानों के शिक्षण में विश्व के सभी प्रधान अंगों के अध्ययन पर ध्यान देना चाहिए।

२—सांसारिकसम स्याओं के किसी महत्वपूर्ण अंग में रुचि लेने के लिए विद्यार्थी को प्रोत्साहित करना चाहिए।

३—संसार के भूगोल के अध्ययन पर बल देते हुए राष्ट्र की प्राकृतिक सम्पत्तियों की ओर संकेत करना चाहिए। इसमें विश्व की खाद्य-समस्या की भी बात आनी चाहिए।

४—वांछित मानव-सम्बन्धों के विकास के हित में सामाजिक विज्ञान के अध्ययन में मानव व्यक्तित्व के विकास का भी अध्ययन करना चाहिए।

५—सामाजिक विज्ञान के अध्ययन में विभिन्न मानव-समुदायों के परस्पर सौहार्दपूर्ण सम्बन्धों पर बल देना चाहिए, और, वर्ण, धर्म, तथा संस्कृति के कारण आर्थिक और शैक्षिक स्तर पर जो भेद भाव माना जाता है उसे दूर करना चाहिए।

६—सामाजिक विज्ञान के अध्ययन में अन्तर्राष्ट्रीय तनाव तथा सह-

1. Fundamental Education. 2. Social Studies.

कारिता-सम्बन्धी समस्याओं पर विचार करना चाहिए, और साथ ही इस सम्बन्ध में यू० एन० ओ० के कार्यों पर भी ध्यान देना चाहिए।

७—सामाजिक विज्ञान के अध्ययन में सामयिक घटनाओं और समस्याओं पर विचार करना चाहिए।

८—सामाजिक विज्ञान के शिक्षण में ठीक-ठीक बातों को प्रस्तुत करना चाहिए, परन्तु साथ ही वांछित मनोवृत्ति[1] और कौशल[2] के विकास पर भी ध्यान देना चाहिए।

९—सामाजिक विज्ञान के अध्ययन में आलोचनात्मक तर्क-शक्ति के विकास पर विशेष बल देना चाहिए।

१०—सामाजिक विज्ञान के अध्ययन में नागरिकता की शिक्षा के लिए कक्षा, स्कूल तथा समाज को प्रयोगशाला[3] के रूप में प्रयोग करना चाहिए।

यूनेस्को के कार्य-विधि से स्पष्ट है कि अन्तर्राष्ट्रीयता की शिक्षा के लिए हमें किस प्रकार प्रयास करना चाहिए। अतः यदि इसकी कार्य-विधि को प्रत्येक शिक्षा-केन्द्र अपनाये तो अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना का प्रसार शीघ्र होगा।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### अन्तर्राष्ट्रीयता के प्रभाव का बढ़ना

वैज्ञानिक आविष्कारों के फलस्वरूप हम एक दूसरे के निकट। हमारी परस्पर-निर्भरता। अन्तर्राष्ट्रीय सहकारिता और सहकारिता की ओर। चारों ओर अन्तर्राष्ट्रीयता का प्रभाव।

### अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध की समस्या

परन्तु आज शान्ति का राज्य नहीं। देशों में आपसी-तनातनी। अन्तर्राष्ट्रीयता की अवबोध की समस्या महत्वपूर्ण।

यू० एन० ओ० अपने उद्देश्यों में सफल नहीं। विविध राष्ट्रों में तना-

1. Attitdues. 2. Skills. 3. Laboratories.

तनी। अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध के लिए मनोवैज्ञानिक और शैक्षिक साधनों का सहारा।

## भग्नाशा और शोषण की प्रवृत्ति

भग्नाशा युद्ध की जड़। दूषित सामाजिक संगठन से भग्नाशा की उत्पत्ति। आज आवश्यकताओं और साधनों में खाई। वैज्ञानिक आविष्कारों से हमारी सुख-सम्बन्धी अपेक्षाओं का बढ़ना। भग्नाशा-ग्रस्त व्यक्तियों की बाढ़। शोषण की प्रवृत्ति।

## शक्ति, प्रतिष्ठा और लाभ-प्राप्ति की प्रेरणा

वैज्ञानिक आविष्कारों से उत्पादन में हमारी दक्षता, प्रकृति पर हमारा नियन्त्रण। परन्तु मानव मस्तिष्क पर नियन्त्रण नहीं। शक्ति, प्रतिष्ठा और लाभ-प्राप्ति की प्रेरणा।

अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध की समस्या का निराकरण राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय दोनों दृष्टिकोण से। सहकारिता का और गणतन्त्रात्मक सिद्धान्तों का आधार।

## शिक्षा का दायित्व

मानव को एक इकाई में बाँधना। विश्व-नागरिकता तथा मानवता के प्रति प्रेम उत्पन्न करना। संकुचित राष्ट्रीयता का परिणाम घातक।

## अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए शिक्षा का सिद्धान्त

(क) स्वतन्त्र विचार और निर्णय करने की शक्ति उत्पन्न करना।
(ख) मानव सम्बन्धों के लिए उपयुक्त सिद्धान्तों को समझना।
(ग) राष्ट्र-प्रेम की भावना को बदलना आवश्यक।
(घ) परस्पर-निर्भरता की भावना पर बल देना।
(ङ) भय को दूर करना। भय की भावना से युद्ध-भावना का जन्म। मनुष्य को मनुष्य के प्रति विश्वास करना।

सामूहिक उत्तरदायित्व के सिद्धान्त पर अन्तर्राष्ट्रीयता की शिक्षा आधारित हो। समाज की अच्छाई तथा बुराई के लिए प्रत्येक व्यक्ति

उत्तरदायी। सभी व्यक्ति एक ही विश्व के नागरिक। दूसरों की कठिनाई को अपनी कठिनाई समझना।

मित्रता की सीमा अपने ही राष्ट्र की सीमा तक न बँधी हो।

## अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए पाठ्य-क्रम और शिक्षण-विधि

विभिन्न देशों के निवासियों, उनकी रहन-सहन, संस्कृति, इतिहास आदि को पाठ्यक्रम में स्थान। इनका ठीक-ठीक ज्ञान बालकों को देना। इतिहास, भूगोल, विज्ञान और साहित्य का सहारा।

अन्तर्राष्ट्रीय भावना का विकास अध्यापकों पर निर्भर। बालकों के सामने सत्य को रखना।

कहानियों द्वारा प्राथमिक कक्षाओं में बालकों को अन्तर्राष्ट्रीय बातों का ज्ञान देना। मानवीय भूगोल पर विशेष ध्यान। भूगोल की उचित शिक्षा से परस्पर-निर्भरता का ज्ञान देना।

इतिहास में मानवता से सम्बन्धित विषयों का समावेश करना। विश्व के इतिहास को स्थान। विभिन्न राष्ट्रों के सामाजिक तथा नैतिक उत्थान का ज्ञान देना। महान् पुरुषों के जीवन चरित को पढ़ाना।

अन्तर्राष्ट्रीयता के लिए साहित्य अच्छा साधन। साहित्य मानवता की सम्पत्ति। साहित्य में मानव विचारों का स्रोत।

कला भी अन्तर्राष्ट्रीयता के प्रचार का साधन।

अर्थशास्त्र और विज्ञान अन्तर्राष्ट्रीयता-भावना के प्रचार का साधन।

### अध्यापक का योग

अध्यापक पर ही बहुत कुछ निर्भर। उसका अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं में विश्वास होना आवश्यक।

### स्कूल का वातावरण

स्कूल के पूरे वातावरण में अन्तर्राष्ट्रीय भावनाओं का संचार होना। यू० एन० ओ० परिषद् तथा अन्तर्राष्ट्रीय क्लब। वर्तमान युग के दूषणों पर प्रकाश डालना।

## यूनाइटेड नेशन्स

इसका प्रपत्र शैक्षिक महत्वों से परिपूर्ण।

## अन्तर्राष्ट्रीय अवबोध के लिये यूनेस्को का प्रयास

संसार के विभिन्न राष्ट्रों में पारस्परिक अवबोध उत्पन्न करना। संस्कृति और शिक्षा का प्रसार। ज्ञान की रक्षा करना। सार्वलौकिक शैक्षिक, सांस्कृतिक तथा वैज्ञानिक समस्याओं का निराकरण विश्व-समाज की भावना का प्रसार। सारभूत शिक्षा प्रसार।

सामाजिक विज्ञान के अध्ययन के लिए दस सिद्धान्तों का निर्माण।

यूनेस्को की कार्य-विधि से अन्तर्राष्ट्रीयता की शिक्षा-प्रणाली का हमें ज्ञान होता है।

## सहायक पुस्तकें

१—कैन्ट्रिल, एच०, टेन्शसन्स दैट कॉज़ वार, यूनिव० ऑव् इलीन्वाय, १६५०।

२—एडूकेशन पॉलिसीज़ कमीशन : (एन ई ए) प्वाइन्ट फ़ोर ऐएड एडूकेशन, वाशिङ्गटन, डी० सी, १६५०।

३—क्लिनवर्ग, ओ० : टेशन्सन्स अफेक्टिङ्ग इन्टरनेशनल अण्डरस्टैडिङ्ग, बुलटिन नं० २, द सोशलसाइन्स रीसर्च कौन्सिल, १६५०।

४—यूनेस्को : फण्डामेण्टल एडूकेशन, मैकमिलन, न्यूयार्क, १६४७।

५—यूनेस्को : वर्ल्ड कम्यूनिकेशन, कोलम्बिया यूनिव० न्यूयार्क, १६५२।

६—मूर० सी० बो० ऐण्ड कोल, डब्लू० ई० : सोशियॉलॉजी इन एडूकेशनल प्रैक्टिस, अध्याय १३, हूफ्टन मिफ़्लिन कम्पनी, न्यूयार्क १६५२।

७—सईदीन, के० जी०, एडूकेशन फॉर इन्टरनेशनल अण्डरस्टैन्डिङ्ग, हिन्द किताब लि० बम्बई, १६४८।

# २०

## शिक्षा : चल-चित्र और नभवाणी[1]

अन्वेषणों से पता चला है कि चलचित्र देखने वाले नवयुवकों में अधिकांश लोग चलचित्र इसलिए जाते हैं, क्योंकि वह मनोरंजन का एक सरल और सस्ता साधन है। समाज की विषमता ज्यों-ज्यों बढ़ती जाती है और व्यक्ति का कार्य ज्यों-ज्यों अधिक विशेषित[2] रूप धारण करने लगता है, व्यक्ति को मनोरंजन की आवश्यकता का अत्यधिक अनुभव होने लगता है। यह मनोरंजन किसी प्रकार के खेल, इधर-उधर मनोरंजन के स्थान पर जाना अथवा चल-चित्र के द्वारा प्राप्त करने का व्यक्ति प्रयत्न कर सकता है। मनोरंजन द्वारा भग्नाशा, थकान तथा जीवन की अन्य कठिनाइयों से थोड़ी देर के लिए व्यक्ति अवकाश पा जाता है और उसे बड़े सन्तोष का अनुभव होता है। इस दृष्टिकोण से यह कहा जा सकता है कि चल-चित्र मानसिक स्वास्थ्य के हित में कुछ लाभप्रद है। परन्तु इस लाभ के अतिरिक्त कुछ हानियाँ भी हैं जिन पर हमारा ध्यान अवश्य जाना चाहिए। चल-चित्र से व्यक्ति कुछ ऐसे विचारों को ग्रहण कर सकता है जिससे उसके चरित्र पर बुरा प्रभाव पड़ सकता है। चलचित्र से दूसरी हानि यह है कि अपने मनोरंजन के लिए व्यक्ति उस पर इस प्रकार निर्भर हो सकता है कि अन्य साधनों की प्राप्ति अथवा चिन्तन के लिए वह एकदम असमर्थ हो सकता है। इस अध्याय में हम चल-चित्र के विविध लाभ और हानियों पर दृष्टिपात नहीं कर सकेंगे।

1. Education : Motion Picture and Radio. 2. Specialized.

हमारा प्रयत्न यहाँ केवल स्कूल में उसके प्रयोग से लाभ और हानियों के संक्षिप्त विवेचन से ही रहेगा।

## क—शिक्षा और चल-चित्र[1] या 'मोशन पिक्चर'

चल-चित्र का विकास बीसवीं शताब्दी की एक अद्भुत देन है। इसके आविष्कार से सारे संसार के मनोरंजन के साधनों में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन आया है, और अब शिक्षा-क्षेत्र में भी इसके उपयोग की महत्ता को लोग स्वीकार करने लगे हैं। चल-चित्र के शैक्षिक उपयोगिता से इसके आविष्कारक बहुत पहले से ही परिचित थे, परन्तु अब तक इसका द्रुततम विकास मनोरंजन के ही क्षेत्र में हुआ है, तथापि शिक्षा के क्षेत्र में भी चल-चित्र का अब प्रयोग किया जाने लगा है। इस क्षेत्र में अमेरिका अग्रगण्य है। हमारे देश में तो केवल राजकीय संस्थाओं द्वारा ही कदाचित् कुछ स्कूलों को प्रयोग के लिए कुछ चल-चित्र मिल जाते हैं, परन्तु अभी तक विशेष चल-चित्र के उपलब्ध न होने से हमारे देश के स्कूलों में इसका प्रयोग नहीं के बराबर है।

शैक्षिक क्षेत्र में चल-चित्र के प्रयोग के लाभ[2] और सीमायें[3] दोनों उसी प्रकार से हैं जैसे किसी भी दूसरे विधि अथवा प्रणाली के होते हैं। नीचे हम इसके लाभ और सीमाओं पर ही दृष्टिपात करेंगे।

### चल-चित्र से शैक्षिक लाभ

१—चल-चित्र की सहायता से 'ध्वनि'[4] और 'रंग'[5] दोनों कक्षा में आ जाता है और इससे एक ऐसी वास्तविकता[6] का बोध होता है जो और किसी विधि से सम्भव नहीं है।

२—जो प्रक्रियायें बहुत काल तक चलती रहती हैं और जो देश के विभिन्न स्थलों पर घटित होती हैं उन्हें कक्षा में लाने के लिए चल-चित्र के अलावा दूसरा कोई साधन नहीं है। किसी भी फैक्टरी, मिल, खान,

---

1. Education and Motion Picture. 2. Advantages. 3. Limitations. 4. Sound. 5. Colour. 6. Realism.

अथवा कार्य-क्षेत्र की प्रक्रिया को चल-चित्र की सहायता से कक्षा में लाकर विद्यार्थियों को तत्सम्बन्धी बातें बड़ी अच्छी तरह समझाई जा सकती हैं।

३—प्रकृति तथा कुछ उद्योग-धन्धों के क्षेत्र में कुछ प्रक्रियायें इतनी शीघ्रता अथवा मन्द गति से चलती हैं कि हमारी आँखें उन्हें अच्छी तरह समझ नहीं सकतीं, परन्तु चल-चित्र की सहायता से इसे सम्भव किया जा सकता है।

४—सामान्य शिक्षण-क्रम में चल-चित्र की सहायता से छात्रों की रुचि बढ़ जाती है, क्योंकि चल-चित्र के विविध दृश्य तथा उसकी गतियाँ उनके ध्यान को बरबस अपनी ओर खींच लेती है। इस प्रकार सीखना उनके लिए मनोरंजन हो जाता है।

५—भूतकाल की घटनाओं को नाटक के रूप में चल-चित्र की सहायता से विद्यार्थियों को समझाया जा सकता है। जैसे पन्द्रहवीं शताब्दी में किसी विशिष्ट स्थल के निवासियों की रहन-सहन कैसी थी इसे नाटक के रूप में चल-चित्र द्वारा कक्षा में उपस्थित किया जा सकता है।

६—चल-चित्र की सहायता से आवश्यकतानुसार किसी वस्तु के आकार को बढ़ा अथवा घटा कर कक्षा में रक्खा जा सकता है। जैसे, चल-चित्र में हम केवल रक्त-संचार की प्रक्रिया को ही नहीं, वरन् रक्त में स्थित सफेद और लाल कीटाणुओं[1] को भी देख सकते हैं। इसी प्रकार दूरबीन से भी जो वस्तुएँ हम नहीं देख पाते उन्हें हम चल-चित्र की सहायता से कक्षा में दिखला सकते हैं।

७—प्रति व्यक्ति के हिसाब से कम ही दाम में चल-चित्र एक बड़ी संख्या के दर्शकों के यहाँ पहुँच जाता है। मान लीजिए, यदि किसी चल-चित्र के बनाने में एक लाख रुपया खर्च हुआ और उसे एक लाख बालकों को दिखाया जा रहा है तो प्रति व्यक्ति खर्च एक ही रुपया पड़ा और यदि वह चल-चित्र पाँच साल तक चले तो प्रति व्यक्ति खर्च $\frac{1}{5}$ रु० आया।

1. White and red corpuscles.

८—चल-चित्र की सहायता से अपढ़ के पास भी विचारों को पहुँचाया जा सकता है। कक्षा में सबसे मन्द विद्यार्थी भी यह बतला सकता है कि चल-चित्र में उसने क्या देखा। स्पष्ट है कि चल-चित्र की सहायता से तीव्र और मन्द बालकों के अनुभव में आवश्यकतानुसार वांछित समता लाई जा सकती है। यह ध्यान देने की बात है कि जनता को शिक्षित करने के लिए सोवियत रूस में चल-चित्र का बहुत ही उपयोग किया गया है।

९—चल-चित्र से कक्षा में छात्रों को सौन्दर्यबोधक और सुखद अनुभव दिये जा सकते हैं।

१०—चल-चित्र की सहायता से विद्यार्थियों को वस्तु, विचार और घटना के परस्पर-सम्बन्ध को समझाया जा सकता है। जैसे, चल-चित्र की सहायता से कपास की उपज, रुई का निकालना, कपड़ों का बुनना, उन्हें बाजार में बेचना तथा दर्जी के यहाँ उनका सीना दिखलाया जा सकता है।

अब नीचे चल-चित्र की सीमाओं पर विचार किया जायगा।

## चल-चित्र की सीमाएँ[1]

१—शिक्षण में जिन साधनों का उपयोग किया जाता है उनमें चल-चित्र में सबसे अधिक दाम लगता है। अतः प्रत्येक स्कूल के लिए यह उपलब्ध नहीं हो सकता। ऊपर भी इस ओर संकेत किया जा चुका है।

२—चल-चित्र मनोरंजन का साधन है। अतः बहुत सम्भव है कि कुछ शिक्षक इसके शैक्षिक महत्व पर समुचित ध्यान न देकर इसे मनोरंजन का ही एक साधन मान लें।

३—चल-चित्रों से विद्यार्थियों को समय का गलत अनुमान हो सकता है। उदाहरणार्थ, यदि एक शताब्दी की कुछ घटनायें आधे घण्टे में उपस्थित की गईं तो विद्यार्थी यह अनुमान कर सकता है कि वास्तविक जीवन

1. Limitations.

में भी उनके घटने में आधा ही घण्टा लगा है। दूसरे, चल-चित्र घटना के बाद दूसरी घटना को देख कर विद्यार्थी गलत समझ सकता है कि उनके कारण में परस्पर-सम्बन्ध है।

४—चल-चित्र में छोटी-छोटी वस्तुओं को बड़े आकार में दिखलाया जाता है इससे विद्यार्थियों को आकार का गलत ज्ञान हो सकता है—वे सोच सकते हैं कि वे वस्तुएँ उतनी ही बड़ी होती हैं। प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक स्टैनली हॉल को यह ज्ञात हुआ कि एक स्कूल के प्रारम्भिक कक्षाओं के विद्यार्थी गाय को चूहे के बराबर बड़ा समझते थे, क्योंकि उनकी पाठ्य-पुस्तक में गाय का चित्र चूहे इतना बड़ा दिया गया था।

५—चल-चित्र के उपलब्ध रहने पर प्रत्यक्ष अनुभव के लिये सुयोग रहने पर भी शिक्षक उसी के उपयोग की ओर झुक सकता है। किसी फैक्टरी की प्रक्रिया-सम्बन्धी चल-चित्र दिखलाना व्यर्थ होगा जब पास की किसी फैक्टरी में वहाँ की प्रक्रियाओं को देखने के लिये विद्यार्थियों को भेजा जा सकता है। जीवन की वास्तविक परस्थिति अथवा अनुभव की बराबरी पुस्तक अथवा चल-चित्र नहीं कर सकते।

६—चल-चित्र सामूहिक अध्ययन का ही एक साधन है, परन्तु कभी-कभी किसी बात को समझने के लिये व्यक्तिगत अध्ययन भी आवश्यक हो सकता है। सम्भव है कि जब चल-चित्रों का आधिक्य हो जाय तो उनका व्यक्तिगत अध्ययन भी सम्भव हो जाय, परन्तु अभी तक तो यह इस प्रकार व्यावहारिक नहीं हो सका है।

## स्कूल-कार्य में चल-चित्र से सहायता

अब तक पाश्चात देशों ( विशेषकर अमेरिका ) के स्कूलों में चल-चित्र का उपयोग बालकों को विभिन्न बातों सम्बन्धी ज्ञान देने के लिये किया गया है। बहुत से लोगों की धारणा है कि चल-चित्र की सहायता से स्वास्थ्य, सामयिक देशी और विदेशी घटनायें, राजनैतिक सिद्धान्त, सामाजिक और आर्थिक समस्यायें, तथा मानव-सम्बन्ध आदि विषयक बातें विद्यार्थियों को सरलता से समझाया जा सकता है। इस प्रकार चल-चित्र

बालकों को नये-नये अनुभव तथा सामाजिकता और नैतिकता की चेतनता दे सकता है।

अन्वेषणों से पता चला है कि घण्टों के पढ़ने से बालक जो बातें नहीं सीख पाते उन्हें वे आधे ही घण्टे में चल-चित्र की सहायता से समझ सकते हैं। संसार ज्ञान से इतना भरा हुआ है कि ज्ञान प्राप्त करने में समय की जो कुछ भी बचत होती वह बहुत ही मूल्यवान है।

चल-चित्र की सहायता से विभिन्न विचारों में एक सम्बन्ध सरलता से जोड़ा जा सकता है।

शिक्षा-विशेषज्ञ स्कूल में वास्तविकता के लाने पर बल देते हैं। चल-चित्र से कक्षा में कुछ वास्तविकता लाई जा सकती है।

चल-चित्र की सहायता से विद्यार्थी कला की रसानुभूति कर सकते हैं।

चल-चित्र मन्द और तीव्र दोनों प्रकार के विद्यार्थियों के लिये समान रूप से रुचिकर होता है। अतः इसकी सहायता से दोनों को पढ़ाया जा सकता है।

नेत्र-दोष, भाषा की कठिनाई, पढ़ने की गलत विधि, मन्द बुद्धि तथा संवेगात्मक धक्के आदि के कारण कोई विद्यार्थी किसी बात के समझने में असमर्थ हो सकता है। चल-चित्र की सहायता से इन कठिनाइयों को बहुत कुछ दूर किया जा सकता है। इसका अर्थ यह नहीं कि एक मन्द बुद्धि बालक चल-चित्र से उतना ही लाभ उठा सकता है जितना कि एक तीव्र बुद्धि बालक। तीव्र बुद्धि बालक स्वभावतः चल-चित्र से अधिक लाभ उठायेगा, क्योंकि अपेक्षाकृत उसकी पृष्ट-भूमि तथा समझने की शक्ति मन्द बुद्धि वाले से अच्छी है।

परन्तु हाँ, यह सत्य है कि पुस्तक पढ़ने की अपेक्षा मन्द बुद्धि बालक चल-चित्र से अधिक लाभ उठा सकता है।

## कुछ शैक्षिक चल-चित्रों के प्रकार

**शैक्षिक चल-चित्र प्रायः उन चल-चित्रों को कहा जाता है जिन्हें प्रायः विद्यार्थियों को शिक्षा देने के उद्देश्य से ही तैयार किया जाता है।**

अमेरिका में तैयार किये जाने वाले शैक्षिक चल-चित्र प्रायः छः प्रकार के होते हैं :—१—कक्षा चल-चित्र[1], २—औद्योगिक चल-चित्र[2], ३ स्कूल में बनाया[3] हुआ चल-चित्र, ४—वास्तविक जीवन का चल-चित्र[4], ५—समाचार वाला[5] चल-चित्र और ६—चल-चित्र नाटक[6]। नीचे प्रत्येक के क्षेत्र की ओर संकेत किया जा रहा है। कक्षा चल-चित्र का सम्बन्ध कक्षा में किसी विषय के शिक्षण से रहता है। जो व्यक्ति स्कूल की आवश्यकताओं से अवगत रहते हैं वे ही इसे बना सकते हैं। औद्योगिक चल-चित्र का प्रधान उद्देश्य विज्ञापन होता है और इसमें फैक्टरी और मिल के मालिकों की रुचि काम करती है। औद्योगिक चल-चित्रों में विज्ञापन के क्रम में बालकों की दृष्टि में कुछ अवांछित बातें भी आ जाती हैं। अतः स्कूल में उनके उपयोग में सावधानी की आवश्यकता होती है। विद्यार्थियों के कार्य-सम्बन्धी ( जैसे, खेल तथा बाहरी यात्रा ) चल-चित्र कुछ स्कूलों द्वारा बनाये जाते हैं। कुछ स्कूल कक्षा-शिक्षण के लिए भी अपने यहाँ चल-चित्र बनाते हैं। देश के शासक विज्ञापन के लिए स्कूल में बनाये हुए चल-चित्रों का बड़ा उपयोग करते हैं। वास्तविक जीवन के चल-चित्रों का उपयोग युद्ध-काल में अधिक किया गया है, जैसे सैनिकगण और नागरिक एक दूसरे के कार्य के महत्व को युद्ध के सम्बन्ध में समझ सकें। अब इनका प्रयोग स्कूलों में भी किया जाता है। समाचार वाले चल-चित्र में देशी और विदेशी समाचार रहते हैं और स्कूल में उनका उपयोग सामाजिक विज्ञान की कक्षाओं में किया जाता है। चल-चित्र नाटक में प्रसिद्ध छोटे-छोटे नाटकों को स्थान दिया जाता है। इनका प्रयोग स्कूल में बड़े-बड़े समारोहों के अवसर पर किया जाता है।

### चल-चित्र के कुछ विशेष उपयोग

कक्षा-शिक्षण के अतिरिक्त चल-चित्रों का प्रयोग स्कूल में कुछ अन्य कार्यों के लिए भी किया जा सकता है। उदाहरणार्थ, व्यावसायिक[7]

1. Classroom films. 2. Industrial films. 3. School made films, 4. Documentary films. 5. Newsreel. 6. Photoplays. 7. Vocational Guidance,

निर्देशन के सम्बन्ध में चल-चित्रों की सहायता ली जाती है। इस सम्बन्ध में चलचित्रों द्वारा विद्यार्थियों को किसी उद्योग या धन्धे के बारे में इन सब बातों का ज्ञान दिया जाता है :—१—किसी उद्योग या धन्धे के लिए किस प्रकार की ट्रेनिङ्ग अथवा शिक्षण की आवश्यकता है, २—आवश्यक व्यक्तिगत गुण, ३—किस प्रकार के कार्य उस धन्धे में बहुधा करने होंगे, ४—धन्धे का सामाजिक महत्व क्या है, और ५—धन्धे में आगे बढ़ने के लिए क्या अवसर है ?

विद्यार्थियों को पाठ्यविष्यान्तर[1] क्रियाओं को सिखाने के लिए चल-चित्रों को सहायता ली जा सकती है। अमेरिका के स्कूलों में चल-चित्रों का इस प्रकार उपयोग किया जाता है। बेसबॉल, फुटबॉल, हॉकी और तैरना आदि सिखाने में चल-चित्र बड़े ही उपयोगी वहाँ माने जाते हैं।

अपने कार्यों का विज्ञापन करने अर्थात् अपने नाम बढ़ाने के लिए स्कूल चल-चित्रों की सहायता लेते हैं।

प्रौढ़[2] शिक्षा के क्षेत्र में चल-चित्र की सहायता बड़ी ही महत्वपूर्ण मानी जा सकती है। चल-चित्र में बहुत से ऐसे विचार और समस्यायें मिलते हैं जिन पर विचार-विमर्श किया जा सकता है। प्रौढ़ शिक्षा के लिए उपयुक्त अनेक चल-चित्र आजकल अमेरिका में उपलब्ध हैं, जैसे, स्वास्थ्य तथा नागरिकता आदि सम्बन्धी।

अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना के प्रसार के लिये चल-चित्र की सहायता बहुत ही लाभप्रद है। युद्ध के लिये जिन-जिन नये अस्त्रों का आविष्कार किया गया है उन्हें समझना एक व्यक्ति के लिये आवश्यक समझा जा सकता है। स्कूल को यह उत्तरदायित्व लेना चाहिये कि वह भावी नागरिकों को युद्ध की निरर्थकता तथा उसमें नष्ट होने वाले अतुल धन को समझावें। इस सन्बन्ध में अमेरिका में कई रोचक चल-चित्र तैयार किये गये हैं।

## चल-चित्र की सहायता से पढ़ाना

कक्षा में चल-चित्रों की सहायता से पढ़ाने के लिये कुछ सावधानी की

1. Extra-curricular Activities. 2. Adult Education.

आवश्यकता है। चल-चित्रों के सम्बन्ध में यह न सोचना चाहिये कि उन्हें विद्यार्थियों को केवल दिखला देने से ही काम चल जायगा। शिक्षक को यह देखना है कि विद्यार्थी चल-चित्र को कक्षा में मनोरंजन का एक साधन ही न समझ लें। अतः उसे सिखलाना होगा कि चल-चित्र को वह शिक्षण की एक विधि समझे। चल-चित्र के उपयोग में दो प्रधान उद्देश्यों को रखना चाहिये—(१) साधारण निष्कर्ष और (२) कुछ विशिष्ट बातों का ज्ञान उदाहरणार्थ, दक्षिण भारत सम्बन्धी कोई चल-चित्र दिखलाते समय निम्न-लिखित साधारण निष्कर्षों को निकालने के लिये विद्यार्थियों का ध्यान आकर्षित किया जा सकता है—

१—दक्षिण भारत के राज्यों की स्थिति को विद्यार्थियों को ठीक-ठीक समझाना।

२—इस भाग की पैदावार से उन्हें परिचित करना।

३—इस भाग की कुछ सामाजिक समस्याओं की ओर विद्यार्थियों का ध्यान आकर्षित करना।

४—इस भाग के कुछ प्रसिद्ध नेताओं से विद्यर्थियों को परिचित करना।

विशिष्ट बातों के सम्बन्ध में निम्नलिखित पर विद्यार्थियों का ध्यान आकर्षित किया जा सकता है—

१—इस भाग को वह उपज जो अन्य स्थानों को भेजी जाती है, तथा

२—वे वस्तुएँ जो यहाँ दूसरे भाग से मँगाई जातीं हैं आदि, आदि।

इस प्रकार बालकों के सामने कुछ विशिष्ट उद्देश्यों को स्पष्टतः रख-कर शिक्षक को चल-चित्र का प्रयोग करना चाहिये।

चलचित्र को कक्षा के सामने उपस्थित करने के पूर्व शिक्षक को उसका अलग से अच्छी तरह अध्ययन कर लेना चाहिए। उसे पहले ही यह समझ लेना चाहिये कि चल-चित्र में आये हुए किन दृश्यों, शब्दों तथा बातों की पुनर्व्याख्या बालकों के लिये करनी होगी। इस प्रकार की तैयारी से विद्यार्थियों का बड़ा ही लाभ होगा।

को यह समझना चाहिए कि शिक्षण के किस स्थान पर अर्थात्

प्रारम्भ, मध्य अथवा अन्त में—चल-चित्र का उपयोग करना चाहिये। उदाहरणार्थ 'अणुशक्ति'[1] पर वाला चल-चित्र पाठ के अन्त में ही दिखलाना उचित होगा, क्योंकि 'अणु शक्ति' के बारे में अच्छी तरह पढ़ लेने के बाद चल-चित्र से उसकी और पुष्टि की जा सकती है। बहुत सम्भव है कि प्रारम्भ में दिखलाने से विद्यार्थियों के समझ में ही अणुशक्ति-सम्बन्धी चल-चित्र न आवे।

जैसा ऊपर संकेत किया जा चुका है कि कुछ विद्यार्थी चल-चित्र को अपने मनोरंजन का एक साधन मान सकते हैं। अतः चल-चित्र को शिक्षण विधि का एक अंग मानने के लिए विद्यार्थियों को तैयार करना चाहिए। चल-चित्र के उद्देश्य और विषय के अनुसार विद्यार्थियों को कुछ लिखने, पढ़ने या करने को देना चाहिए। ऐसा करने से विद्यार्थियों के मन से यह धारणा जाती रहेगी कि कक्षा में प्रयुक्त चल-चित्र उनके मनोरंजन का साधन है।

शिक्षक को यह ध्यान रखना है कि जिस चल-चित्र के देखने से और आगे सीखने को प्रेरणा नहीं मिलती वह शिक्षण-विधि के रूप में निम्न कोटि का है। अतः विद्यार्थियों को आगे सीखने की उसे अवश्य प्रेरणा देनी चाहिए। इस प्रेरणा में किसी प्रकार का परीक्षण करना, यात्रा करना, कोई वस्तु बनाना, कुछ लिखना या पढ़ना हो सकता है। ऊपर भी इस ओर संकेत किया जा चुका है।

विद्यार्थियों के आदर्श, ज्ञान और अच्छी आदतों के निर्माण में जो चल-चित्र जितना ही योग देता है उसे उतना ही उपयुक्त समझना चाहिए। अतः विद्यार्थियों की परीक्षा के आधार पर यह निश्चय कर लेना चाहिए कि इस दृष्टिकोण से कोई विशिष्ट चल-चित्र उपयुक्त है वा नहीं।

## (ख) शिक्षा और नभवाणी या रेडियो[2]

नभवाणी अथवा रेडियो कहने में जितना समय लगता है उससे कम

1. Atomic Energy. 2. Education and Radio.

ही समय में रेडियो सारे पृथ्वी की यात्रा कर लेता है, अर्थात् एक सेकेण्ड से भी कम समय में रेडियो की सहायता से हम संसार के किसी भी कोने में और से समाचार भेज और पा सकते हैं। अमेरिका में तो प्रायः घर-घर में रेडिओ है। हमारे देश के शहरों में अब तो रेडियो की संख्या बढ़ती जा रही है। देहातों में भी कुछ लोग बैटरी-रेडियो का उपयोग करने लगे हैं। ग्राम्य-सभा के द्वारा सरकार गाँवों में भी रेडियो का प्रचार कर रही है। हमारे देश के गाँव और शहर के हाई स्कूलों में भी रेडियो रखने की प्रथा चल पड़ी है। देश के विभिन्न रेडियो स्टेशन से स्कूलों के लिए विशेष कार्यक्रम का आयोजन किया जाता है। यहाँ हम यह समझने का प्रयास करेंगे कि स्कूल के कार्यक्रम अर्थात् शिक्षण-प्रणाली के क्रम में रेडिओ का क्या स्थान है। सर्वप्रथम हम रेडिओ से लाभ पर दृष्टिपात करेंगे।

## रेडियो से शैक्षिक लाभ[1]

१—रेडियो की सहायता से किसी स्थल पर होने वाली घटना का वर्णन अथवा दूर से किसी की भी वाणी कहीं से भी सुनी जा सकती है। हमारे रेडिओ में रोज ही समाचार आते हैं। अपने देश के विभिन्न स्थलों से समाचार, भाषण अथवा संगीत आदि हम नित्य अपने रेडिओ पर सुनते हैं।

२—रेडियो से श्रोता में यह भाव पैदा होता है कि मानो घटना-क्रम में वह भी सम्मिलित है।

३—रेडिओ से हममें संवेगात्मक जागृति होती है। रेडियो द्वारा श्रोताओं में वांछित भाव उत्पन्न किया जा सकता है। रेडियो की सहायता से बच्चों में हम किसी वांछित आदर्श अथवा आदत की नींव डाल सकते हैं।

४—रेडियो की सहायता से देश-विदेश के विद्वानों, वैज्ञानिकों, शिक्षकों तथा स्वास्थ्य-विशेषज्ञों की वाणी को कक्षा में लाया जा सकता है।

५—रेडियो के आने से 'विचार-विनिमय' में 'स्थान की दूरी' कोई

---

1. Educational Advantages of Radio.

विशेष अड़चन नहीं डालती। अणुबॉम के जो विस्फोट किये जाते हैं उन्हें रेडियो की सहायता से संसार के करोड़ों व्यक्ति सुनते हैं।

६—रेडियो से कक्षा-शिक्षण-विधि में एक मनोरंजक परिवर्तन आ जाता है।

७—रेडियो का उपयोग बड़े-बड़े विद्यार्थी-समूह के लिए किया जा सकता है।

## रेडियो की सीमायें

रेडियो की कुछ सीमायें भी हैं जिनके कारण इसका अत्यधिक प्रयोग अवरोधित हो जाता है। इन सीमाओं की ओर नीचे अति संक्षेप में संकेत किया जा रहा है:—

१—हमारे गरीब देश के लिए रेडियो इतना महँगा है कि अभी तक प्रत्येक स्कूल के लिए इसका रखना सम्भव नहीं हो सका है।

२—रेडियो के सारे कार्य-क्रम स्कूल के लिए सुलभ नहीं होते, क्योंकि जब रेडियो के प्रधान कार्य-क्रम चलते हैं उस समय स्कूल प्रायः बन्द ही रहता है, इसलिए तो कुछ स्टेशनों से स्कूल के लिए विशेष कार्य-क्रम का आयोजन किया जाता है। हाँ, यह ठीक है कि टेपरेकर्डर[1] से रेडियो के किसी भी कार्य-क्रम को रेकर्ड करके स्कूल में सुनाया जा सकता है। परन्तु टेपरेकर्डर इतना महँगा है कि बहुत कम ही स्कूल उसे खरीद सकते हैं।

३—रेडियो केवल 'एक ओर से वार्ता'[2] का साधन है। अतः श्रोता-गण रेडियो से पैदा हुई किसी जिज्ञासा का समाधान रेडियो पर बोलने वाले से नहीं कर सकते। अतः जब कोई अन्य अधिक प्रभावशाली साधन कक्षा के उपयोग के लिए उपलब्ध हों तो रेडियो का प्रयोग नहीं करना चाहिए।

## रेडियो द्वारा शिक्षण के कुछ उद्देश्य[3]

नीचे रेडियो द्वारा शिक्षण के उद्देश्यों की ओर संकेत किया जायगा।

1. Tape recorder. 2. One-way communication 3. Some Objects of Radio Instruction.

**कक्षा कार्य को और परिपूर्ण बना सकना**

रेडियो-शिक्षण 'शिक्षक-शिक्षण' का कभी स्थान नहीं ले सकता। शिक्षक के कार्य को और सरस और सारगर्भित बनाना ही इसका उद्देश्य हो सकता है। यदि रेडियो के कार्य-क्रम को ठीक से आयोजित किया जाय तो उससे पाठ्यपुस्तक की बातों के विश्लेषण तथा परस्पर-सम्बन्धीकरण में बड़ी सहायता मिल सकती है। हम देखते भी हैं कि शिक्षा के लिए विशेष आयोजित कार्यक्रमों में इतिहास, साहित्य, विज्ञान तथा भूगोल-सम्बन्धी बहुत सी बातों का ज्ञान दिया जाता है। यदि रेडियो स्टेशन सहयोग करें तो प्रसिद्ध लेखकों, कवियों, संगीतज्ञों, आलोचकों, भाषण-वक्ताओं, नाट्यकारों और पत्रकारों आदि की वाणी को स्कूल तक पहुँचाया जा सकता है। इन वाणियों से विद्यार्थियों के हृदय में वे भाव उत्पन्न हो सकते हैं जो पाठ्यपुस्तक के सहारे सम्भवतः उत्पन्न नहीं हो सकते।

रेडियो-कार्यक्रम की सहायता से विद्यार्थियों के लेखन-प्रणाली का ढङ्ग समझाया जा सकता है। साथ ही उन्हें रेडियो स्टेशन के अध्यक्ष के यहाँ अपने निजी कार्यक्रम तथा आलोचनायें भेजने के लिए उत्साहित किया जा सकता है।

विज्ञान की पाठ्य पुस्तक में जिस नये आविष्कार का उल्लेख न किया जा सका उसे रेडियो की सहायता से विद्यार्थियों को समझाया जा सकता है, क्योंकि रेडियो ताजी से ताजी खबर दे सकता है।

पाठ्य-पुस्तक की बहुत सी बातें प्रायः शास्त्रीय होती हैं और जीवन की वास्तविकताओं से वे कम सम्बन्ध रखती हैं। यदि रेडियो का कार्य-क्रम विशेष रूप से आयोजित किया जाय तो पाठ्य-पुस्तक की इस कमी को दूर किया जा सकता है।

इस प्रकार रेडियो की सहायता से कक्षा-कार्य को और परिपूर्ण बनाया जा सकता है।

**अवकाश-काल के सदुपयोग के लिए शिक्षित करना**

वर्तमान युग में व्यक्ति का अवकाश-काल बढ़ता जा रहा है। इस

अवकाश-काल के सदुपयोग के लिये विविध उपाय दिन प्रतिदिन बढ़ते जा रहे हैं। इन उपायों में कुछ वांछित और कुछ अवांछित हैं। इन उपायों में से रेडियो भी एक है। अतः स्कूल का यह कर्तव्य है कि रेडियो को वह ऐसा बनाये कि वह अवकाश-काल के उपयोग का अवांछित साधन न हो सके। इसमें उसे विद्यार्थियों के सहयोग की आवश्यकता होगी। इस सहयोग का उनकी रुचियों से घनिष्ट सम्बन्ध होगा। प्रत्येक विद्यार्थी की कुछ न कुछ रुचि होती है। रेडियो के कार्यक्रम में भाग लेने के लिये उत्साहित करके इस रुचि को और परिष्कृत किया जा सकता है। यदि धीरे-धीरे सभी व्यक्तियों की रुचियाँ परिष्कृत हो जाँय तो रेडियो से अवांछित कार्यक्रम आयेंगे ही नहीं। इस प्रकार रेडियो की सहायता से व्यक्ति अवकाश-काल के सदुपयोग के लिए शिक्षित हो जायगा।

**निर्णय-शक्ति का विकास करना**

ऊपर यह संकेत किया जा चुका है कि रेडियो के कार्यक्रम में वांछित और अवांछित बातें दोनों रहती हैं। इसका अर्थ यह हुआ कि वांछित कार्यक्रमों को चुन लेने के लिये श्रोता में निर्णय-शक्ति चाहिये। विद्यार्थियों को यह निर्णय-शक्ति देना स्कूल का कर्तव्य है। रेडियो के कार्यक्रमों में से सत्य और असत्य, तर्क और परिहास तथा उपयोगी और हानिकर आदि के पहचान की शक्ति विद्यार्थी में आनी चाहिये। यह शक्ति उसमें नहीं आ सकती यदि शिक्षक स्वयं उसके लिये निर्णय दे देता है। अतः शिक्षक को विद्यार्थियों को स्वयं निर्णय करने के लिये उत्साहित करना चाहिये।

## स्कूल में रेडियो के सदुपयोग के लिए कुछ संकेत[1]

१—रेडियो-कार्यक्रम को शिक्षण-क्रम में एक सहायता मात्र समझना चाहिए, क्योंकि वह कक्षा-शिक्षण का स्थान कभी नहीं ले सकता। यह ठीक है कि रेडियो-कार्यक्रम के समय विद्यार्थियों का ध्यान एकदम उसी ओर चला जाता है। परन्तु किसी बात को समझाने का पूरा उत्तरदायित्व शिक्षक को अपने ही ऊपर लेना चाहिए।

1. Some Suggestions for utilization Radio in the school.

२—यथा सम्भव रेडियो-कार्यक्रम को कक्षा के अन्दर ही सुनना चाहिए। स्कूल के हाल में अथवा बाहर मैदान में उसे नहीं सुनना चाहिए। कक्षा में सुनने से कक्षा-शिक्षण का साधारण वातावरण बना रहता है। स्कूल के विभिन्न कक्षाओं के विद्यार्थियों के बड़े समूह में कक्षा की सन्नद्धता जाती रहती है।

३—रेडियो के उचित कार्य-क्रम को चुनना चाहिए जिससे विद्यार्थियों के ज्ञानार्जन में सहायता मिल सके। किसी कार्य-क्रम के चुनने में शिक्षक को निम्नलिखित बातों पर ध्यान देना चाहिए:—

( १ ) क्या यह कार्य-क्रम शिक्षा के उद्देश्य की पूर्ति में किसी प्रकार सहायक होगा?

( २ ) क्या इसमें आई हुई बातें सत्य हैं?

( ३ ) क्या इसमें एक तारतम्य है?

( ४ ) क्या इस कक्षा के लिए यह उपयुक्त है?

( ५ ) क्या इससे और आगे पढ़ने के लिए विद्यार्थी अभिप्रेरित होगा।

( ६ ) क्या वह अन्त में सभी बातों का सारांश निकालकर उस ओर विद्यार्थियों का ध्यान आकर्षित करता है?

( ७ ) क्या वह रोचक है?

( ८ ) क्या इससे भावात्मक और बौद्धिक दोनों जागृतियाँ विद्यार्थियों में आयेंगी।

( ९ ) क्या इसकी अवधि उपयुक्त है।

रेडियो के कार्य-क्रम के चुनाव में विद्यार्थियों की उम्र और कक्षा पर विशेष ध्यान देना चाहिए, क्योंकि उम्र और कक्षा के अनुसार उनके समझने की शक्ति में विभेद पाया जाता है। रेडियो स्टेशन द्वारा जो सूचना-पुस्तिकायें प्रकाशित हुआ करती हैं उनकी सहायता से शिक्षक इसका निर्णय कर सकता है और तदनुसार कार्यक्रम को सुनने और समझने के लिये वह विद्यार्थियों को पहले से ही तैयार कर सकता है।

४—यथासम्भव कक्षा-शिक्षण के क्रम में ही रेडियो का उपयोग करना चाहिए। यदि पाठ्य-पुस्तक से सम्बन्धित किसी रेडियो के कार्यक्रम को पाया जा सका तो बड़ा अच्छा होगा। भाग्यवश, कुछ रेडियो स्टेशन इस दृष्टिकोण से भी स्कूलों के कार्यक्रम का आयोजन करते हैं।

५—रेडियो-कार्यक्रम के समय शिक्षक को यह देखना चाहिये कि विद्यार्थी शान्ति रखें। यदि विद्यार्थियों को यह अच्छी तरह समझा दिया जाय कि रेडियो-कार्यक्रम छोटी अवधि का होता है और एक बार कही हुई बात को दुबारा दोहराया नहीं जाता तो सम्भवतः वे स्वयं अपना ध्यान कार्यक्रम की ओर केन्द्रित कर लेंगे। कार्यक्रम के समय नोट लेने को प्रोत्साहित नहीं करना चाहिए, क्योंकि जब तक विद्यार्थी एक बात को लिखेगा तब तक सम्भव है कि वह किसी बात को ठीक से सुन न सके। अतः उसे अपने ध्यान एकाग्रीकरण के लिए उत्साहित करना चाहिये; और यदि कुछ लिखना हो तो कार्यक्रम समाप्त होने के बाद उसे लिखने को उससे कहना चाहिये।

६—रेडियो-कार्यक्रम को आगे और सीखने के लिए प्रेरक समझना चाहिये।

७—रेडियो-कार्यक्रम का स्कूल में अत्यधिक प्रयोग नहीं करना चाहिये। अपनी आवश्यकता के आधार पर शिक्षक इस अत्यधिकता का निर्णय कर सकता है।

८—रेडियो स्टेशन के संचालक को अपनी शिक्षा-सम्बन्धी आवश्यकता अवगत करने में शिक्षक को संकोच न करना चाहिये।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा?

### क—शिक्षा और चलचित्र

चलचित्र बीसवीं शताब्दी की अद्भुत देन। मनोरंजन के साधनों में क्रान्तिकारी परिवर्तन। शिक्षा-क्षेत्र में इसका उपयोग। अमेरिका अग्रगण्य। हमारे देश के स्कूलों में इसका उपयोग नहीं के बराबर।

## चलचित्र से शैक्षिक लाभ

१—'ध्वनि', और 'रंग' और वास्तविकता का कक्षा में आना।

२—विभिन्न कार्यों के रूप को कक्षा में ला सकना।

३—अति द्रुत अथवा अति मन्द प्रक्रियाओं को कक्षा में ला सकना।

४—छात्रों की रुचि। सीखना मनोरंजन।

५—भूतकाल की घटनाओं को नाटक के रूप में उपस्थित कर सकना।

६—आवश्यकतानुसार चलचित्र की सहायता से किसी वस्तु के आकार को घटा या बढ़ा कर कक्षा में उपस्थित किया जा सकता है।

७—प्रति व्यक्ति कम ही खर्च।

८—अपढ़ के लिए उपयोगी। मन्द और तीव्र विद्यार्थी में कुछ समता ला सकना।

९—सौन्दर्यबोधक और सुखद अनुभव।

१०—वस्तु, विचार और घटना के परस्पर-सम्बन्ध को समझा सकना।

## चलचित्र की सीमायें

१—दाम अधिक। प्रत्येक स्कूल के लिए उपलब्ध नहीं।

२—मनोरंजन का ही साधन मान बैठना।

३—समय का गलत अनुमान।

४—आकार का गलत अनुमान।

५—प्रत्यक्ष अनुभव के लिए सुयोग रहने पर भी चलचित्र की ही ओर झुक जाना।

६—व्यक्तिगत अध्ययन सम्भव नहीं।

## स्कूल-कार्य में चलचित्र से सहायता

बालकों को नये-नये अनुभव। सामाजिक और नैतिकता की चेतनता।
ज्ञान प्राप्त करने में समय की बचत।

विभिन्न विचारों में सम्बन्ध जोड़ सकना।

कक्षा में वास्तविकता।

कला की रसानुभूति।
मन्द बुद्धि बालक को विशेष लाभ।

### कुछ शैक्षिक चलचित्रों के प्रकार

छः प्रकार के शैक्षिक चलचित्र।

### चलचित्र के कुछ विशेष उपयोग

व्यावसायिक निर्देशन के क्षेत्र में।
पाठ्यविषयान्तर क्रियाओं में।
अपने कार्यों के विज्ञापन में।
प्रौढ़ शिक्षा के क्षेत्र में।
अन्तर्राष्ट्रीयता की भावना के प्रसार के लिए।

विद्यार्थी चलचित्र को मनोरंजन का साधन न समझ लें। चलचित्र को शिक्षण की एक विधि समझना। साधारण निष्कर्ष निकाल सकना और कुछ विशिष्ट बातों का ज्ञान होना।

चलचित्र कक्षा में दिखलाने के पूर्व अध्यापक को उसका अध्ययन कर लेना चाहिये।

शिक्षक को यह समझना कि चलचित्र प्रारम्भ, मध्य या अन्त में दिखलाना चाहिये।

चलचित्र के उद्देश्य और विषय के अनुसार विद्यार्थियों को काम देना। आगे सीखने के लिये प्रेरणा देना।

विद्यार्थियों के आदर्श, ज्ञान और अच्छी आदतों के निर्माण में योग।

### ख—शिक्षा और नभवाणी

रेडियो का उपयोग बढ़ता जा रहा है।

### रेडियो से शैक्षिक लाभ

१—कहीं की भी वाणी सुन सकना।
२—श्रोता मानो घटनाक्रम में सम्मिलित।

३—संवेगात्मक जागृति, बालक में वांछित भाव उत्पन्न कर सकना।
४—विभिन्न क्षेत्र के विशेषज्ञों की वाणी कक्षा में लाई जा सकती है।
५—'विचार-विनिमय' में 'स्थान की दूरी' द्वारा अड़चन नहीं।
६—शिक्षण-विधि में मनोरंजन परिवर्त्तन।
७—बड़े समूह में उपयोग।

## रेडियो की सीमायें

१—महँगा।
२—सारे कार्यक्रम स्कूल के लिए सुलभ नहीं।
३—केवल एक ओर से वार्ता का साधन।

## रेडियो शिक्षण के कुछ उद्देश्य

**कक्षा-कार्य को और परिपूर्ण बना सकना**

शिक्षक के कार्य को और सरस और सारगर्भित बनाना। पाठ्यपुस्तक की बातों का विश्लेषण और परस्पर-सम्बन्धीकरण। विभिन्न विशेषज्ञों की वाणी ला सकना।

लेखन-प्रणाली का ढङ्ग समझना। कक्षा-शिक्षण में वास्तविकता लाना।

**अवकाश-काल के सदुपयोग के लिए शिक्षित करना**

अवकाश-काल का बढ़ना।
रेडियो को अवकाश-काल के सदुपयोग का साधन बनाना।

**निर्णय शक्ति का विकास करना**

शिक्षक वांछित और अवांछित बातों के पहचान में निर्णय न दें।

## स्कूल में रेडियो के सदुपयोग के लिए कुछ संकेत

१—शिक्षण-क्रम में एक सहायता मात्र समझना।
२—रेडियो को कक्षा के अन्दर ही सुनना।
३—उचित कार्यक्रम को चुनना।

४—यथासम्भव कक्षा-शिक्षण के क्रम में
५—कार्यक्रम के समय शान्ति रखना और ध्यान देने के लिए विद्यार्थियों से कहना।
६—आगे सीखने के लिए प्रेरक समझना।
७—अत्यधिक प्रयोग नहीं
८—रेडियो स्टेशन संचालक से अपनी आवश्यकता कहना।

## सहायक पुस्तकें

१—लेन, ई०, मोशन पिक्चर ऐण्ड रेडिओ, मैग्राहिल, १९३८।
२—ब्राउन, एफ० जे०, सोशियलॉजी ऑव चाइल्डहूड, अध्याय, १८, प्रेन्टिस हॉल, १९३९।
३—रूसेक, जे० एस०, सोशियलाजिकल फ़ाउन्डेशन्स ऑव् एडूकेशन, अध्याय २५ और २७, टॉमस वार्ड क्रोवेल कम्पनी, १९४२।
४—मैकोन एण्ड राबर्ट्स: आडियो-बिजुवल एड्स टु इन्सट्रक्शन, द्वि० सं०, अध्याय ९ और १३, मैग्राहिल, १९४९।
५—डेल, इ० आडियो-विज़ुवल मेथड्स इन टीचिङ्ग; अध्याय ७ और १०, ड्राइडेन, न्यूयार्क, १९४६।
६—हैरिसन, एम०, रेडिओ इन क्लासरूम, पेन्टिस हाल, १९३७।
७—डेण्ट ई० सी० द आडियो-विज़ुवल हैण्डबुक, पृष्ठ ६७—१११, १२७, १३२, सोसाइटी फॉर विज़ुवल एडूकेशन,इङ्क, शिकागो, १९०९।
८—बैक, एल०, रेडिओ ऐण्ड चिल्ड्रेन, एडूकेशन भाग, ६०, पृ० ६४६—६४८, जून १९४०।
९—फ़र्न, जी० एच, टीचिङ्ग विद फिल्म्स, द ब्रूस पब्लिशिङ्ग कम्पनी, मिलवाकी, १९४६।

# २१

# संस्कृति और शिक्षा[1]

## संस्कृति का स्वरूप और अर्थ[2]

**संस्कृति क्या है ?**[3]

संस्कृति का अर्थ लोग विभिन्न रूप से किया करते हैं। कुछ के अनुसार संस्कृति का अर्थ प्राचीन जातियों और परम्पराओं का ज्ञान है। कुछ इसका अर्थ रहन-सहन और पहनावे आदि में कृत्रिम सौन्दर्य लाने से समझते हैं और कुछ के अनुसार इसका तात्पर्य 'जीवन का सार्वभौमिक दृष्टिकोण' है। कुछ लोगों के अनुसार वह व्यक्ति बहुत संस्कृत समझा जायगा जो कई भाषायें बोल सकता है। कुछ के अनुसार संस्कृत व्यक्ति वह है जो खूब ठाट-बाट से अपना अवकाश-काल बिताता है; और कुछ अन्य लोगों के अनुसार संस्कृत व्यक्ति वह है जिसे कला, साहित्य और संगीत का पर्याप्त ज्ञान है। इस प्रकार 'संस्कृति' शब्द के अर्थ के बारे में बड़ा ही मतभेद है। इस अध्याय में हम 'संस्कृति' का तात्पर्य उन सभी वस्तुओं से समझेंगे जिसे मनुष्य ने अपने शारीरिक, मानसिक और आध्यात्मिक विकास के क्रम में बनाया है; अर्थात् 'संस्कृति' के अन्तर्गत प्रकृति द्वारा बनाई हुई वस्तुओं को हम नहीं समझेंगे। इस प्रकार संस्कृति के अन्तर्गत मनुष्य द्वारा बनाई हुई सभी वस्तुएँ तथा उनके द्वारा सोचे हुये सभी विचार आ जाते हैं। स्पष्ट है कि 'संस्कृति' शब्द वर्तमान और भूत दोनों काल में मानव के प्रयास और विकास के

1. Culture and Education. 2. The nature and meaning of culture. 3. What is culture ?

इतिहास की ओर संकेत करता है। भूत तथा वर्तमान काल में अपने विकास के क्रम में मानव जिन-जिन बातों और अवस्थाओं से गुजरा है, भूतकाल तथा वर्तमान काल में उसने जो कुछ प्राप्त किया है वह संस्कृति के अन्तर्गत आ जाता है।

**उप-संस्कृति**[1]

व्यक्ति अकेले अथवा समूह में विभिन्न कार्यों के करने की नई विधियों का आविष्कार किया करता है; अर्थात् वातावरण में अपने को व्यवस्थित करने के लिये वह विविध उपायों की रचना किया करता है। वातावरण में अपने को व्यवस्थित करने तथा सुख से जीवन व्यतीत करने के लिये संसार के विभिन्न देशों में मानव ने विभिन्न प्रकार के उपायों की कल्पना की है। अतः इससे संस्कृति का एक दूसरा अर्थ भी निकलता है। इस अर्थ के अनुसार किसी एक स्थान विशेष के किसी एक काल के मानव की पूरी रहन-सहन से संस्कृति का तात्पर्य समझा जाता है। इस प्रकार संस्कृति के अन्तर्गत किसी समाज के विश्वास[2], मान्यतायें[3], परम्परायें[4], विविध क्रियायें[5] तथा भौतिक[6] वस्तुयें आ जाती हैं। संस्कृति का यह एक संकुचित अर्थ है और यह अर्थ किसी विशिष्ट देश की संस्कृति के लिए समझा जाता है। ऐसी ही संस्कृति को उप-संस्कृति का नाम दिया जा सकता है। कहना न होगा कि विभिन्न देशों अथवा स्थानों के अनुसार विभिन्न प्रकार की उप-संस्कृतियाँ पाई जा सकती हैं।

## संस्कृति का सार्वभौमिक रूप[7]

संस्कृति के कुछ तत्व सार्वभौमिक माने जा सकते हैं, क्योंकि सामान्यतः वे सभी समाज में पाये जाते हैं, यद्यपि उनके विषय, अर्थ, कार्य और रूप में कुछ भेद अवश्य पाया जाता है। उदाहरणार्थ, भाषा मानव[8] साहचर्य का आधार है और किसी भी संस्कृति के अस्तित्व के लिए इसका होना आवश्यक है प्रायः प्रत्येक देश के लोगों का कोई न कोई प्रकार का

1. Sub-culture 2. Beliefs. 3. Values. 4. Traditions. 5. Activities. 6. Material things. 7. Universal nature of Culture. 8. Human association.

'कौटुम्बिक जीवन'[1] होता है, सभी जीवन का अपना-अपना एक दृष्टिकोण रखते हैं, सभी किसी न किसी प्रकार की कुछ 'अमानवीय सत्ता[2] की पूजा' या आराधना करते हैं, सभी समाज में किसी न किसी प्रकार की आर्थिक व्यवस्था[3] होती है और सभी में नियंत्रण[4] कायम रखने का एक साधन होता है। सभी व्यक्तियों को समाज के प्रायः कुछ भौतिक वस्तुओं से प्रेम होता है। सभी की कुछ मान्यतायें, परम्परायें, मनोवृत्तियाँ और रीति-रिवाज होती हैं। उपर्युक्त ये सभी संस्कृति के सार्वभौमिक तत्व माने जा सकते हैं

## संस्कृत का कार्य[5]

संस्कृति के जो विभिन्न तत्व होते हैं वे किसी न किसी प्रकार मानव आवश्यकताओं की पूर्ति में अपना-अपना योग देते हैं, अर्थात् मानव-आवश्यकतों की पूर्ति में संस्कृति का योग अत्यन्त महत्वपूर्ण है। अब यहाँ हम यही समझने की चेष्टा करेंगे कि संस्कृति मानव-आवश्यकताओं की पूर्ति में किस प्रकार योग देती है, अर्थात् संस्कृति का कार्य क्या है।

१—संस्कृति की सहायता से मनुष्य अपने को प्राकृतिक वातावरण में व्यवस्थित करने में समर्थ होता है। किसी समाज की संस्कृति के निर्माण पर उसकी भोगोलिक स्थिति का बड़ा प्रभाव पड़ता है, अर्थात् मनुष्य पर प्रकृति का प्रभाव पड़ता है। साथ ही मनुष्य भी अपने व्यवस्थापन के क्रम में अपनी आवश्यकतानुसार अपने प्राकृतिक वातावरण में परिवर्तन लाता है। उदाहरणार्थ, पहाड़ियाँ काटकर सड़कें बना दी जाती हैं, नदी के पेंदे के नीचे से रास्ते निकाले जाते हैं। बञ्जर भूमि उपजाऊ बनायी जाती है, दलदल सुखा दिया जाता है, जंगल काटकर मैदान बना लिया जाता है तथा नदी पर पुल बनाये जाते हैं, आदि, आदि। जिन विधियों से प्राकृतिक वस्तुओं पर इस प्रकार परिवर्तन लाये जाते हैं वे संस्कृति-विकास के अंग मानी जा सकती हैं; और इन अंगों में से कुछ ऐसे जटिल होते हैं कि उनके विकास में कई वर्ष लग जाते हैं। अतः किसी समाज ने अपने

---

1. Family life. 2. Worship of the supernatural. 3. Economic system. 4. Means of Control. 5. The Function of culture.

प्राकृतिक वातावरण पर किस हद तक नियन्त्रण प्राप्त कर लिया है इसमें उस समाज की संस्कृति के विकास की सीमा का कुछ अनुमान लगाया जा सकता है।

२—संस्कृति की सहायता से व्यक्ति अपने को अपने सामाजिक वातावरण में व्यवस्थित कर पाता है। जिस प्रकार मनुष्य अपने प्राकृतिक वातावरण पर नियन्त्रण प्राप्त करने का प्रयत्न करता है उसी प्रकार अन्य व्यक्तियों के साथ अपने सम्बन्ध को सुव्यवस्थित करने के लिए उसे विविध उपायों की कल्पना करनी होती है। रीति-रिवाज, रहन-सहन तथा अन्य सामाजिक नियम व्यक्ति के व्यवहार पर आवश्यक नियन्त्रण हेतु ही विकसित होते हैं। युद्ध, जीत, सन्धि तथा व्यापार आदि से अन्य लोगों के साथ अपना सम्बन्ध स्थापित किया जाता है और साथ ही व्यवहार पर नियन्त्रण की विधियों का निश्चय किया जाता है। स्पष्ट है कि संस्कृति सामाजिक नियन्त्रण का एक उत्तम साधन है।

३—संस्कृति व्यक्ति के व्यक्तित्व विकास में सहायक होती है। संस्कृति का यह कार्य संस्कृति के उपर्युक्त सामाजिक कार्य से सम्बन्धित है। जैसे-जैसे व्यक्ति समाज के अन्य लोगों के सम्पर्क में आता है वैसे-वैसे उसके व्यक्तित्व का निर्माण होता है। शारीरिक, मानसिक और संवेगात्मक वंशानुक्रम का व्यक्ति के व्यक्तित्व-विकास का घनिष्ठ सम्बन्ध है और इस वंशानुक्रम पर व्यक्ति के समाज अथवा संस्कृति का प्रभाव पड़ता है। स्पष्ट है कि जैसे-जैसे व्यक्ति संस्कृति के विभिन्न अंगों के संघर्ष में आता है वैसे-वैसे उसके व्यक्तित्व का विकास निखरता जायगा।

साधारण से साधारण संस्कृति इतनी जटिल हो जाती हैं कि कोई भी व्यक्ति उसके सभी अंगों में भाग नहीं ले सकता। लिन्टन[1] के अनुसार व्यक्ति तीन प्रकार से संस्कृति के अंगों में भाग ले सकता है :—१—सार्वलौकिक रूप में—अर्थात् उन आदतों, विचारों और संवेगात्मक प्रतिक्रियाओं को अपनाना जिन्हें समाज के प्रायः सभी प्रौढ़ व्यक्ति अपनाते

1. *Linton, Ralph, The Study of Man,* p. 272, D. Appleton-century, New york, 1936.

हैं; २—विशेष रूप में—अर्थात उन तत्वों को अपनाना जिन्हें समाज का एक विशिष्ट अङ्ग अथवा विशेष व्यवस्था वाले वा एक विशेष लिङ्ग[1] वाले अपनाते हैं; ३—वैकल्पिक[2] रूप में--अर्थात् संस्कृत के वे तत्व जिन्हें समाज के कुछ ही व्यक्ति भाग्यवश अपना पाते हैं। जो व्यक्ति जितना ही अधिक संस्कृति के ऐसे वैकल्पिक अङ्गों को अपना पाता है उसे उतना ही अधिक संस्कृत कहते हैं; अर्थात् उसका व्यक्तित्व उतना ही अधिक सुविकसित समझा जाता है। इन वैकल्पिक अङ्गों को अपना सकने के जो साधन हैं उनमें शिक्षा का स्थान बड़ा ही महत्वपूर्ण है।

**व्यक्ति संस्कृत कैसे होता है ?**

व्यक्ति जो कुछ सीखता है उस पर वातावरण का बड़ा प्रभाव पड़ता है। परन्तु वातावरण का प्रभाव पड़ते ही वह अपने एक ऐसे व्यक्तित्व अथवा आत्म[3] का विकास कर पाता है जो सामाजिक मान्यताओं के प्रायः अनुकूल होता है। दूसरे शब्दों में यह कहा जा सकता है कि व्यक्ति के व्यवहार की परीक्षा संस्कृति के विभिन्न तत्वों की कसौटी पर की जाती है।

जार्ज एच० मीड[4] के अनुहार संस्कृति को अपनाने के क्रम में 'आत्म' को तीन अवस्थाओं से गुजरना होता है। इन तीन अवस्थाओं को सीखने अथवा शिक्षा का क्रम कहा जा सकता है

पहली अवस्था वह है जब व्यक्ति अपने चारों ओर के व्यक्तियों का अनजान में अनुकरण करने लगता है। वह दूसरों की क्रियाओं को देख अनुकरण में मुस्कराता है, हँसता है, कुछ बातें कहता है, अथवा अन्य कार्य करता है। इससे यह स्पष्ट होता है कि बच्चा अपने को दूसरों की तरह बनाने का प्रयत्न कर रहा है।

दूसरी अवस्था 'खेल' की कही जा सकती है जब व्यक्ति खेल में विभिन्न लोगों, जैसे, पुलिस, डाक्टर, शिक्षक तथा इञ्जीनियर आदि के

---

1. Particular sex group. 2. Alternatives. 3. Self.
4. *George H, Mead. Mind, Self, and Society* pp. 144-64., The Univ. of Chicago, Chicago, 1934.

कार्य का स्वाङ्ग रचता है। इस स्वाङ्ग की सहायता से तथा अपने साथियों के सम्पर्क में आने से संस्कृति के विभिन्न तत्वों को वह अपने व्यक्तित्व में अपनाता है। अपने मस्तिष्क में अभी वह विभिन्न तत्वों के परस्पर-सम्बन्ध को नहीं देख पाता।

तीसरी अवस्था सुसंगठित खेल की है जिसमें व्यक्ति अपने व्यवहार में संयतता और अनुरूपता लाने में समर्थ होता है। इस अवस्था में उसे अपने साथियों की मनोवृत्तियों और अपेक्षाओं का ध्यान रखना होता है। इस प्रकार धीरे-धीरे सामाजिक मान्यताओं के अनुसार व्यक्ति व्यवहार दिखलाना सीखता है। अब वह उन आदर्शों, सिद्धान्तों, विश्वासों को अपनाने लगता है जो संस्कृति द्वारा ठीक ठहराये गए हैं। फलतः अब व्यक्ति का व्यवहार लोगों की अपेक्षाओं के अनुकूल होने लगता है और अब यह कहा जा सकता है कि वह संस्कृत हो गया है। अब यह कहा जा सकता है कि 'संस्कृति[1] विशेष' में व्यक्ति एक क्रियाशील 'इकाई' हो गया है।

## संस्कृति और शिक्षा

किसी समाज की संस्कृति का उस समाज की शिक्षा-व्यवस्था पर बड़ा प्रभाव पड़ता है। कुछ अर्थों में शिक्षा-व्यवस्था समाज की विविध आवश्यकताओं की ओर संकेत करती है, क्योंकि उनकी पूर्ति के लिए शिक्षा का आयोजन किया जाता है। जिस समाज की संस्कृति का रूप प्रधानतः भौतिक रहता है वहाँ की शिक्षा-व्यवस्था प्रतियोगिता पर आधारित रहती है और शिक्षा-क्षेत्र में व्यक्ति का श्रम भौतिक उद्देश्यों की प्राप्ति की ओर नियोजित रहता है, न कि आध्यात्मिक अथवा सौन्दर्यात्मक मान्यताओं की ओर। जिस समाज की संस्कृति में व्यक्तिवाद का बोलबाला रहता है उसकी शिक्षा-व्यवस्था में भी व्यक्तिवाद का ही रंग चढ़ा रहता है।

शिक्षा के फलस्वरूप हम जो कुछ सीखते हैं उस पर संस्कृति का बड़ा

1. The individual has become a functioning unit in the culture pattern.

प्रभाव रहता है। बारलेट[1] का कहना है कि हमारे सोचने, याद करने, कल्पना करने और हमारे रचनात्मक कार्यों में हमारी सामाजिक संस्थाओं और रीति-रिवाजों का सीधा प्रभाव पड़ता है। जो वस्तु किसी संस्कृति का अत्यन्त महत्वपूर्ण अंग समझती जाती है और जिसे अपने जीवन-क्रम में अपनाने से व्यक्ति को प्रतिष्ठा मिलती है उसे वह सीख लेना चाहता है और अन्य साधारण बातों को वह भुला देना चाहता है। स्पष्ट है कि संस्कृति के विभिन्न तत्व हमें केवल सीखने के लिए ही नहीं वरन् इसके लिये भी प्रेरणा देते हैं कि कौन सी वस्तु सीखने के बाद मस्तिष्क में धारण की जाय और किसे भुला दिया जाय।

जिस समाज की संस्कृति का पर्याप्त विकास नहीं हुआ रहता वहाँ की शिक्षा-व्यवस्था बहुत ही साधारण होती है, क्योंकि तब सीखने[2] के क्रम में बहुत ही साधारण प्रतिक्रियायें आती हैं। ऐसे समाज में सविधिक[3] शिक्षा का प्रायः अभाव देखा जाता है, क्योंकि तब 'सीखने' अर्थात् 'शिक्षा' का तात्पर्य सामुदायिक जीवन के अति साधारण रूपों के अनुसार व्यवहार को व्यवस्थित करना होता है, अर्थात् तब जीवन का प्रधान उद्देश्य प्रायः अपनी जाति की रक्षा करना, जीविकोपार्जन करना, पड़ोसियों तथा अन्य शत्रुओं से अपनी रक्षा करना, तथा मान्य देवी और देवताओं की पूजा करना आदि होता है। इन सब बातों को सीखने के लिये सविधिक शिक्षा की आवश्यकता नहीं होती। ये सब बातें तो निजी अनुभव से ही सीख ली जाती हैं। परन्तु जब संस्कृति जटिल[4] हो जाती है तो विभिन्न तत्वों को एक पीढ़ी से दूसरी पीढ़ी तक पहुँचाने के लिये 'शिक्षा की विशेषित संस्था'[5] का विकास करना आवश्यक हो जाता है। इस 'विशेषित शिक्षा-संस्था' को 'स्कूल' कहते हैं।

ऊपर हम देख चुके हैं कि व्यक्तित्व के विकास पर संस्कृति का बड़ा प्रभाव पड़ता है। शिक्षा का सम्बन्ध व्यक्तित्व के विकास से है; अतः शिक्षा

---

1. *Barlett*, F. C. *Remembering*, 244, Combridge Univ. Press, Combridge, England, 1932.

2. Learning Process. 3. Formal Education. 4. Complex. 5. Specialized Educational Institution.

का स्वरूप समाज की संस्कृति के स्वरूप पर निर्भर करता है। हमें यह ध्यान देना है कि 'स्कूल' शिक्षा देने का केवल एक स्रोत है। स्कूल के अतिरिक्त समाज में अन्य भी कई शिक्षा के स्रोत होते हैं जो कि विकसित होते हुये बच्चे पर अपना प्रभाव डालते रहते हैं। शिक्षा के इन स्रोतों में संस्कृति के वे अंग ही प्रभावशाली होते हैं जिन्हें हम सभी लोगों ने मान्यता दे रक्खी है। हमें यह न भूलना चाहिये कि अपनी शिक्षा के क्रम में व्यक्ति स्वयं अपने विविध अनुभवों में से चुनाव करता है। अपने अनुभवों के बल पर कभी-कभी वह वातावरण में कुछ परिवर्तन लाना चाहता है और कभी-कभी वातावरण के अनुसार अपने को ढाल भी लेता है। दूसरे शब्दों में, समाज व्यक्ति को बनाता है और व्यक्ति समाज को बनाता है। एक ही समाज में विभिन्न बालक विभिन्न प्रकार के अनुभव प्राप्त करते हैं। ये अनुभव उसके घर[1] तथा विशिष्ट वातावरण[2] की संस्कृति पर भी निर्भर करते हैं। अतः किसी बालक के सम्बन्ध में हमें तुरन्त ही किसी निर्णय पर नहीं पहुँच जाना चाहिये। कोई निर्णय करने के पूर्व हमें यह समझना चाहिये कि संस्कृति के किस श्रेणी से वह आ रहा है। विभिन्न सामाजिक समूह के बालक किसी समस्या के सुलझाव में विभिन्न प्रकार की मनोवृत्तियों का प्रदर्शन करेंगे। स्पष्ट है कि व्यक्ति उसी प्रकार से चिन्तन करना सीखता है जैसे उसका समाज 'चिन्तन' की परिभाषा करता है।

घर और वातावरण के अनुसार एक ही समाज के बालकों की सांस्कृतिक पृष्ठभूमि में विभेद पाया जा सकता है। इसीलिए तो एक बृहद संस्कृति के अन्तर्गत कई उप-संस्कृतियों[3] की चर्चा की जाती है। अतः बालक के अच्छी प्रकार निर्देशन के लिए शिक्षक को उसकी उप-संस्कृति के विविध तत्वों अर्थात उसके घर, और वातावरण को समझना अत्यन्त आवश्यक है। शिक्षक को बालक के माता-पिता के सांस्कृतिक[4] प्रेरणाओं को भी समझना चाहिए। उनकी सांस्कृतिक प्रेरणाओं का सम्बन्ध शिक्षा-सम्बन्धी उनकी अपेक्षाओं से है। साधारणतः यह माना जा सकता है

1. Home. 2. Environment. 3. Sub-Cultures. 4. Cultural Motivations.

कि किसी समाज के सभी व्यक्ति शिक्षा के उद्देश्यों से सहमत होते हैं। यदि शिक्षा के उद्देश्यों के सम्बन्ध में एकमत न रहे तो समाज के विकास की गति अविरिल न हो सकेगी। किन्तु आज हमारे देश में शिक्षा के उद्देश्य के सम्बन्ध में कई मत दिखलाई पड़ते हैं। शिक्षा के उद्देश्य की यह भिन्नता नागरिकों के विभिन्न जीवन दृष्टिकोण की ओर संकेत करती है। लोगों में जीवन का विभिन्न दृष्टिकोण होना स्वाभाविक है। परन्तु कुछ सर्वस्वीकृत सामाजिक मान्यताओं के अनुसार हमें अपने जीवन को चलाना ही होगा और शिक्षा इन मान्यताओं के अनुसार ही संचालित होनी चाहिऐ।

## दूसरी संस्कृति को हेय समझने की भावना और शिक्षा[1]

ऊपर यह संकेत किया जा चुका है कि संसार के विभिन्न संस्कृतियों में विभेद पाया जाता है। उदाहरणार्थ, किसी के लिए किसी पक्षी का मांस खाना बहुत बुरा ससझा जाता है और कोई उसी को बहुत ही अच्छा मानता है। कुछ लोग अपना भोजन पका कर खाते हैं, और दूसरे उसे कच्चा ही खाते हैं। संस्कृति की विभिन्नता के कारण कुछ लोग अपने विचार को दूसरों पर लादना चाहते हैं, और इसमें असफल होने पर आपस में युद्ध करते हैं। स्पष्ट है कि संस्कृति की विभिन्नता हमारे आपसी मनमुटाव, तनाव और वैमनस्य का कारण हो सकती है, क्योंकि एक संस्कृति के मानने वाले दूसरी संस्कृति को हेय समझते हैं और अपनी को सर्वश्रेष्ट। जब कि लोग सहिष्णुतावश दूसरी सस्कृति को ठीक समझते हैं, तब भी अपनी संस्कृति के मापदण्ड से ही दूसरी संस्कृति की बातों पर अपना निर्णय देते हैं। इसका कदाचित् मनोवैज्ञानिक कारण यह है कि वे लोग अपने व्यवहार को स्वाभाविक मानने लगते हैं और उसी व्यवहार को दूसरे में देखते हैं तो उसे निम्नकोटि का समझते हैं। दूसरे, प्रत्येक संस्कृति में कुछ ऐसी बातें होती हैं जो कि उस संस्कृति की श्रेष्ठता पर बल देती हैं। उदाहरणार्थ; देश-भक्ति की भावना अपनी संस्कृति को पूर्ण और निर्दोष समझने लगती है। चर्च मिशनरी आन्दोलन में भाग लेने वाले व्यक्ति केवल अपने ही धर्म को ठीक मानते हैं और दूसरों को गलत। अतः वे दूसरों को अपने धर्म की ओर खींचना चाहते हैं।

1. Ethnocentrism and Education.

शिक्षा के सामने यह एक कठिन समस्या है कि लोगों के मन से अपनी संस्कृति के सम्बन्ध में उपर्युक्त गलत भावना को कैसे दूर किया जाय। यह भावना पहले केवल किसी विशिष्ट जन-समुदाय, क्षेत्र अथवा राष्ट्र तक ही सीमित थी, परन्तु अब यह एक अन्तर्राष्ट्रीय समस्या हो गई है। इस भावनावश स्कूल में विभिन्न विद्यार्थियों में पर्याप्त सहयोग नहीं दिखलाई पड़ता और इससे शिक्षा-क्रम में बड़ी कठिनाई आ जाती है। जब अपने समाज के लिए कुछ त्याग करना सिखाना होता है तो यह भावना लाभप्रद भी हो सकती है। परन्तु अच्छा तो यही होगा कि व्यक्ति के मन से अपने संस्कृति को श्रेष्ठतर मानने की भावना को निकाल दिया जाय।

जो अपनी संस्कृति को श्रेष्टतर मानने की भावना से ग्रस्त रहते हैं उन्हें कदाचित प्रारम्भ से ही संस्कृति के विषय में गलत धारणायें दी जाती हैं; और फलतः उनका दृष्टिकोण बड़ा ही संकुचित हो जाता है। व्यक्ति को गलत बातों के बतलाने से ही उनका दृष्टिकोण संकुचित हो जाता है; इसलिए शिक्षा व्याक्ति के इस दोष को दूर करने में अवश्य सहायता कर सकती है। वस्तुतः इस दोष को दूर करना शिक्षा का एक कर्तव्य हो जाता है। इस दोष को दूर करने के लिए यह आवश्यक है कि विद्यार्थियों को अन्य संस्कृतियों के सम्बन्ध में ठीक-ठीक बातें बतलाई जाँय और उन्हें अन्य संस्कृतियों के अध्ययन के लिए उत्साहित भी किया जाय। हमें विद्यार्थियों को समझाना चाहिए कि अन्य संस्कृतियों के प्रति सहिष्णुता दिखलाने का तात्पर्य अपनी संस्कृति के प्रति अभक्ति नहीं दिखलाना है। हमें विद्यार्थियों के सामने इस बात पर बल देना है कि गणतन्त्र राज्य का स्थायित्व विभिन्न संस्कृति वाले जन समुदाय के सहयोग पर ही निर्भर करता है; अतः इस सहयोग का रास्ता सदैव खुला रहना चाहिए—अर्थात् अन्य संस्कृतियों के प्रति सहिष्णुता दिखलानी चाहिए। अल्पसख्यक वर्ग और अन्तर्वर्ग शिक्षा के अध्याय में इस पर कुछ और प्रकाश डाला जायगा।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### संस्कृति का स्वरूप और अर्थ

**संस्कृति क्या है ?**

संस्कृति का अर्थ विभिन्न रूप में। अर्थ के बारे में मतभेद। 'संस्कृति' के

अन्तर्गत मनुष्य द्वारा बनाई हुई सभी वस्तुएँ और विचार । संस्कृति शब्द वर्तमान और भूत दोनों काल के इतिहास की ओर संकेत करता है ।

**उपसंस्कृति**

संस्कृति के अन्तर्गत किसी समाज के विश्वास, मान्यताएँ, परम्परायें विविध क्रियायें तथा भौतिक वस्तुएँ आदि ।

**संस्कृति का सार्वभौमिक रूप**

सार्वभौमिक तत्वः—भाषा, कौटुम्बिक जीवन, अमानवीय सत्ता की पूजा, आर्थिक व्यवस्था ।

## संस्कृति का कार्य

१—प्राकृतिक वातावरण में व्यवस्थापन का साधन, मनुष्य पर प्रकृति का प्रभाव और प्रकृति पर मनुष्य का प्रभाव ।

२—सामाजिक वातावरण में व्यवस्थापन का साधन ।

३—व्यक्तित्व विकास का साधन ।

तीन प्रकार से संस्कृति के अंगों में भाग । सार्वलौकिक, विशेष रूप में, और वैकल्पिक रूप में ।

**व्यक्ति संस्कृत कैसे होता है ?**

व्यक्ति के व्यवहार की परीक्षा संस्कृति के विभिन्न तत्वों की कसौटी पर ।

संस्कृति के अपनाने के क्रम में 'आत्म' को तीन अवस्थाओं से गुजरना होता है ।

अनुकरण, खेल तथा सुसंगठित खेल की तीन अवस्थायें ।

## संस्कृति और शिक्षा

संस्कृति का शिक्षा पर प्रभाव । शिक्षा से हम जो कुछ सीखते हैं उस पर संस्कृति का प्रभाव । संस्कृति के विभिन्न तत्व हमें सीखने की प्रेरणा देते हैं ।

संस्कृति के अविकसित होने से—शिक्षा व्यवस्था साधारण। सविधिक शिक्षा का प्रभाव। संस्कृति के जटिल होने पर सविधिक शिक्षा के लिए शिक्षा की विशेषित संस्थाओं का विकास।

शिक्षा का स्वरूप समाज की संस्कृति के रूप पर निर्भर। स्कूल शिक्षा देने का केवल एक स्रोत। शिक्षा के अन्य स्रोत भी।

एक ही समाज के बालक अपने घर तथा विशिष्ट वातावरण के अनुसार विभिन्न अनुभव प्राप्त करते हैं, अतः बालक को समझने के लिए उसकी संस्कृति को समझना।

कुछ सर्व स्वीकृत सामाजिक मान्यताओं के अनुसार शिक्षा का संचालन।

## दूसरी संस्कृति के हेय समझने की भावना और शिक्षा

संस्कृति की विभिन्नता आपसी तनाव का कारण। लोग अपनी संस्कृति को श्रेष्ठ मानते हैं और दूसरी को हेय। इस भावना को निकालना शिक्षा के लिए एक समस्या।

विद्यार्थियों को अन्य संस्कृतियों के बारे में ठीक-ठीक ज्ञान देना।

## सहायक पुस्तकें

१—लिन्टन, आर० : द स्टडी ऑव् मैन, पृष्ठ ३२६-७ डी-अपिल्टन, न्यूयार्क, १९३६।

२—बेनडिक्ट, रुथ : पैटर्न्स ऑव कल्चर, हूफ़टन मिफ्लिन, १९३४।

३—मीड जी०एच : माइण्ड, सेल्फ़ ऐण्ड सोसाइटी, शिकागो युनि०, शिकागो, १९३८।

४—मर्फ़ी, जी ऐण्ड अदर्स : एक्सपेरिमेण्टल् सोशल साइकॉलॉजी हार्पर, १९३४।

५—विन्स्टन, एस० : कल्चर ऐण्ड ह्यूमन बिहेवियर, द रोनाल्ड प्रैस १९३१।

६—रूसेक, जे०: सोशियलॉजील फ़उण्डेशन्स ऑव् एडूकेशन, अध्याय २ और ९, टॉमस वाई, क्रोवेल, १९४२।

७—मूर ऐण्ड कोल : सोशियलोजी इन एडूकेशनल प्रैक्टिस, अध्याय २, हूफ्टन मिफ्लिन, १९५२।

# २२

# अल्पसंख्यक वर्ग और अन्तर्वर्ग[1] शिक्षा

## अल्पसंख्यक की समस्या शिक्षा का विषय

किसी भी देश में अल्पसंख्यक लोगों की समस्या बड़ी ही महत्वपूर्ण होती है, क्योंकि उनके व्यवहार के कारण बहुमत के लोगों को और बहुमत लोगों के व्यवहार के कारण अल्पसंख्यक लोगों को कष्ट हो सकता है। अतः अल्पसंख्यक और बहुमत लोगों के परस्पर-सम्बन्ध की समस्या किसी देश के सरकार के लिये कठिन हो जाती है। उदाहरणार्थ; हमारे देश में मुसलमानों, सिक्खों तथा हरिजनों आदि को अल्पसंख्यक कहा जा सकता है। इसके अतिरिक्त विभिन्न राज्यों में भी अपने-अपने रुचि विशेष के कारण कुछ लोग अल्पसंख्यक या बहुमत वाले बन जाते हैं।

जैसे बम्बई में महाराष्ट्रियों का बहुमत है और गुजरातियों का अल्पमत। मद्रास में तेलगू-भाषा भाषियों का अल्पमत था, इसलिए उन्होंने अपना आन्ध्रदेश का राज्य मद्रास से अलग कर दिया। कहना न होगा कि अल्पसंख्यक लोग अपनी अवदशा को दृढ़ करने के चक्कर में सदैव पड़े रहते हैं। कुछ अर्थों में वे बहुमत वालों से अपने को छोटा समझते हैं और बहुमत वाले अपने को उनसे कुछ बातों में श्रेष्ठतर और दृढ़तर समझते हैं। अल्पसंख्यक लोग अपनी स्थिति को बदलना चाहते हैं और बहुमत के लोग इसका विरोध करते हैं। इस विरोध के कारण दोनों वर्गों में अन्तर्द्वन्द्व, परस्पर घृणा, द्वेष, झगड़ा तथा जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में अवसर की अस-

1. Minority Groups and Inter Group Education.

मानता उत्पन्न हो जाती है। ऐसी स्थिति के कारण अल्पसंख्यक की समस्या शिक्षा के लिए एक महत्वपूर्ण विषय हो जाता है, क्योंकि शिक्षा ही एक ऐसा साधन है जिससे समाज की इस बुराई को दूर किया जा सकता है।

बहुत सी ऐसी बातें हैं जिनसे यह इच्छा होती है कि अल्पसंख्यक लोगों की स्थिति में सुधार हो जाय और दोनों वर्गों की परस्पर-वैमनस्य दूर हो जाय। शिक्षा के द्वारा हमारा यह प्रयास रहता है कि लोग जीवन के नये-नये और अच्छे-अच्छे मापदण्ड को सीखें जिससे गणतन्त्रात्मक समाज की नींव दृढ़तर हो जाय। गणतन्त्रात्मक समाज के सदस्य होने के नाते हम प्रत्येक व्यक्ति के लिए समान अवसर देने की कामना करते हैं। हमारा यह उद्देश्य है कि लोगों को समान अधिकार प्राप्त हों और जाति, वर्ग, धन, तथा लिङ्ग आदि के कारण किसी को आकांक्षा-पूर्ति में कोई बाधा न आने पावे। हमारे इन उच्च उद्देश्यों के कारण अल्पसंख्यक की समस्या शिक्षा का एक विषय हो जाता है और यह समस्या उठती है कि समाज के विभिन्न वर्गों की शिक्षा का आयोजन किस प्रकार किया जाय कि अल्पसंख्यकों की कठिनाइयों का सरलतापूर्वक समाधान हो जाय।

## अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर अल्पसंख्यक की समस्या

जिस प्रकार किसी समाज के विभिन्न वर्गों के बीच अल्पसंख्यक की समस्या खड़ी हो जाती है उसी प्रकार विश्व के विभिन्न देशों के बीच अर्थात् अन्तर्राष्ट्रीय पड़ोसियों में उनकी भौगोलिक, आर्थिक और राजनैतिक दशा तथा जनसंख्या के कारण अल्पसंख्यक की समस्या अन्तर्राष्ट्रीय रूप ले लेती है। इसीलिए तो अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर अल्पसंख्यक की समस्याओं को सुलझाने के लिए बहुत सी संस्थायें काम कर रही हैं—जिनमें 'यूनाइटेट नेशन्स[1]' का 'कमीशन[2] आन ह्यूमन राइट्स' तथा यूनेस्को[3] के नाम विशेष उल्लेखनीय हैं। अतः शिक्षा का कार्य और बढ़ जाता है और हमारे सामने यह समस्या आती है कि विद्यार्थियों अर्थात् भावी नागरिकों

1. United Nations. 2. Commission on Human Rights. 3. Unesco.

को किस प्रकार शिक्षित किया जाय कि उनमें सहिष्णुता, भ्रातृत्व, प्रेम और सहानुभूति के भाव कूट-कूट कर भर जाँय।

नीचे हम यह समझने का प्रयास करेंगे कि अल्पसंख्यक लोगों तथा अन्य वर्गों में मनमुटाव तथा तनाव पैदा होने के क्या कारण होते हैं।

### अन्तर्वर्गों में अहेतुक धारणा के कुछ कारण[1]

यदि बहुमत वर्ग के लोग अल्पसंख्यक लोगों के हितों पर कुठाराघात करने का प्रयत्न न करें तो अल्पसंख्यक की समस्या ही न उठेगी, परन्तु कुछ अहेतुक धारणाओं के कारण इन दो वर्गों में वैमनस्य आ जाता है और बिना तर्क किये हुये वे एक दूसरे के सम्बन्ध में एक निर्णय पर पहुँच जाते हैं। दोनों वर्गों में समझौता के उपायों की ओर संकेत करने के पूर्व यह समझ लेना आवश्यक जान पड़ता है कि उनके परस्पर-द्वेष तथा एक दूसरे के सम्बन्ध में अहेतुक धारणा कर पहुँच जाने के प्रधान स्रोत क्या होते हैं।

अहेतुक धारणा यकायक नहीं उत्पन्न हो जाती। अनुभव के आधार पर इसकी जड़ व्यक्ति में धीरे-धीरे जमती है। कुछ अहेतुक धारणायें तो लोग अपने घरेलू[2] परिस्थितियों अथवा माता-पिता की[3] मनोवृत्तियों से सीखते हैं। जब बच्चे बड़े हो जाते हैं तो उनके व्यवहार उनके शिक्षक, माता-पिता तथा पूरे समाज के दर्पण हो जाते हैं। बच्चों की अहेतुक धारणायें उनके माता-पिता और शिक्षकों की धारणाओं की ओर भी संकेत करती हैं। अहेतुक धारणायें सीखी जाती हैं। अतः हम यह भी कह सकते हैं कि वे भुलाई भी जा सकती हैं।

फ्रेंनकिल[4] ब्रन्सविक ने अपने अन्वेषण में देखा कि निजी संस्कृति को सर्वश्रेष्ठ[5] मानने की भावना वाले बच्चों के माता-पिता अपनी

---

1. Some Causes of Prejudices in Intergroups. 2. Home situations. 3. Parental attitudes.

4. *Else Frenkel Brunswick* "A Study of Prejudice in Children" *Human Relations*, Research Centre for Group Dynamics, 1-295-306, Michigan, 1948.

5. Ethnocentricism.

सामाजिक प्रतिष्ठा को कायम रखने में बड़े यत्नशील रहते हैं और उदार बच्चों के माता-पिता की अपेक्षा वे अधिक कठोर नियन्त्रण रखने की चेष्टा करते हैं, ऐसे माता-पिता तथा बच्चों में स्नेह की भावना अपेक्षाकृत कम होती है, बच्चों को अपने आत्म-प्रकाश का कम अवसर मिलता है। फलतः उनका व्यक्तित्व संकुचित और कठोर हो जाता है। इसके विपरीत उदार बच्चों में प्रेम की भावना अधिक होती है, शक्ति प्राप्ति की ओर वे कम झुकते हैं। उन्हें अपने माता-पिता से अधिक स्नेह मिला रहता है, इसलिये वे दूसरों को अधिक स्नेह दे भी सकते हैं। वे लोगों को समझने में उनकी वास्तविक योग्यता पर ध्यान देते हैं; न कि कुछ विशिष्ट सामाजिक मान्यताओं के आधार पर उनको परख करना चाहते हैं।

प्रत्येक वर्ग अपनी-अपनी मनोवृत्तियों की कल्पना कर लेता है, और इन्हीं मनोवृत्तियों के आधार पर अपने वर्ग के बाहर के लोगों को देखने के लिए वह एक दूसरे प्रकार की मनोवृत्ति बना लेता है। पहले प्रकार की मनोवृत्ति को 'आन्तरिक वर्ग मनोवृत्ति'[1] और दूसरी प्रकार को 'वाह्य[2] वर्ग मनोवृत्ति' कहा जा सकता है। वर्गों में परस्पर व्यवहार इन्हीं मनोवृत्तियों द्वारा निर्धारित होते हैं। निजी संस्कृति की श्रेष्ठता की भावना[3] अपनी चरम सीमा को पहुँच जाती है जब लोग दूसरे वर्ग के लोगों का मूल्याङ्कन अपनी संस्कृति के मापदण्डों के अनुसार करने लगते हैं। इस प्रकार आन्तरिक वर्ग और वाह्य-वर्ग मनोवृत्तियों के कारण आपस में कुछ तनाव आ जाता है।

कुछ व्यक्ति दूसरे वर्ग के विरुद्ध अहेतुक धारणा और विरोध का रुख दिखलाते हैं, क्योंकि उन्हें उस वर्ग के विषय में ठीक-ठीक ज्ञान नहीं रहता। कुछ लोग मूलजाति[4] अथवा वंश-सम्बन्धी अनुदार भावनावश दूसरे को छोटा समझने लगते हैं, परन्तु जब मूलजाति के गुण के सम्बन्ध में उन्हें सभी बातें मालूम हो जाती हैं तो उनकी मनोवृत्ति बदल जाती है।

---

1. In-group attitudes. 2. Out-group attitudes. 3. Ethnocentricism. 4. Race.

कभी वर्ग के किसी व्यक्ति के साथ कोई कटु अनुभव के आधार पर व्यक्ति पूरे वर्ग के विरुद्ध कोई विचार अपना लेता है; यद्यपि समान कटु अनुभव अपने ही वर्ग में होने पर मन में वैसे बुरे विचार नहीं भी आ सकते। इस प्रकार एक कटु अनुभव के आधार पर व्यक्ति सारे वर्ग के विरुद्ध हो जाता है। वस्तुतः ऐसा विचार बड़ा ही अन्यायपूर्ण है।

हमारे भारत देश में विभिन्न वर्ग के लोग पाये जाते हैं। एक राज्य के लोगों के निवासियों में विभिन्न उपसंस्कृतियों वाले लोग होते हैं। हिन्दुओं में विभिन्न जातियों का विकट जाल व्यक्ति को दूसरी जाति के विरुद्ध बनाता है और एक ही व्यक्ति के साथ किसी अनुभव के आधार पर लोग सारी जाति के बारे में अपनी अहेतुक धारणा बना लेते है। फलतः हमारे देश के निवासियों में परस्पर-सद्भावना की कुछ कमी अवश्य दिखलाई पड़ती है। इस सद्भावना की कमी के कारण ही तो हमारा देश वर्षों तक विदेशियों के नियन्त्रण में रहा; और यह कमी अब भी हमारी सामाजिक उन्नति में कभी-कभी बाधक बन जाती है।

कुछ लोग अपने को इतना अरक्षित और निर्बल समझते है कि अपनी भग्नाशा को मिटाने के लिए दूसरों को दबाने की चेष्टा किया करते हैं। निर्बल अर्थात् अल्पसंख्यक वर्ग इस भग्नाशा का बहुधा अभियुक्त हुआ करता है।

जब जनसंख्या का बहुत बड़ा भाग भग्नाशा का अभियुक्त हो जाता है तो एक बड़े विद्रोह के रूप में फल भयानक हो सकता है। व्यक्ति अथवा वर्ग की अपने को अरक्षित समझने की भावना ही प्रायः अहेतुक धारणा का आधारभूत कारण होती है और यह भावना अपर्याप्त योग्यता, अपर्याप्त अवसर, बचपन में अनुभूत असुविधाएँ, तथा सामाजिक कारणवश अन्य व्यक्तियों द्वारा त्यक्त होने आदि के कारण आ सकती हैं। हमारे देश के हरिजनों को इन सब कठिनाइयों का अनुभव हो सकता है। अतः उनमें किसी वर्ग के विरुद्ध अहेतुक धारणा का आ जाना स्वाभाविक है।

## अहेतुक धारणा की गहनता की मात्रा[1]

जहोदा[2] के अनुसार अहेतुक धारणा की गहनता की मात्रानुसार उसका निम्नलिखित वर्गीकरण किया जा सकता है—

१—वह अहेतुक धारणा जिससे व्यक्ति वर्ग के व्यक्तियों से सम्बन्ध नहीं रखना चाहता, परन्तु स्पष्टतः कुछ कहता नहीं।

२—वह अहेतुक धारणा जिससे व्यक्ति अपने अन्दर एक मनमुटाव रखता है और जिसका प्रदर्शन अपने कुछ व्यवहारों में करता है, जैसे वर्ग के प्रति उदासीनता की भावना दिखलाना; परन्तु इससे कोई झगड़ा नहीं खड़ा होता।

३—वह अहेतुक धारणा जिससे वर्ग का कानूनी अधिकार तो नहीं छिन जाता, परन्तु उसमें एक वर्ग के लोग दूसरों वर्ग के लोगों का सामाजिक बहिष्कार करते हैं।

४—वह अहेतुक धारणा जिससे एक वर्ग के लोग अपने कानूनी अधिकार को खो बैठते हैं और एक वर्ग दूसरे को घृणा की दृष्टि से देखता है।

५—वह अहेतुक धारणा जिससे केवल सामाजिक बहिष्कार ही नहीं किया जाता, वरन् किसी वर्ग के विरुद्ध कटु प्रचार भी किया जाता है।

६—वह अहेतुक धारणा जिससे लोग एक वर्ग के लिए दूसरे पर हिंसात्मक प्रहार करते हैं, और अधिकारी इस दुर्व्यवहार पर विशेष ध्यान नहीं देते।

विभिन्न वर्गों में व्याप्त आन्तरिक द्वेष और अहेतुक धारणा कैसे दूर होगी अर्थात् समाज में अन्तर्वर्ग अवबोध कैसे आयेगा, यह हमारे सामने एक समस्या है। अन्तर्वर्ग अवबोध को लाने में शिक्षा हमारी कहाँ तक सहायता कर सकती है इसी पर हम नीचे विचार करेंगे।

---

1. Degrees of Intensity of Prejudice.

2. *Marie Jahoda and others* : *Research Methods in Social Relations* Part I, *Basic Processes*, Society for the Psychological Study of Social Issues, p. 366, Dryden Press 1951. Quoted in "Sociology in Educational Practice" by Cole and More, Houghton Mufflin Co. New York 1952, p. 254.

## अन्तर्वर्ग अवबोध और शिक्षा[1]

अन्तर्वर्ग अवबोध के लाने में शिक्षा हमारी सहायता अवश्य कर सकती है, परन्तु इसमें कुछ देर लगेगी, क्योंकि स्कूल में शिक्षा पाये हुए बच्चे जब प्रौढ़ नागरिक होंगे तभी तो अन्तर्वर्ग अवबोध के हित में शिक्षा कहाँ तक सफल हुई इसका ठीक-ठीक अनुमान किया जा सकता है। स्कूल की सहायता के अतिरिक्त कुछ ऐसी तात्कालिक समितियाँ स्थापित की जा सकती हैं जो प्रचार तथा उपयुक्त भाषणों के आयोजन से अन्तर्वर्ग अवबोध लाने का प्रयास कर सकती हैं और इस प्रयास में उन्हें सम्भवतः शीघ्रतर सफलता भी मिलेगी। इस प्रकार शिक्षा अन्तर्वर्ग अवबोध की 'समस्या' का कोई तात्कालिक हल हमें नहीं दे सकती। हाँ, यह सत्य है कि शिक्षा के सहारे ही लोगों की मनोवृत्तियों में आवश्यक और स्थायी वांछित सुधार लाया जा सकता है; परन्तु जैसा ऊपर कहा गया है इन परिवर्तित मनोवृत्तियों का फल हमें तभी दिखलाई पड़ेगा जब कि स्कूल में शिक्षा पाया हुआ विद्यार्थी प्रौढ़ हो उपर्युक्त समितियों का सदस्य होकर कार्य करने लगेगा। इसका तात्पर्य यह नहीं है कि स्कूल के विद्यार्थी और शिक्षक इन समितियों के कार्य में सहायता देकर अन्तर्वर्ग अवबोध के हित में काम न करें। वस्तुतः इस प्रकार की सहायता देने के लिए सभी कक्षा के विद्यार्थियों और शिक्षकों को प्रोत्साहित करना चाहिए।

नीचे हम यह समझने की चेष्टा करेंगे कि अन्तर्वर्ग अवबोध लाने के लिए अन्तर्वर्ग शिक्षा में कौन-कौन सी बातों पर विशेष ध्यान देना चाहिए।

## अन्तर्वर्ग शिक्षा के कुछ सिद्धान्त[2]

१—अन्तर्संस्कृति[3] अथवा अन्तर्मूलजातीय[4] शिक्षा के स्थान पर अब 'अन्तर्वर्ग शिक्षा' शब्द का प्रयोग करना चाहिए, क्योंकि अन्तर्वर्ग अवबोध लाने के लिए शिक्षा का कर्तव्य जातीय, धार्मिक, सांस्कृतिक तथा आर्थिक अवरोधों को दूर करना है।

---

1. Intergroup Understanding and Education. 2. Some Principles of Inter group Education. 3. Intercultural. 4. Interracial.

२—प्रधानतः प्राइमरी कक्षाओं के लिए कुछ विषयों में अन्तर्वर्ग-सम्बन्धी बातें सम्मिलित करनी चाहिए। अन्तर्वर्ग सम्बन्ध[1] अथवा अन्तर्वर्ग समस्यायें[2] नाम के विषय पाठ्यक्रम में नहीं रखने चाहिए।

३—अन्तर्वर्ग अध्ययन में केवल उन्हीं शिक्षकों से सहायता लेनी चाहिए जो इसके लिए इच्छा प्रगट करें। अनिच्छुक शिक्षकों को कार्यक्रम में भाग लेने के लिए बाध्य नहीं करना चाहिए।

४—अन्तर्वर्ग तनाव से सम्बन्धित विभिन्न बातों का अध्ययन करना चाहिए और इस अध्ययन में निकटवर्ती वर्गों सम्बन्धी बातों पर विशेष ध्यान देना चाहिए।

५—अन्तर्वर्ग विद्यार्थियों की मनोवृत्तियों का अध्ययन करना चाहिए और यह समझने की चेष्टा हो कि किन नई बातों को विद्यार्थियों को सीखना चाहिए और किन सीखी हुई बातों को उन्हें भुला देना चाहिए।

६—उन परिस्थितियों और वस्तुओं का आयोजन करना जिनकी सहायता से विद्यार्थियों की अन्तर्वर्ग-सम्बन्धी अवांछित मनोवृत्तियों को बदला जा सके। इन परिस्थितियों और वस्तुओं में अच्छे चित्रों, चलचित्र, नाटक, रेडिओ, यात्रा, अन्तर्संस्कृति प्रदर्शन, सामाजिक समारोह, कुछ संगठित क्रियाशीलतायें तथा विचार-विनिमय हेतु सभाओं का नाम लिया जा सकता है।

७—अभिक्षेप-पद्धति[3], प्रत्यक्ष[4] निरीक्षण तथा चित्र-विधियों[5] से यह जानने का प्रयत्न करना चाहिए कि विद्यार्थियों की मनोवृत्तियों में किस हद तक वांछित परिवर्तन आ सका।

८—अन्तर्वर्ग-सम्बन्ध को सुधारने के लिए अन्तर्वर्ग-शिक्षा-कार्यक्रम को स्थानीय वर्ग के शिक्षा-कार्यक्रम में मिला देना चाहिए।

---

1. Intergroup Relation. 2. Intergroup Problems. 3. Projective Technique. 4. Direct Observation. 5. Pictorial Devices.

कुक[1] के अनुसार "अन्तर्वर्ग शिक्षा अपने आकार में पिरामिड[2] की तरह नहीं हैं। अन्तवर्ग शिक्षा एक ऐसा निर्माण-कार्य है जिसकी चोटी पर वर्ग के लोगों के विषय में सारी बातें रखी जा सकती हैं। सारी बातों के अन्तर्गत् उनकी रहन-सहन तथा उनके लिए सबसे हितकर बातें आदि को लिया जा सकता है। इस निर्माण-कार्य के एक आधार[3] पर अध्ययन-विधियाँ रखी जा सकती हैं, जिससे किसी आयोजित कार्यक्रम की उपयोगिता को भी मापा जा सके। दूसरे आधार पर हम वर्ग[4]-प्रबन्ध को रक्खेंगे जिससे वर्ग अपने उद्देश्यों की पूर्ति में आगे बढ़ता जाता है। अन्तर्वर्ग शिक्षा के इस कार्यक्रम में स्कूल और कालेजों को समाज की उन संस्थाओं से सीखना चाहिए जो अन्तर्वर्ग अववोध के लिए यत्नशील रहती हैं। इन संस्थाओं में धार्मिक और सामाजिक संस्थाओं, मजदूर और कृषकों के संघों तथा प्रौढ़ शिक्षा केन्द्रों के नाम लिये जा सकते हैं।"

स्कूल के अन्तर्वर्ग शिक्षा देने के फलस्वरूप जो परिवर्तन विद्यार्थियों की मनोवृत्ति में आयेंगे उसे स्वीकार करने के लिए समाज को तैयार होना चाहिए, अर्थात् यदि स्कूल में शिक्षा पाने के कारण बालकगण अपने व्यवहार में अन्तर्संस्कृति द्वेष और अलगाव न दिखावें तो माता-पिता को इसका विरोध नहीं करना चाहिए।

बालकों को अन्तर्वर्ग शिक्षा देने के साथ-साथ स्कूल को भी अपने प्रबन्ध-सम्बन्धी कार्यों पर दृष्टिपात करते हुये ये प्रश्न पूछने चाहिए: क्या स्कूल के विभिन्न प्रबन्ध-कार्य गणतन्त्रात्मक सिद्धान्तों पर पहले से अधिक आधारित हैं? क्या शिक्षा-संगठन सम्बन्धित समितियों में अन्तर्वर्ग अथवा अल्पसंख्यक वर्ग के व्यक्तियों को रक्खा गया है? क्या अध्यापक के वेतन और उनकी पदोन्नति में जाति, वर्ग, लिङ्ग तथा धर्म आदि पर ध्यान नहीं दिया जाता? यदि इन सब प्रश्नों का उचित उत्तर स्कूल दे सकेगा तो इसका अर्थ यह हुआ कि अन्तर्वर्ग द्वेष को मिटाने के लिए स्कूल वास्तव

1. *Lloyd Cook*, "Intergroup Education" *Review of Educational Research*, 17; 266-278, October, 1947.

2. Pyramid. 3. Base. 4. Group Management.

में प्रयत्न कर रहा है। कहना न होगा कि स्कूल के इस प्रयत्न का विद्यार्थियों के चरित्र बड़ा वांछित प्रभाव पड़ेगा।

अन्तर्वर्ग परस्पर-द्वेष को मिटाकर उनमें सद्भावना पैदा करने की समस्या शिक्षा के अन्तर्गत अभी थोड़े ही दिनों से ली गई है। अतः अन्तर्वर्ग शिक्षा की विधियाँ अभी अपने विकास के क्रम में ही हैं। अतः हमें परीक्षण के आधार पर नई-नई विधियों की कल्पना करनी है। आशा है उपर्युक्त सुझाव के आधार पर कुछ नई विधियों का निर्माण किया जा सकेगा।

## अन्तवर्ग अवबोध के लिए पाठ्यवस्तु[1]

अन्तवर्ग अवबोध के लिए सर्व प्रथम विद्यार्थी को विश्व के विभिन्न जाति, वर्ग, धर्म तथा निवासियों का अच्छी तरह ज्ञान देना चाहिए। इसके बाद अपने देश में रहने वाले विभिन्न वर्ग, धर्मावलम्बी तथा निवासियों का ज्ञान देना आवश्यक होगा। साथ ही, विभिन्न वर्ग के उद्योग-धन्धे तथा आर्थिक अवस्था से भी विद्यार्थियों को अवगत करना चाहिए।

जाति और वर्ग की समानता की समस्या का अच्छी प्रकार अध्ययन करने के लिए विद्यार्थियों को उत्साहित करना चाहिए। इस अध्ययन से विद्यार्थी जो कुछ सीखें उन पर कक्षा में अच्छी प्रकार विचार-विनिमय होना चाहिए, जिससे वे कोई गलत धारणा न अपना लें। एक जाति अथवा वर्ग की दूसरे से श्रेष्ठता की भावना एकदम भ्रम है। पाठ्यवस्तु में कुछ ऐसी बातें अवश्य होनी चाहिए जिससे यह भ्रम दूर किया जा सके। किसी वर्ग के जीवन में धर्म का क्या स्थान हो सकता है इसे भी विद्यार्थियों को अच्छी तरह समझाना चाहिए।

अल्पसंख्यक वर्ग की समस्या का अध्ययन इन तीन प्रश्नों के आधार पर करना चाहिए :—१—समाज में कौन कौन से विभिन्न जातीय और धर्मिक वर्ग हैं ? २—अल्पसंख्यक लोगों की अपेक्षायें क्या हैं ? ३—इन अपेक्षाओं की पूर्ति के लिए क्या-क्या किया जा सकता है ? इन प्रश्नों के

1. Curriculum content for intergroup understanding.

है। इस प्रणाली में अङ्क देना परीक्षकों की झक पर नहीं निर्भर करेगा। इसमें पाठ्य-विषय का अधिकांश सम्मिलित किया जा सकता है।

कुछ दूसरे शिक्षा-शास्त्री उपर्युक्त विधि से पूर्णतः सहमत नहीं। उनका कहना है कि साहित्य और भाषा जैसे विषयों में उत्तर के विभिन्न सूत्रों का आपस में सम्बन्धित होना आवश्यक है। सम्बन्धित सूत्रों में अपने भाव को व्यक्त करने की शक्ति इतनी आवश्यक है कि इसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती। छात्रों में इस शक्ति के विकास के लिए उचित प्रेरणा देना आवश्यक है। उपर्युक्त दो परस्पर विरोधी मतों में समझौता करना आवश्यक है। हमें लेखन-शक्ति का भी विकास करना है और साथ ही साथ भी यह देखना है कि लेखन-शक्ति की परीक्षा दूसरी आवश्यक बातों को ढक न ले। हमें परीक्षक के झक के लिए कम से कम स्थान देना है। यह देखना है कि परीक्षा के लिये महत्त्वपूर्ण प्रश्नों का छात्र अनुमान ही न लगावें, वरन् विषय के वास्तविक बोध की प्राप्ति की चेष्टा करें। सबसे अच्छी विधि यह मालूम होती है कि प्रश्न-पत्रों में बहुत से कई प्रकार के प्रश्न दिए जाँय। इनका उत्तर एक दो, तीन या चार शब्दों में एक वा दो-तीन वाक्य में, एक पैराग्राफ में अथवा तीन-चार पृष्ठों में आवश्यकतानुसार देना हो, अर्थात् प्रत्येक प्रश्न के उत्तर में लेखन-शक्ति के प्रयोग को बात न आवे, पर इसकी सर्वथा उपेक्षा करना भी वांछित नहीं।

उत्तरों की परीक्षा के लिये कुछ लोगों का कहना है कि आदर्श उत्तर के विभिन्न अंगों का विश्लेषण पहले कर लेना चाहिए और इन अंगों की तुलना में ही उत्तर-पुस्तकों का जाँचना ठीक होगा। कुछ दूसरे शीघ्रता से पढ़ने में बने हुये विचार के अनुसार ही उनके मूल्यांकन की राय देते हैं। कुछ लोग उत्तर के विचारों के विस्तार और प्रकार, शैली, बातों का ठीक और गलत होने तथा साधारण रूप पर मूल्यांकन करने को अधिक अच्छा समझते हैं। पर इस प्रकार उप-भाग करने में विभिन्न सूत्रों के समन्वय पर ध्यान देना कठिन है। कुछ दूसरों का कहना है कि इन उपभागों पर ध्यान रखते हुए शीघ्रता से पढ़कर ही मूल्यांकन करना

ठीक है। इन विभिन्न विधियों में सबसे अच्छी कौन है इसका बिना वैज्ञानिक अन्वेषण किये पता नहीं चल सकता।

परीक्षा की कितनी ही निन्दा क्यों न की जाय पर उससे पिण्ड छुड़ाना कठिन है। इसकी उत्पत्ति मानव सभ्यता के विकास-काल से ही है। परीक्षा में कुछ दोष अवश्य हैं, पर सर्वथा वह दोषपूर्ण नहीं; इसीलिये तो वह अभी तक चली आती है। वस्तुतः बालक परीक्षा से प्रायः डरते नहीं। परीक्षा में उनका ज्ञान परिष्कृत हो जाता है। पढ़ाई हुई बातें वे अच्छी तरह याद करने की चेष्टा करते हैं। परीक्षा से उनमें स्पर्धा आती है और वे एक दूसरे से बढ़ जाने का प्रयत्न करते हैं। इस प्रकार उनकी आत्मगौरव-प्रवृत्त्यात्मक इच्छा की पूर्ति होती है। शिक्षकों के दृष्टिकोण से भी परीक्षा की उपयोगिता को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। इस पर हम प्रारम्भ में ही संकेत कर चुके हैं।

यह सत्य है कि बालकों की योग्यता-सम्बन्धी सभी बातें परीक्षा द्वारा नहीं जाँची जा सकतीं। कभी-कभी यह कहा जाता है कि शिक्षा की वास्तविक परीक्षा तो छात्र की विभिन्न रुचियों की गहराई और स्थायित्व पर निर्भर करती है, न कि इस पर कि वे पढ़ाई हुई बातें किस हद तक याद रखते हैं। यह कथन पूर्णतः सत्य नहीं क्योंकि रुचि और ज्ञान में विरोध नहीं है। रुचि के होने पर ही ज्ञान प्राप्त किया जा सकता है—हाँ, यह ज्ञान रटी हुई बातों से एकदम भिन्न है। यदि चरित्र-निर्माण ही शिक्षा की वास्तविक परीक्षा समझी जाय तो यह स्वीकार ही करना पड़ेगा कि बौद्धिक ज्ञान चरित्र निर्माण में सहायक ही है क्योंकि परीक्षा से बौद्धिक ज्ञान की सीमा नापी जाती है। सत्य यह है कि शिक्षा के उद्देश्य और परीक्षा में सैद्धान्तिक विरोधी नहीं। हाँ, परीक्षा का ऐसा रूप न हो कि लड़कों के लिए वह हउआ हो जाय। यदि गत पृष्ठों में किये गये संकेतों के अनुसार चला जाय तो परीक्षा के बहुत कुछ दोष दूर किए जा सकते हैं और शिक्षा उद्देश्य की पूर्ति का मार्ग सरल हो सकता है।

# आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

## परीक्षा

### १—भूमिका

परीक्षा माप-दण्ड, परीक्षा के लिए पढ़ाना।

### २—वर्त्तमान परीक्षा-प्रणाली के कुछ दोष

### ३—सुधार के लिए कुछ सुझाव

अचीवमेण्ट टेस्ट्स के प्रयोग में कठिनाई; परीक्षा स्वाभाविक वातावरण में; परीक्षा दैनिक शिक्षा के अंग की तरह।

सरल प्रश्न, लम्बा नहीं, छात्रों की रुचि और योग्यता के अनुकूल, प्रश्न-पत्र एक ही बैठक में न बनाना, सभी पाठों के अंश, प्रश्न का रूप ऐसा हो कि छात्रों को अपनी ओर से कहने की स्वतन्त्रता।

सार्वजनिक परीक्षायें, इनका शिक्षा-प्रणाली पर बड़ा प्रभाव, परीक्षा एक कला।

परीक्षक को पाठ्य-क्रम और पठित विषय का पूरा ज्ञान होना, पढ़ाने के क्रम में ही समय-समय पर प्रश्न लिखते रहना, सार्वजनिक परीक्षाओं के परीक्षकों को भी पाठ्य-पुस्तक को खूब पढ़ना चाहिए, अपरीक्षणीय विषय को न देना।

स्कूल के अध्यापक का परीक्षक होना उत्तम।

उत्तर-पुस्तक देखना कठिन, मनोवैज्ञानिक बुद्धि-परीक्षा की तरह बहुत प्रश्नों का देना।

कई प्रकार के प्रश्नों का देना—उनका उत्तर छोटा और बड़ा दोनों होना, प्रत्येक प्रश्न के उत्तर में लेखन-शक्ति विशेष की परीक्षा नहीं।

आदर्श उत्तर का विश्लेषण, शीघ्रता से पढ़ कर मूल्यांकन करना, विभिन्न अंगों के अनुसार जाँचना, वैज्ञानिक अन्वेषण आवश्यक।

परीक्षा अनिवार्य, परीक्षा से ज्ञान परिष्कृत, स्पर्धा, बौद्धिक ज्ञान की सीमा मापना, शिक्षा के उद्देश्य और परीक्षा में सैद्धान्तिक विरोध नहीं।

## सहायक पुस्तकें

१—ग्रीन एण्ड वर्कएनफ़—ए प्राइमर ऑव् टीचिङ्ग प्रोसेस अध्याय १३, १४।

२—टी० रेमाण्ट—माडर्न एडूकेशन, अध्याय ६।

३—बार्ड ऐण्ड रॉसक्यू—द अप्रोच टु टीचिङ्ग, अध्याय १३।

४—बैलर्ड—द न्यू एक्ज़ामिनर।

५—पी० जे० हार्टॉग—एक्ज़ामिनेशन ऐण्ड देयर रिलेशन टु कल्चर ऐण्ड एफ़ीसीएन्सी।

६—बी० सी० वालिस—द टेकनिक ऑव् एक्ज़ामिनिङ्ग चिल्ड्रेन।

७—सी० डब्लू वैलेनटाइन—द रिलायेबिलिटी ऑव् एक्ज़ामिनेशन्स।

८—स्टर्ट ऐण्ड ओकडेन—मैटर ऐण्ड मेथड इन एडूकेशन, पृष्ठ २०४–२४१।

९—सी० सी० क्राफ़ोर्ड—हाऊ टु टीच, अध्याय २५।

१०—बॉसिङ्ग, नेसनल एल०—प्रोग्रेसिव् मेथड ऑव् टीचिङ्ग इन सेकण्डरी स्कूल्स, अध्याय २०।

११—स्कीनर—एडूकेशनल साइकॉलॉजी, अध्याय १७ (१९४५)।

१२—ल्योनार्ड, जे० पॉल—ऐन इवैलुएशन ऑव् माडर्न एडूकेशन (१९४२)।

१३—रॉस सी० सी०—मेज़रमेण्ट इन टुडेज़ स्कूल्स (१९४१)।

# पंचम खण्ड

## कुछ शिक्षण पद्धतियाँ

३४—प्राजेक्ट पद्धति ।

३५—डाल्टन पद्धति ।

३६—खेल द्वारा शिक्षा ।

३७—किण्डरगार्टेन पद्धति ।

३८—मॉन्तेसरी पद्धति ।

३९—बेसिक शिक्षा ।

# ३४

## प्रॉजेक्ट पद्धति[1]

प्रॉजेक्ट पद्धति अमेरिका के शिक्षा विशारदों द्वारा अनुप्राणित की गई है। इसमें डीवी और किलपैट्रिक का विशेष हाथ कहा जाता है। कृषि शिक्षा में किये गये प्रयोग के आधार पर प्रॉजेक्ट पद्धति का जन्म हुआ है। जब तक कृषि शिक्षा के लिये स्कूलों में खेत और क्यारियाँ आदि के रूप में समुचित संगठन नहीं किया गया बालक कृषि सम्बन्धी अपने प्रयोग घर पर ही एक वातावरण उत्पन्न करके करते थे। बालक के अनुभवों से शिक्षकों में जिज्ञासा उत्पन्न हुई और उसके आधार पर किलपैट्रिक के नेतृत्व में एक नई शिक्षा विधि का जन्म दिया गया। प्रॉजेक्ट पद्धति के मनोवैज्ञानिक आधार की ओर भी संकेत किया गया है।

### १—मनोवैज्ञानिक आधार

मनुष्य वातावरण के सम्पर्क में आकर कई प्रकार का अनुभव करता है। वह समझता है कि उसका वातावरण पर प्रभाव पड़ता है और वह भी वातावरण द्वारा जान अथवा अनजान में प्रभावित होता है। इस प्रकार अपने तथा वातावरण के परस्पर आदान प्रदान पर उसके व्यक्तित्व का विकास बहुत हद तक निर्भर रहता है। व्यक्ति की सदा यह चेष्टा रहती है कि वह वातावरण में उपस्थित वस्तुओं तथा अपनी दैनिक इच्छाओं में शीघ्रातिशीघ्र एक सामंजस्य प्राप्त कर ले। जब तक वह इस सामंजस्य को नहीं पाता उसे चैन नहीं। इस सामंजस्य के पा लेने पर वह

1. Project Method.

कुछ देर के लिये शान्त हो जाता है। पर व्यक्ति की इच्छायें विभिन्न हुआ करती हैं। विकास के अनुसार इनका क्षेत्र दिन पर दिन बढ़ता ही जाता है। फलतः किसी न किसी सामजस्य प्राप्ति के लिये उसमें प्रेरणा और उत्साह बना ही रहता है। इस प्रेरणा और उत्साह के अभाव में वह जीते हुये भी मृतक के समान है। उसका जीवन पशुवत् हो जाता है।

सामञ्जस्यपूर्ण वातावरण में किसी विषमता के देखने से उसका व्यक्तित्व उत्तेजित हो उठता है और अपनी शक्ति के अनुसार सामञ्जस्य की प्राप्ति के लिए रास्ते ढूँढ़ने के चक्कर में वह लग जाता है। इस प्रकार के अनुभव से उसकी एक ऐसी आदत पड़ जाती है कि भविष्य में भी यथा अवसर उसमें पूर्व संस्कार उत्तेजित हो उठते हैं और वह आवश्यक क्रिया में अनायास लग जाता है। यदि शिक्षणीय विषय को बालक के सामने एक ऐसी समस्या के रूप में रखा जाय कि उसे वातावरण मे अपेक्षित सामञ्जस्य में विषमता दिखलाई पड़े तो उस समस्या की पूर्ति के लिए उसमें स्वभावतः प्रेरणा और उत्साह आ जायगा। इसी मनोवैज्ञानिक सत्य की नींव पर प्रॉजेक्ट पद्धति की कल्पना की गई है।

प्रॉजेक्ट-पद्धति में बालकों के सामने कुछ ऐसी समस्यायें रखी जाती है जिन्हें उन्हें यथासम्भव वास्तविक परिस्थिति के वातावरण में पूरी करनी होती हैं। स्कूल में बहुत से ऐसे कार्य कराये जाते हैं जिनका वास्तविक जीवन से सम्बन्ध बालकों को नहीं मालूम होता। अङ्कगणित के अभ्यासों में यह बात बहुधा देखी जाती है। भूगोल के पाठ में भी अनेक ऐसे स्थल आते हैं जो वास्तविक परिस्थिति के बहुत परे मालूम पड़ते हैं; क्योंकि बहुत सी बातें कल्पना के ही आधार पर माननी पड़ती हैं। उदाहरणार्थ; दो स्थानों की दूरी का अनुमान हम एक कल्पित माप-दण्ड के आधार पर लगा लेते हैं। किसी स्थान के जलवायु के बारे में कुछ बातों का अध्ययन कर अनुमान किया जाता है। प्रॉजेक्ट पद्धति ऐसी स्थिति की बड़ी कड़ी आलोचना करती है और स्कूल और वास्तविक जीवन में घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित करने की पक्षपाती है।

प्रॉजेक्ट-पद्धति स्कूल को ज्ञान देने का केन्द्र न मान कर उसे कार्य

केन्द्र बनाना चाहती है। डा० स्टेवेन्सन के अनुसार प्रॉजेक्ट पद्धति वह विधि है जिससे किसी समस्यात्मक कार्य[1] को उसके स्वाभाविक वातावरण के अन्तर्गत पूरा करने का प्रयत्न किया जाता है। प्राजेक्ट पद्धति की यह विशेषता है कि बालक के सामने पाठ्य-विषय को इस प्रकार उपस्थित किया जाता है कि उससे किसी शिक्षाप्रद क्रिया का प्रारम्भ हो जाता है। प्रत्येक शिक्षात्मक[2] क्रिया का एक निश्चित उद्देश्य होना चाहिए। यह समझना भूल है कि प्राजेक्ट पद्धति केवल शारीरिक क्रिया को ही प्रश्रय देती है। इसके अन्तर्गत व्यक्ति की सभी क्रियायों को लिया जा सकता है, चाहे उनका प्रधान सम्बन्ध शारीरिक श्रम से हो या मानसिक श्रम से।

प्रॉजेक्ट-पद्धति में बालकों के सामने तीन प्रकार का कार्य-क्रम रखा जाता है। पहले प्रकार में उन्हें आवश्यक उपकरण दे दिये जाते हैं और कुछ बातें भी बता दी जाती हैं। तदनुसार उन्हें कुछ ऐसी चीजें बनानी होती हैं जिनका व्यावहारिक महत्व होता है। उदाहरणार्थ; गाड़ी पुल तथा इन्जिन आदि का नमूना बनाना अथवा टोकरी, दरी और खिलौने इत्यादि दूसरे प्रकार के कार्यक्रम में शिक्षक आवश्यक साधनों का उल्लेख नहीं करता। वह केवल बनाई जाने वाली वस्तु का नाम बतला देता है और शेष बालकों को स्वयं ही सोचकर उद्देश्य की पूर्ति करनी होती है। तीसरे प्रकार के कार्यक्रम में सब कुछ बालकों को ही करना पड़ता है। अपना उद्देश्य भी वे ही निर्धारित करते हैं।

प्राजेक्ट पद्धति का अर्थ यह है कि शिक्षा उद्देश्यहीन न हो। बालकों को यह निश्चित रूप से जानना चाहिये कि वे किस उद्देश्य की पूर्ति की ओर परिश्रम कर रहे हैं। उद्देश्य का ज्ञान रहने से उनमें उत्साह सदा बना रहता है। शिक्षा-काल में बालकों को संसार की वास्तविक परिस्थिति से अनभिज्ञ रखना ठीक नहीं, अन्यथा वे कुशल नागरिक न हो सकेंगे। प्रॉजेक्ट पद्धति के अनुयायियों का मत है कि सब कुछ किसी व्यावहारिक क्रिया के आधार पर ही पढ़ाना चाहिए। बालकों को 'करने से सीखने'[3]

1. Problematic Act 2. Educative Act. 3. Learning by Doing.

के लिए उत्साहित करना चाहिए। जो ज्ञान स्वयं अपने परिश्रम से प्राप्त किया जाता है वह मस्तिष्क में सदा के लिए सुसंगठित हो जाता है। इस प्रकार पढ़ने से बालकों को अपनी विशेष रुचि का भी पता चल जाता है।

यह याद रखना होगा कि प्रॉजेक्ट का सम्बन्ध कृत्रिम वातावरण से न हो, अन्यथा वह प्रॉजेक्ट न होगा, चाहे वह एक समस्या भले ही हो जाय। बालकों को व्यावहारिक जीवन की गम्भीर समस्याओं के निराकरण करने की शिक्षा और शक्ति देने के लिये प्रॉजेक्ट पद्धति का आविष्कार किया गया है। काल्पनिक समस्याओं की पूर्ति से बालक व्यावहारिकता का पाठ नहीं सीख सकते। 'समस्यात्मक' कार्य को उसके प्राकृतिक वातावरण में सम्पादित करने पर जोर देने वाली प्रॉजेक्ट पद्धति का शुद्ध रूप से प्रयोग बहुत ही कम होता है।

प्रॉजेक्ट पद्धति पर चलने वाले स्कूल कुछ अन्य बातों का भी मिश्रण कर लेते हैं। इसमें किसी कक्षा के लिये पहले से ही निर्धारित कोई पाठ्य-क्रम नहीं रहता। सभी विषयों के शिक्षक मिलकर कुछ 'प्रॉजेक्ट' की सूची बना लेते हैं। अपनी विकास-अवस्था के अनुसार बारी-बारी से उनको पूरा करना होता है। उन्हें पूरा करने में छात्रों को कई प्रकार की बातों का ज्ञान आवश्यक होता है। ऐसे ही स्थल पर बालक किसी विषय को जानने की आवश्यकता समझता है। इस प्रकार उसे इतिहास, भूगोल, विज्ञान, गणित तथा भाषा आदि विषयों का ज्ञान आवश्यक जान पड़ता है। वस्तुतः इन सब विषयों के सीधे सीखने का कोई आयोजन नहीं रहता, वरन् उनके स्थान पर कुछ योजनाएँ रहती हैं। इनकी पूर्ति में उसे वांछित विषय का ज्ञान हो जाता है। प्रत्येक योजना में किसी न किसी प्रकार प्रायः सभी विषयों का कुछ ज्ञान आवश्यक रहता है। इस प्रकार उसके चारों ओर कई विषयों का समन्वय हो जाता है। जिन विषयों का समन्वय नहीं हो पाता उनका ज्ञान अलग से दे दिया जाता है। इस प्रकार 'शुद्ध प्राकृतिक वातावरण' के सिद्धान्त के साथ कुछ समझौता करना पड़ता है।

## २—प्रॉजेक्ट पद्धति के कुछ गुण

हमारे देश के स्कूलों में व्यावहारिकता की छाप बहुत कम दिखलाई पड़ती है। छात्र स्कूलों में सिद्धान्त का ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं पर उनका वे अपने व्यावहारिक जीवन में उपयोग नहीं कर पाते। प्रॉजेक्ट पद्धति इन दोषों से मुक्त दिखलाई पड़ती है। इससे बालक व्यावहारिक ज्ञान प्राप्त करता है। वह धीरे-धीरे सीख लेता है कि वास्तविक जीवन में उसे किस प्रकार के शारीरिक और मानसिक श्रम करने पड़ेंगे। प्रॉजेक्ट पद्धति में बालक को सदा यह भान होता है कि वह किसी निश्चित उद्देश्य की पूर्ति में लगा हुआ है। इससे उसका उत्साह सदा बना रहता है। उसकी रुचि कभी ठण्डी नहीं पड़ती। किसी उद्देश्य को पूर्ति के लिये साधनों के ढूँढ़ने से बालकों में दूरदर्शिता, मौलिकता और आत्म-निर्भरता आदि गुणों का विकास होता है। प्रॉजेक्ट पद्धति में शिक्षा-समन्वय की समस्या अपने आप हल हो जाती है। किसी 'समस्यात्मक क्रिया' को करने में जिन विभिन्न विषयों का बालक ज्ञान पाता है वे उसे एक ही वृक्ष की विभिन्न शाखायें मालूम पड़ती हैं। कुछ प्रॉजेक्ट ऐसे होते हैं जिन्हें कई बालकों को मिल कर करना पड़ता है। इससे उनमें सहकारिता, विनय, नेतृत्व तथा उचित कार्य-वितरण आदि के गुण आ जाते हैं।

प्रॉजेक्ट पद्धति से बालकों में अन्वेषण शक्ति का विकास होता है, क्योंकि उन्हें कभी-कभी साधनों को भी खोजना पड़ता है। इस प्रकार उनमें कल्पना-शक्ति बढ़ती है। बालकों में हर समय क्रियाशीलता दिखलाई पड़ती है। अपने से 'करके सीखना' मनोवैज्ञानिक भी है, इससे बालकों के ज्ञान और व्यवहार में सामंजस्य आ जाता है। प्रॉजेक्ट पद्धति में श्रम का दुरुपयोग बहुत कम होता है, क्योंकि अनुभव की हुई आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये ही ज्ञानार्जन करने का प्रयत्न किया जाता है। प्रॉजेक्ट पद्धति से बालकों में कुछ निश्चित आदतों और कौशल का विकास हो जाता है, क्योंकि वे यह शीघ्र अनुभव कर लेते हैं कि उनमें किन-किन बातों की कमी है। इस अनुभव के वश क्रियाशील रहने में उन्हें बड़ी प्रेरणा मिलती है। यदि प्रॉजेक्ट पद्धति से बालक को कृषि शास्त्र पढ़ाया गया है

तो ठीक ठीक अपने ज्ञान को कार्यान्वित कर खेत के बहाने वह कुछ पैदा भी कर सकता है।

### ३—प्रॉजेक्ट पद्धति के कुछ अवगुण

उपर्युक्त गुणों के होते हुए भी प्रॉजेक्ट पद्धति में कुछ ऐसे दोष हैं जिनसे उसे पूर्णरूपेण कार्यान्वित करना सरल नहीं दिखलाई पड़ता। कुछ अध्यापकों का कहना है कि इस प्रणाली के अनुसार काम करने में शिक्षा में कोई क्रम न रह जायगा। किसी प्रॉजेक्ट के चारों ओर समन्वित कर कुछ विषयों के कुछ अंश को अवश्य पढ़ाया जा सकता है। पर उनका पूर्ण ज्ञान बालकों को देना सम्भव नहीं, क्योंकि प्रॉजेक्ट चाहे जैसा भी हो उससे सभी विषयों का पूर्णरूपेण सम्बन्ध नहीं दिखलाया जा सकता। इस प्रकार शिक्षा अधूरी रह जायगी। कुछ लोगों की यह धारणा है कि प्रॉजेक्ट पद्धति से लड़कों का ज्ञान सुसंगठित नहीं होता। यदि वे केवल अनुभव की हुई आवश्यकताओं की पूर्ति के लिये ही ज्ञानार्जन करते हैं तो उन्हें किसी भी विषय का पूर्णरूपेण ज्ञान नहीं हो सकेगा और बहुत सम्भव है कि उनकी यह अपूर्णता सदा बनी रहे।

प्रॉजेक्ट पद्धति में परीक्षा-सम्बन्धी भी एक कठिनाई दिखलाई पड़ती है। परीक्षा में सफलता के लिए एक निश्चित पाठ्य-क्रम का अभ्यास करना आवश्यक है। प्रॉजेक्ट पद्धति में यह सम्भव नहीं, जब तक कि पूरी शिक्षा और परीक्षा-प्रणाली को एकदम बदल न दिया जाय। स्कूल-कार्य को किसी उद्देश्य से नियन्त्रित करना बड़ा अच्छा मालूम होता है, परन्तु स्कूल में हम बड़े-बड़े प्रॉजेक्ट का आयोजन नहीं कर सकते, क्योंकि इसके लिए हमें बहुत अधिक अध्यापकों की आवश्यकता होगी और सारे स्कूल के कार्य-क्रम को तदनुसार परिवर्तित करना होगा। प्रॉजेक्ट को पूरा करने में स्कूल के सारे कार्य के अस्त-व्यस्त हो जाने का भय है, क्योंकि उसमें बहुत से छात्रों को बाहर आकर मैदान में काम करना पड़ेगा।

## ४—ऊपर की कुछ आपत्तियों के उत्तर

कुछ लोगों का कहना है कि ज्ञान का सुसंगठित रूप मस्तिष्क में कुछ दिन के बाद बनता है। ज्ञान का सुसंगठित रूप शिक्षा का प्रारम्भ नहीं है, वरन् अन्त है। अतः प्रारम्भ में ही बालक से इसकी आशा करना भ्रम है। पहले तो सभी ज्ञान असंगठित और अपर्याप्त होते हैं। विभिन्न समयों पर संचित ज्ञान को मस्तिष्क बाद में संगठित करता है। अतः संगठित ज्ञान देने के आधार पर प्रॉजेक्ट पद्धति की आलोचना करना ठीक नहीं, क्योंकि मस्तिष्क स्वयं यथासमय अपना ज्ञान संगठित कर लेता है। ऊपर हम देख चुके हैं कि कुछ लोगों का कहना है कि प्रॉजेक्ट पद्धति से सारा पाठ्य-क्रम गड़बड़ा जाता है। प्रॉजेक्ट पद्धति के समर्थकों के अनुसार ऐसी आलोचना तथ्यपूर्ण नहीं, क्योंकि प्रॉजेक्ट के पहले ही पाठ्य-क्रम की रचना कर देना गलत है। पाठ्य-क्रम बालक के लिए है, न कि बालक पाठ्य-क्रम के लिए। यदि प्रॉजेक्ट का आयोजन ठीक से किया जाय तो उससे स्वयं एक पाठ्य-क्रम की रूप रेखा निकल आयेगी और यह रूप रेखा ऐसी होगी कि उसके आधार पर सभी सामान्य विषय मनोवैज्ञानिक ढँग से समन्वित किए जा सकेंगे।

## ५—प्रॉजेक्ट पद्धति की सीमायें

गुण और अवगुण पर विचार कर लेने के बाद निष्पक्ष रूप से प्रॉजेक्ट पद्धति की सीमाओं की ओर संकेत कर देना उचित है। यदि स्कूल केवल प्रॉजेक्ट पद्धति पर ही आयोजित किया जाय तो उपर्युक्त दोषों का शिक्षा-क्रम में आ जाना असम्भव न होगा। प्रॉजेक्ट पद्धति में बालक का उद्देश्य ज्ञान ही प्राप्त करना नहीं है, वरन् उससे किसी स्थूल[1] वस्तु की प्राप्ति की भी उसे आशा रहती है, जैसे खिलौना, टोकरी, फर्श और दरी आदि। इसलिये इन चीजों को शीघ्र बना लेने की धुन में बालक जल्दबाजी भी कर सकते हैं और यह देखा भी गया है कि बहुत से लड़के जल्दी में बड़ी खराब चीज बनाते हैं। प्रॉजेक्ट पद्धति के अनुसार बालक जो शिक्षा पाता है उसे वह गौण मालूम होती है; प्रधान

---

1. Concrete thing.

तो उसे उस वस्तु विशेष का बनाना लगता है। यदि प्रॉजेक्ट-पद्धति के साथ कुछ अन्य विधियों की भी सहायता ली जाय तो उसकी कमी कुछ पूरी हो सकती है। पर प्रॉजेक्ट-पद्धति की पूरी उपेक्षा करना बालक को एक बड़े लाभ से वंचित करना होगा। अच्छा होगा कि बालकों के शिक्षा-क्रम में कुछ प्रॉजेक्ट रखते हुए अन्य प्रचलित विधियों से भी काम लिया जाय।

### प्रॉजेक्ट पद्धति की प्रक्रिया के पद[1]

प्रॉजेक्ट छोटे से बड़े के अन्दर कई प्रकार के हो सकते हैं। अतः सभी प्रकार के प्रॉजेक्ट के लिए किसी समान पदों की चर्चा करना कठिन है। परन्तु साधारणतः यह कहा जा सकता है कि सभी प्रॉजेक्ट्स में कम से कम इन चार पदों की आवश्यकता होती है:—उद्देश्य[2]-निर्धारण, योजनाकरण[3], कार्यान्वित करना[4] तथा निर्णय करना[5]। इन चार पदों का और सूक्ष्म विश्लेषण किया जा सकता है, अर्थात इन चार प्रमुख पदों के कई अनुपदों[6] की चर्चा की जा सकती है। नीचे इन्हीं अनुपदों की ओर संक्षेप में संकेत किया जारहा है।

१—शैक्षिक मूल्य के प्राजेक्ट्स चुनना चाहिए। इसमें शिक्षक का निर्देशन अत्यन्त आवश्यक है, क्योंकि छात्रगण शैक्षिक मूल्य का निर्धारण नहीं कर सकते।

२—छात्रों को विकासावस्था तथा कक्षा के अनुसार प्रॉजेक्ट चुनना चाहिए क्योंकि विकास की अवस्था के अनुसार प्राजेक्ट के प्रकार में भेद का आना आवश्यक है।

३—चुने हुये प्राजेक्ट के लिए यथासम्भव प्रत्येक छात्र की स्वीकृति प्राप्त करना चाहिए। सबकी स्वीकृति की प्राप्ति के लिए एक कक्षा के छात्रों के लिए कई प्रॉजेक्ट आवश्यक हो सकते हैं।

४—प्रॉजेक्ट को प्रारम्भ करने के पूर्व आवश्यक[7] पदों और प्रक्रियाओं[8] के बारे में निर्णय कर लेना चाहिये।

---

1. Steps in the Project Method process. 2. Purposing. 3. Planning. 4. Executing. 5. Judging. 6. Sub-steps. 7. Steps. 8. Processes.

५—प्रॉजेक्ट को निर्धारित उद्देश्य से सदा सम्बन्धित रखना चाहिए, जिससे छात्रों को उद्देश्य का सदा ध्यान रहे और उनकी क्रियाशीलता में सदा एक उद्देश्य निहित रहे।

६—आवश्यक सहायक सामग्री के संकलन में छात्रों की आवश्यक सहायता करनी चाहिये, जिससे प्रॉजेक्ट के कार्यान्वित करने में आवश्यक देरी न हो।

७—छात्रों की प्रक्रियाओं का निरीक्षण करते रहना चाहिए, जिससे किसी व्यर्थ के काम में वे न लग जाँय और वे किसी दुर्घटना में न फँस जाय; परन्तु इस निरीक्षण का तात्पर्य यह न हो कि छात्रों की मौलिकता तथा क्रियाशीलता में बाधा पहुँचे।

८—योजना और प्रॉजेक्ट के सम्बन्ध को सदा समझते रहना चाहिये, और बीच-बीच में योजना में यदि किसी सुधार की आवश्यकता हो तो उसे तुरन्त कर देना चाहिए, जिससे समय नष्ट न हो।

९—प्रॉजेक्ट का मूल्याङ्कन सर्वप्रथम छात्रों को ही करना चाहिए, जिससे वे अपने कार्य के महत्व को स्वयं समझने की शक्ति पा सकें। शिक्षक को अपनी राय बाद में बतलानी चाहिए।

१०—प्रॉजेक्ट के फलस्वरूप रुचि, कौशल, मनोवृत्ति तथा ज्ञान आदि में जिस प्रकार का परिवर्तन या विकास आया हो उसकी चर्चा छात्रों को को ही करना चाहिये।

नीचे प्रॉजेक्ट के कुछ नमूने दिये जा रहे हैं।

## प्रॉजेक्ट के कुछ नमूने[1]

**भाषा में**

१—एक कविता की रचना करना जिसे पूरी कक्षा गा सके।

२—कक्षा के खेलने के लिये एक एकांकी नाटक लिखना।

३—उपयुक्त आलोचना देते हुये कुछ कविताओं का संग्रह करना।

४—अन्य प्रदेशों के विद्यार्थियों से पत्रव्यवहार करना।

1. Some Specimen Projects.

५—स्थानीय समाचार-पत्रों को किसी राजनैतिक अथवा सामाजिक घटना पर अपने विचार भेजना। ,

**संस्कृत में**

१—किसी भाषा की पाठ्य-पुस्तक के उन शब्दों को रेखाङ्कित करना जो संस्कृत से निकले हैं।

२—कुछ सरल पद्यों का संस्कृत में अनुवाद करना और उन्हें गाना।

३—वर्तमान नाटककारों अथवा कवियों की संस्कृत के प्राचीन नाट्यकारों और कवियों से तुलना करना।

४—अपनी मातृभाषा तथा संस्कृत के व्याकरण की कुछ अंशों में तुलना करना तथा उनके भेद की ओर संकेत करना।

**गणित में**

१—ज्यामिति के सिद्धान्तों के सम्बन्ध में किसी मन्दिर तथा भवन के आकार का अध्ययन करना।

२—अपने व्यक्तिगत आय-व्यय का लेखा रखना।

३—अंकों के विकास-क्रम का अध्ययन करना।

४—किसी कालेज, स्कूल अथवा जन[1]-शिक्षा के व्यय के महत्त्व का अध्ययन करना।

५—दैनिक जीवन में गणित की उपयोगिताओं की एक सूची बनाना।

**संगीत में**

१—वाद्य या गायन के लिये किसी राग, गत अथवा गीत की रचना करना।

२—किसी अच्छे संगीत की रसानुभूति करना।

३—सामूहिक संगीत उपस्थित करने की तैयारी करना।

४—किसी नये वाद्य पर संगीत दिखलाने का प्रयत्न करना।

---

1. Public Education.

५—किसी संगीतज्ञ के जीवन-चरित्र, किसी वाद्य के विकास अथवा संगीत के इतिहास की खोज करना।

**कला में**

१—आधुनिक कला को समझना और उसकी रसानुभूति करना।

२—किसी खेले जाने वाले नाटक के सम्बन्ध में विभिन्न कला-प्रकारों का ढाँचा बनाना।

३—स्कूल की घटनाओं के लिए विज्ञापन बनाना।

४—स्कूल-पुस्तकालय अथवा कक्षा के लिए कोई उपयुक्त चित्र अथवा नकशा बनाना।

५—पुस्तकों के जिल्द के लिये अच्छे-अच्छे ढाँचे बनाना।

**वाणिज्य-शास्त्र सम्बन्धी विषयों में**

१—गोरखपुर के चीनी के मिलों अथवा कानपुर के कपड़ों के मिलों का सभी दृष्टिकोण से अध्ययन करना।

२—किसी स्थानीय गाँव या मुहल्ले में किसी व्यापार के विकास की सम्भावना का अध्ययन करना।

३—व्यक्तिगत आय-व्यय का विश्वस्त लेखा रखना।

४—किसी दूकान अथवा स्कूल के सहकारी-समिति के हिसाब का निरीक्षण करना।

५—आधुनिक व्यापार की समस्याओं के प्रदर्शन के लिये किसी नाटक की रचना करना और उसे खेलना।

६—किसी आदर्श व्यापार-कार्यालय की योजना बनाना और विभिन्न छात्रों की सहायता से उस योजना को कार्यान्वित करना।

**सामाजिक विज्ञानों में**

१—किसी स्थानीय जन-समुदाय के विकास का इतिहास लिखना।

२—सन् १९४२ के स्वतन्त्रता संग्राम सम्बन्धी एक नाटक लिखना और उसे खेलना।

३—स्थानीय जनता के रहने के लिये मकानों का निरीक्षण करना और उनका विवरण देना।

४—किसी स्थान-सम्बन्धी पंचवर्षीय योजना में किये गये कार्यों का विवरण देना।

५—नगरपालिका के कार्यों का विवरण लिखना।

६—किसी ऐतिहासिक व्यक्ति अथवा घटना के बारे में सत्य का पता लगाना।

**विज्ञान में**

१—किसी स्थान के लोग अपने स्वास्थ्य की रक्षा के लिए जिन विधियों का सहारा लेते हैं उनका अध्ययन करना।

२—शरीर सौन्दर्य के लिए प्रयोग किये जाने वाले किसी पाउडर के अंशों का विश्लेषण करना।

३—पुल के एक नमूने का निर्माण करना और उसमें निहित सिद्धान्तों को समझना।

४—किसी बाग की विभिन्न वनस्पतियों का अध्ययन करना।

**गृह-अर्थशास्त्र में**

१—कुटुम्ब के लिए दो सप्ताह तक आवश्यक वस्तुओं का खरीदना और उसका लेखा रखना।

२—कक्षा के उन बालकों की देख-रेख करना जिनकी मातायें कहीं नौकरी करती हैं।

३—किसी नवविवाहित युवक और युवती के लिए आवश्यक कपड़ों की एक सूची बनाना।

४—लगभग एक महीने तक स्कूल से लौटे हुए किसी छोटे भाई बहिन की देख रेख के लिए एक योजना बनाना।

**विदेशी भाषा में**

१—इंगलैण्ड, फ्रान्स अथवा जर्मनी के किसी व्यक्ति से पत्र व्यवहार करना।

२—भारतीय जीवन के विविध अङ्गों पर—जैसे भाषा, साहित्य तथा रहन-सहन आदि पर अंग्रेजी प्रभाव का अध्ययन करना।

३—किसी अंग्रेजी अथवा फ्रेन्च नाटक का खेलना।

४—अंग्रेजी अथवा फ्रेन्च समाचार-पत्रों का पढ़ना और उनका मौखिक विवरण सुनाना।

५—किसी दूसरे देश की रहन-सहन के किसी भाग का विवरण लिखना।

प्रॉजेक्ट के एक नमूने को कार्यान्वित करने की विविध प्रक्रियाओं का विवरण अति संक्षेप में नीचे दिया जा रहा है।

## प्रॉजेक्ट का एक उदाहरण : पशुशाला बनाना[1]

**इस प्रॉजेक्ट से उत्पन्न होने वाले गुण**

मान लीजिए, किसी कक्षा के छात्रों को पशुओं के रहने के लिए एक छोटा सा घर बनाना है। इस घर के बनाने में छात्रों को घर बनाने के सम्बन्ध में विविध बातों[2] का पता चलेगा, तथा उनमें कुछ अच्छी आदतों,[3] कौशल[4] तथा मनोवृत्तियों[5] का विकास होगा। नीचे इन विविध बातों, आदतों, कौशल और मनोवृत्तियों की ओर संकेत किया जा रहा है।

पशुशाला बनाने के क्रम में छात्रों को कम से कम यह ज्ञात हो जायगा कि किसी मकान के निर्माण के लिए किन-किन वस्तुओं की आवश्यकता होती है। हस्तकला-सम्बन्धी कुछ प्रक्रियाओं का भी उन्हें बोध हो जायगा। किसी मकान में कई कमरों की क्यों आवश्यकता होती है इसे भी वे समझ जायेंगे। सूर्य के प्रकाश तथा शुद्ध हवा का महत्त्व

1. An Example of a project: To Construct a Shed house for cattle. 2. Informations. 3. Habits. 4. Skills 5 Attitudes.

भी कुछ-कुछ उनकी समझ में आ जायगा। पशुशाला को सजाने में उन्हें कुछ रंगों के मिश्रण तथा उनके महत्व का ज्ञान हो जायगा। कार्य की योजना बनाने तथा विभिन्न व्यक्तियों को विभिन्न कार्यों को सौंपने में उन्हें साल, महीने, सप्ताह तथा दिन का बोध हो जायगा। कार्य को विभिन्न व्यक्तियों तथा समितियों में बाँटना होगा, इससे उन्हें समितियों तथा उनके कार्यकर्ताओं के कर्तव्यों का उन्हें कुछ बोध हो जायगा।

पशुओं के लिए घर बनाने के क्रम में छात्रों में पशुओं के लिए दया का विकास होगा। एक साथ काम करने से उनमें सहकारिता की भावना का प्रादुर्भाव होगा। साथ ही उनमें उत्तरदायित्व की भावना भी आयेगी। एक साथ काम करते रहने से उनमें एक दूसरे के लिए विनम्रता की भावना आयेगी। इस प्रकार दया, सहकारिता, उत्तरदायित्व तथा विनम्रता के अमूल्य गुण तथा मनोवृत्तियाँ उनमें आयेंगी।

प्रॉजेक्ट के कार्यान्वित करने के क्रम में उन्हें कुछ वस्तुओं के साथ काम करना पड़ेगा; इससे उनके उपयोग सम्बन्धी कौशल उनमें आयेगा। काम करने के कारण स्वास्थ्य-सम्बन्धी कुछ नियमों का भी उन्हें ज्ञान हो सकता है। प्रॉजेक्ट से शारीरिक परिश्रम के महत्व को छात्र समझेंगे। इससे स्कूल जीवन तथा जीवन की कुछ वास्तविकताओं में कुछ सम्बन्ध स्थापित हो जायगा। इस प्रकार छात्रों का जगत की आवश्यकताओं से परिचय होगा।

**पशुशाला का बनाना**

शिक्षक किसी एक परिस्थिति का निर्माण कैसे करे कि छात्र उपर्युक्त प्रॉजेक्ट अर्थात् पशुशाला के बनाने की आवश्यकता का अनुभव करें? शिक्षक देखता है कि कक्षा के कुछ छात्र अपना व्यवस्थापन नहीं कर पा रहे हैं, अर्थात् वे उचित रूप से कक्षा के कार्य में रुचि नहीं दिखला रहे हैं, और कुछ छात्र पर्याप्त रूप से क्रियाशील रहते हैं। शिक्षक छात्रों से उन खेलों के बारे में पूछता है जिन्हें वे घर पर बहुधा खेला करते हैं। वह उनकी खेल-सम्बन्धी रुचियों के बारे में भी पूछता है। इसी क्रम में वह पूछता है कि घर पर किनके किनके पास गाय, भैंस, बैल तथा

बकरियाँ आदि पाली जाती है। इस प्रकार पशुशाला के प्रॉजेक्ट की बात शिक्षक उठा सकता है, और बहुत से छात्र इस प्रॉजेक्ट को कार्यान्वित करने के लिए उत्साह भी दिखलायेंगे।

यदि कक्षा में छात्रों की संख्या अधिक है तो प्रॉजेक्ट को कार्यान्वित करने के लिए उन्हें कुछ टोलियों में बाँटा जा सकता है। जो छात्र दूसरे से कुछ चतुर जान पड़ता है उसे टोली का नेता बना देना अच्छा होगा। नेता में दूसरों की सेवा देने की भावना का और टोली के सदस्यों में एकता तथा सहकारिता की भावना का विकास होगा। नेता का नाम लिखकर उसके गले में लटका दिया जायगा। ऐसा कदाचित् अपने लिए दूसरे छात्र भी चाहें। इस प्रकार सभी छात्र एक दूसरे के नाम से शीघ्र अवगत हो जायेंगे। कुछ समय बाद गले में लटकते हुये कार्ड हटा दिये जायेंगे। शिक्षक नेता के उत्तरदायित्वों व कर्तव्यों की व्याख्या करेगा और साथ ही उनकी सरपंच तथा सभापति आदि के कर्तव्यों से तुलना भी करेगा।

टोली के बनाने में शिक्षक को यह देखना चाहिए कि सभी बड़े छात्र एक ही टोली में न रख दिये जाँय। छात्रों की तौल तथा ऊँचाई का प्रतिमाह में एक लेखा बनाना चाहिए। छात्रों के वर्गीकरण में यह लेखा बड़ा ही सहायक होगा और इस लेखे से माता-पिता को भी अपने बच्चों के स्वास्थ्य के सम्बन्ध में आवश्यक उत्सुकता और रुचि उत्पन्न होगी।

अब समस्या यह है कि पशुशाला के लिए किसी उपयुक्त स्थान का चुनाव कैसे किया जाय। शिक्षक इस सम्बन्ध में छात्रों से पूछता है। कुछ छात्र स्कूल के हाते की ओर और कुछ खुले किसी बाहरी खेत की ओर संकेत करेंगे। शिक्षक बाहरी खेत तथा स्कूल के हाते की अनुपयुक्तता की ओर छात्रों का ध्यान आकर्षित करेगा। धूप तथा वर्षा की असुविधा और छाते की आवश्यकता छात्रों को समझाई जायगी। इस प्रकार शिक्षक किसी छायेदार बड़े वृक्ष के नीचे पशुशाला बनाने की राय छात्रों को देता है और उस स्थान के निरीक्षण के लिए वह उन्हें भेज देता है।

शिक्षक छात्रों से कहता है कि पशुशाला के लिए उस स्थान के उपयोग हेतु स्कूल के प्रिन्सीपल की आज्ञा चाहिये, क्योंकि दूसरे कक्षा के विद्यार्थी भी उसके लिए इच्छा प्रगट कर सकते हैं। इस प्रकार प्रिन्सीपल को एक आवेदन-पत्र भेजना आवश्यक समझा जाता है। शिक्षक छात्रों से कहता है कि घर जाने पर वे माता-पिता से पूछे कि आवेदन पत्र कैसे लिखा जाता है।

दूसरे दिन बच्चे स्कूल आते हैं अध्यापक बालकों द्वारा दिये गये सुझावों को श्यामपट पर लिख देता है और उन्हें प्रिंसीपल के नाम एक आवेदन-पत्र लिखने की अनुप्रेरणा देता है। बालक इस प्रकार एक आवेदनपत्र लिखते हैं—"महाशय, पीपल के पेड़ के नीचे एक पशुशाला बनाने के लिये हमें अनुमति प्रदान कीजिए।" कक्षा के बालक अपने-अपने हस्ताक्षर इस आवेदन-पत्र पर करते हैं। हस्ताक्षर करने के लिये प्रत्येक बालक अध्यापक की मेज के पास आता है और इसमें वह अपना गौरव समझता है। प्रिन्सीपल के यहाँ से स्वीकृति-पत्र आने पर अध्यापक उसे सभी बालकों को पढ़ने के लिए देता है। इस स्वीकृति-पत्र के पढ़ने से विद्यार्थी प्रिन्सीपल के नाम से अवगत हो जाते हैं। इस समय अध्यापक उनसे कहता है कि प्रिन्सीपल की इस दया के लिये उन्हें कृतज्ञ होना चाहिए। इस प्रकार बच्चे कृतज्ञता का पाठ सीखते हैं।

अब पशुशाला-सम्बन्धी विभिन्न बातों पर बालकगण विचार करते हैं। पशुशालायें बनाये जाने वाले विभिन्न कमरों के आकार के अनुमान के लिये बालक गज, फुट तथा इंच के उपयोग का तात्पर्य समझते हैं। इस प्रकार विभिन्न कमरों का आकार निश्चित किया जाता है। अध्यापक उन्हें यह समझाता है कि गाय, बकरी तथा बैल आदि के लिये अलग-अलग कमरों की क्यों आवश्यकता है। वह उन्हें किसी निकट स्थित गोशाला का निरीक्षण करने के लिये भेजता है।

गोशाला के निरीक्षण के लिए बालक उसके प्रबन्धक के यहाँ एक प्रार्थना-पत्र भेजते हैं। प्रबन्धक की स्वीकृति आ जाती है। अध्यापक बालकों को समझाता है कि रास्ते में उन्हें किस प्रकार व्यवहार करना

चाहिए। उन्हें यह बतलाया जाता है कि रास्ते में वे एक-दूसरे को धक्का न दें और सब साथ ही अध्यापक से प्रश्न न पूछें। गोशाला देख लेने के बाद बालकों से यह पूछा जाता है कि उन्हें कौन सी बातें अच्छी और कौन सी बुरी लगीं।

अब बालक पशुशाला बनाने के लिए विभिन्न वस्तुओं की तैयारी करते हैं। अध्यापक उन्हें समझाता है कि दीवालें ईंट की क्यों बनानी चाहिये। बालकों को ईंट बनाने की क्रिया समझाई जाती है। उन्हें उपयुक्त मिट्टी पहचानने और चुनने लिये कहा जाता है। ईंट बनाने के लिये लकड़ी के साँचे बनाना उन्हें समझाया जाता है। अध्यापक को यहाँ यह देखना चाहिये कि बालक से उनकी शक्ति के परे काम न लिया जाय।

पड़ोस में किसी बनते हुए घर को देखने के लिये बालकों से कहा जाता है। खिड़कियों की आवश्यकता उन्हें समझाई जाती है। कमरों और खिड़कियों का आकार निश्चित किया जाता है। बालकों से उनके घर तथा उनके पशुओं के रहने के स्थान के बारे में पूछा जाता है और तत्सम्बन्धी बुरी बातें उन्हें समझाई जाती हैं। इस प्रकार स्वास्थ्य-विज्ञान सम्बन्धी बहुत सी बातें उन्हें मालूम हो जाती हैं। बालकों को स्कूल की इमारत की छत का निरीक्षण करने के लिये कहा जाता है; और वे इस निरीक्षण से छत के लिये आवश्यक उपकरणों को समझ जाते हैं। इस प्रकार जो वस्तुएँ उन्हें बाजार से खरीदनी हैं उन्हें वे निश्चय कर लेते हैं। वस्तुओं के दाम के निर्धारण में बालकों को अंकगणित के कई नियमों और प्रश्नों से अपने को अवगत करना होता है। इस प्रकार उनका अंकगणित का ज्ञान भी बढ़ता है। वस्तुओं को खरीदने के लिये तथा हिसाब का पूरा लेखा रखने के लिये एक छोटी-सी समिति बना दी जाती है। इस प्रकार बालकगण सहयोग, सहकारिता, ईमानदारी तथा मित-व्ययता का पाठ सीखते हैं। जब पशुशाला बनकर तैयार हो जाती है तो उसे और सुन्दर बनाने के लिये अध्यापक उनसे कहता है। इस प्रकार बालकगण रंग तथा चित्रकारी का भी कुछ काम सीख लेते हैं।

पशुशाला के बन जाने पर उसके उद्घाटन समारोह की बारी आती है। इस समारोह में बालक अपने माता-पिता, मित्रगण तथा गाँव के कुछ अन्य लोगों को निमन्त्रित करने की इच्छा प्रगट करते हैं, क्योंकि पशुशाला के निर्माण-क्रम में इन व्यक्तियों से उनका किसी न किसी प्रकार का कार्य रहा है। यदि कार्य नहीं तो उसके विषय में उनसे उन्होंने बातचीत ही की है। अतः निमन्त्रण पत्र लिखना उन्हें सिखलाया जाता है। समारोह के कार्यक्रम के विषय में विचार-विनिमय किया जाता है। समारोह की तैयारी के लिये स्वागत-समिति, सामाजिक समिति तथा कार्यक्रम-समिति आदि का संगठन किया जाता है। समारोह की तैयारी में लगभग एक महीना लग सकता है। अतः इसमें शीघ्रता नहीं करनी चाहिये। मैत्रीभाव, सहकारिता, सहयोग तथा शारीरिक परिश्रम के प्रति सम्मान आदि भावनाओं से भरे गीतों तथा एकांकी नाटकों का आयोजन समारोह में किया जा सकता है। अभ्यागत के प्रति कर्तव्यों को बालकों को अच्छी प्रकार ज्ञान देना चाहिये। इस प्रकार पशुशाला के प्रॉजेक्ट के आधार पर बालकों में अनेक कौशल और गुणों का विकास होगा।

## आपने ऊपर क्या पढ़ा ?

### प्रॉजेक्ट पद्धति

कृषि-सम्बन्धी प्रयोग से इसका जन्म।

### १—मनोवैज्ञानिक आधार

सामञ्जस्यपूर्ण वातावरण में विषमता के कारण व्यक्ति में स्वाभाविक उत्तेजना—इस उत्तेजना की नींव पर प्रॉजेक्ट पद्धति की कल्पना।

स्कूल और वास्तविक जीवन में घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित करना, स्कूल ज्ञान केन्द्र नहीं—वरन् कार्य-केन्द्र, समस्यात्मक कार्य को स्वाभाविक वातावरण में पूरा करना; सभी क्रियायें।

तीन प्रकार का कार्यक्रम।

शिक्षा उद्देश्य-पूर्ण, 'करने से सीखना'।

व्यावहारिक जीवन की गम्भीर समस्याओं का निराकरण, पूर्व निर्धारित पाठ्य-क्रम नहीं, विभिन्न विषयों का समन्वय।

## २—प्रॉजेक्ट पद्धति के कुछ गुण

व्यावहारिकता का ज्ञान; दूरदर्शिता, मौलिकता, आत्म-निर्भरता, सहकारिता, विनय, नेतृत्व और 'उचित कार्य विवरण की शक्ति' का विकास।

अन्वेषण और कल्पना शक्ति, ज्ञान और व्यवहार में सामञ्जस्य, निश्चित आदत और कौशल का विकास।

## ३—प्रॉजेक्ट पद्धति के कुछ अवगुण

शिक्षा में क्रम का अभाव, विषय का अपूर्ण ज्ञान रहने की सम्भावना।

परीक्षा-सम्बन्धी कठिनाई, बड़े-बड़े प्रॉजेक्ट का आयोजन कठिन, स्कूल-कार्य अस्त-व्यस्त।

## ४—ऊपर की कुछ आपत्तियों के उत्तर

ज्ञान का सुसंगठित रूप देना प्रारम्भ में सम्भव नहीं, पाठ्य-क्रम की रचना पहले ही नहीं, पाठ्य-क्रम बालक के लिए।

## ५—प्रॉजेक्ट पद्धति की सीमायें

प्रॉजेक्ट पद्धति के साथ अन्य विधियों की भी सहायता आवश्यक।

## प्रॉजेक्ट पद्धति की प्रक्रिया के पद

## प्रॉजेक्ट के कुछ नमूने

**भाषा में**

**संस्कृत में**

**गणित में**

**संगीत में**

**कला में**

**वाणिज्य-शास्त्र सम्बन्धी विषयों में**

सामाजिक विज्ञानों में

विज्ञान में

गृह-अर्थशास्त्र में

विदेशी भाषा में

## प्रॉजेक्ट का एक उदाहरण : पशुशाला बनाना

इस प्रॉजेक्ट से उत्पन्न होने वाले गुण

पशुशाला का बनाना

## सहायक पुस्तकें

१—विलियम एच किलपैट्रिक—द प्रॉजेक्ट मेथड टीचर्स कॉलेज रेकर्ड, भाग १६।

२—डब्लू० डब्लू चार्टर्स—द लिमिटेशन्स ऑव् द प्रॉजेक्ट ( द ऐड्रेस एण्ड प्रोसीडिंगज़ ऑव् द फ़िफ्टीनाइन्थ ऐनुवल मीटिङ्ग ) भाग ५६, पृष्ठ ४२८-३०।

३—ल्योनार्ड जे० पॉल—ऐन इवैलुयेशन ऑव् एडूकेशन, अध्याय ३, ४।

४—पीटर्स, चार्ल्स सी०—द करीक्यूलम ऑव् डेमोक्रैटिक एडूकेशन।

५—स्कीनर—एडूकेशनल साइकॉलॉजी, अध्याय ११।

६—जे० ऐण्ड ई० ड्यूई—स्कूल्स ऑव् टुमॉरो।

७—टी० ब्लेविट—द माडर्न स्कूल्स हैण्डबुक।

३५

# डाल्टन पद्धति[1]

## १—स्वरूप

डाल्टन पद्धति की रचना अमेरिका की मिस पार्कहर्स्ट द्वारा की गई है। डाल्टन नगर में सबसे पहले इसका प्रारम्भ होने से इसका नाम डाल्टन प्लान दिया गया है। नवीन शिक्षा-पद्धति में डाल्टन पद्धति का स्थान बहुत ही महत्त्वपूर्ण है। मिस पार्कहर्स्ट को डा० मॉन्तेसरी के साथ सन् १६१५-१८ तक काम करने से यह ज्ञात हो गया था कि वैयक्तिक आधार पर शिक्षा देकर बालकों की विभिन्न नैसर्गिक शक्तियों का विकास कैसे किया जा सकता है। एक प्रकार से मॉन्तेसरी और डाल्टन पद्धति में बड़ी तार्किक समानता दिखलाई पड़ती है। मिस पार्कहर्स्ट पर डा० डीवी के शिक्षा-सिद्धान्तों का भी काफी प्रभाव पड़ा है।

अपने समय की अमेरिका की प्रचलित शिक्षा प्रणाली से मिस पार्कहर्स्ट को बड़ा असन्तोष हुआ। उन्होंने देखा कि प्रचलित शिक्षा से बालकों में नैतिक बल तथा आत्म-निर्भरता का आना बहुत कठिन है। बात-बात में बालकों का शिक्षक की सहायता पर निर्भर रहना उसे बड़ा खटकता था। वह शिक्षा का संगठन इस प्रकार चाहती थी कि बालक अपने प्रयत्नों से ही स्वतः व्यक्तित्व का विकास कर सके। मिस पार्कहर्स्ट स्कूल के शिक्षा-क्रम में सामाजिक जीवन का पुट भी ले आना चाहती थी। इसके अतिरिक्त वह स्कूल को एक ऐसी प्रयोगशाला बनाना चाहती थी

1. Dalton Plan.

जहाँ बालक विविध प्रयोग कर अपने ज्ञान और व्यक्तित्व का विकास करें।

## २—डाल्टन पद्धति की कुछ विशेषतायें[1]

उपर्युक्त विवेचन से हमें डाल्टन पद्धति और प्रचलित शिक्षा-प्रणाली की तुलना में बहुत सी भिन्नताओं का भान होता है। डाल्टन पद्धति से शिक्षा में एक क्रान्ति सी आ गई है। प्रचलित शिक्षा में शिक्षक का महत्व अधिक दिखलाई पड़ता है; मानो उसके बिना शिक्षा की कोई भी क्रिया सम्भव नहीं। सभी बालकों को समान समझ कर उन्हें समान रूप से शिक्षा दी जाती है और इस प्रकार उनकी वैयक्तिक भिन्नता और आवश्यकताओं की उपेक्षा की जाती है पैंतीस-चालीस की कक्षा में शिक्षक आकर ४० मिनट तक मनमानी कर जाता है। अध्यापन से बालकों का कितना लाभ हुआ इस पर विचार करना उसके लिए सम्भव नहीं होता और कदाचित् अत्यधिक भार से लदे हुये अध्यापक को इसका अवकाश भी नहीं। इस प्रकार तेज और कमजोर सभी प्रकार के छात्र एक साथ ही चलते हैं। डाल्टन पद्धति में इस स्थिति का पूरा सुधार किया गया है।

डाल्टन पद्धति में एक सीमा के अन्तर्गत बालकों को पूरी स्वतन्त्रता दी जाती है। अपनी शिक्षा और विकास के लिए उनका दायित्व बहुत बढ़ा दिया जाता है। अपने विकास के लिए बालकों को ही स्वयं उत्तरदायी बना देने का श्रेय डाल्टन पद्धति को ही है। इसके पहले भी इसकी काफी चर्चा चल चुकी थी, पर कार्यान्वित करने में सबको कठिनाई मालूम होती थी। डाल्टन पद्धति में समय-सारिणी[2] आदि का बन्धन नहीं। रुचि होने पर कोई बालक अपनी इच्छानुसार चाहे जितनी देर तक किसी विषय के अध्ययन में लगा रह सकता है।

डाल्टन पद्धति के अन्तर्गत कक्षाओं के लिए अलग-अलग कमरे न होकर विभिन्न विषयों के लिए अलग-अलग प्रयोगशालायें[3] होती हैं। विभिन्न विषयों के विशेषज्ञ इनमें स्कूल-समय तक बैठे रहते हैं, जिससे

1. Some characteristics of the Dalton Plan. 2. Time table. 3. Laboratories.

बालक अपनी इच्छानुसार चाहे जब आकर उनकी सहायता से लाभ उठा सके। पाठकार्यारोपण[1] करते समय बालक को उसके उद्देश्य का थोड़ा अनुमान दिया जाता है और तदनुसार उसके अध्ययन की सीमा भी निर्धारित कर दी जाती है। कभी-कभी कुछ आवश्यक साधनों की ओर संकेत भी कर दिया जाता है। उदाहरणार्थ; इतिहास, साहित्य और विज्ञान के कार्यारोपण में उन्हें पढ़ने योग्य पुस्तकों के नाम बता दिये जाते हैं। छात्र को अपनी उन्नति का पूरा लेखा[2] रखना होता है। इसकी तीन प्रतियाँ होती हैं जिसमें से एक अध्यापक के पास चली जाती है। बालक की उन्नति का लेखा ग्राफ़ द्वारा अंकित किया जाता है। प्रत्येक बालक का अलग-अलग ग्राफ़ शिक्षक कक्षा में टाँगे रहता है। इससे उसे पूरा ज्ञान रहता है कि कौन सा बालक कितनी उन्नति कर रहा है। बालक अपने पास दो प्रकार का लेखा रखते हैं: १—विभिन्न विषयों का अलग-अलग, और २—सबका सामूहिक। इस प्रकार उन्हें अपने कार्य तथा सफलता का पूरा ज्ञान रहता है।

अलग-अलग काम करते हुये भी बालकों को कभी-कभी ऐसी कठिनाई होती है कि उनका काम रुक सा जाता है। ऐसे अवसर पर शिक्षक की सहायता अपेक्षित होती है। यदि कोई कठिनाई सभी लड़कों के साथ है तो उसका निराकरण कक्षा-शिक्षण की भाँति सामूहिक रूप में किया जाता है। कक्षा-शिक्षण के पक्षपाती अपने समर्थन में बहुधा कहा भी करते हैं कि कक्षा-शिक्षण का महत्त्व घट नहीं सकता, क्योंकि डाल्टन पद्धति को भी इसकी आवश्यकता होती है। सच है, रसानुभूति के पाठ में तो शिक्षक को कक्षा-शिक्षण के ही अवलम्बन से अधिक सफलता मिल सकती है।

डाल्टन पद्धति कोई नई शिक्षण-विधि नहीं। यह केवल एक नये शिक्षा-संगठन का रूप है। निर्धारित पाठ्य-क्रम को इसमें एक नये संगठन और विधि के रूप में पूरा करने का प्रयत्न किया जाता है। इसमें छात्रों का श्रेणी-विभाजन भी माना जाता है, परन्तु उस श्रेणी-

1. Assignment 2. Record.

विभाजन के लिए बालकों की विभिन्न योग्यता और रुचि की अवहेलना नहीं की जाती। श्रेणी-विभाजन के आधार पर कक्षा-शिक्षण में बालकों को इधर-उधर घूमने की स्वतन्त्रता नहीं रहती। बस, एक मेज और कुर्सी के सहारे हर समय बैठा रहना ही उनके विनय[1] का सबसे उत्तम लक्षण समझा जाता है। डाल्टन पद्धति में ऐसी स्थिति वांछनीय नहीं। इसमें छात्रों को इधर उधर घूमने, परामर्श करने और पारस्परिक सहायता की पूरी स्वतन्त्रता होती है। वस्तुतः उनमें सामाजिकता का ज्ञान देने का यह एक बड़ा भारी साधन माना जाता है।

डाल्टन पद्धति में कक्षा-शिक्षण के साथ-साथ आत्म शिक्षण[2] की भी व्यवस्था दिखलाई पड़ती है और यह आशा की जाती है कि इसके द्वारा शिक्षा पाने पर बालक अधिक योग्य व्यक्ति और नागरिक होगा। डाल्टन स्कूल का समय दो भागों में बँटा रहता है। १—पूर्वाह्न[3] और २—अपराह्न[4]। पूर्वाह्न बालकों के स्वतन्त्र रीति से काम करने के लिए और अपराह्न कक्षा-शिक्षण और खेल आदि के लिए होता है।

डाल्टन पद्धति में 'स्कूल' समाज का एक छोटा रूप माना जाता है और यह चेष्टा की जाती है कि सभी छात्र यह समझें कि वे इस समाज के महत्वपूर्ण सदस्य हैं। छात्रों को यह समझाने की चेष्टा की जाती है कि उनका स्कूल (अर्थात् समाज) एक स्वशासित[5] संस्था है और उसके अच्छे शासन के लिए वे स्वयं उत्तरदायी हैं। इस प्रकार कक्षा और पाठ्य-विषयों के पुनर्संगठन के आधार पर डाल्टन पद्धति एक नये सामाजिक पुनर्संगठन की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करती है। स्पष्ट है कि डाल्टन पद्धति से शिक्षा में एक अभूतपूर्व सामाजिक परिवर्तन का चित्र दिखलाई पड़ता है।

## मौखिक पाठ[6]

बालकों की कठिनाइयों को दूर करने के लिए प्रति सप्ताह प्रति विषय के लिये एक मौखिक पाठ का आयोजन रहता है। इस प्रकार

1. Discipline. 2. Self-teaching. 3. Morning. 4. Afternoon. 5. Selfgoverned. 6. Oral lesson.

प्रतिदिन सभी छात्र एक बार एकत्रित हो जाते हैं। इस मौखिक पाठ में शिक्षक भाषणवक्ता और छात्र श्रोता नहीं होते। यह पाठ आपस की बातचीत की तरह होता है। बालकों को पाठ में अनुभव की हुई व्यक्तिगत कठिनाइयों के निराकरण में ही बहुधा सारा समय दिया जाता है।

### विशेषज्ञ[1]

ऊपर हम संकेत कर चुके हैं कि प्रयोगशालाओं में विभिन्न विषयों के विशेषज्ञ बैठे रहते हैं। डाल्टन पद्धति में विशेषज्ञों का महत्व बढ़ जाता है। उन्हें छात्रों की कठिनाइयों को दूर करने के लिए हर समय तैयार रहना होता है। इसलिए उनका ज्ञान बड़ा गहन और विस्तृत होना चाहिए। यह ध्यान देने की बात है कि डाल्टन पद्धति में विशेषज्ञों को अपने विषय में विशेष ट्रेनिङ्ग की आवश्यकता नहीं; अर्थात् भूगोल को पढ़ाने के लिए भूगोल-शिक्षण में विशेषज्ञता प्राप्त करना अपेक्षित नहीं। यदि स्कूल के सभी शिक्षक मिलकर एक-एक विषय के पढ़ने तथा उसमें छात्रों की सहायता करने के लिए आपस में निर्णय कर लें तो कुछ ही दिनों में प्रत्येक एक विषय में विशेषज्ञ हो जायगा और इससे स्कूल की आवश्यकता अच्छी प्रकार पूरी होगी।

### ३—पाठ-निर्देश[2]

डाल्टन पद्धति में प्रत्येक विषय के पूरे साल के कार्य-क्रम को छोटे-छोटे भागों में बाँट दिया जाता है। इस प्रकार बँटे हुए भाग को 'निर्देशित पाठ' अथवा पाठ-निर्देश [illegible] डाल्टन पद्धति का प्राण है। एक निश्चित अवधि के लिये व्यक्तिगत योग्यतानुसार प्रत्येक बालक के लिये कुछ पाठ निर्देशित[3] कर दिया जाता है। वैज्ञानिक रूप में इन पाठों का विभाजन और उप-विभाजन किया रहता है। साधारणतः किसी विषय के साल भर के लिये दिये हुये कार्य को ठेका ( कॉनट्रैक्ट ); एक महीने वाले

1. Specialist. 2. Lesson Assignment. 3. Assigned.

को पाठ-निर्देश एक सप्ताह वाले को अवधि ( पीरियड ) और एक दिन वाले को इकाई ( यूनिट ) कहते हैं। प्रत्येक ठेके को एक प्रति महीने के हिसाब से दस भागों में बाँट दिया जाता है। प्रत्येक पाठ-निर्देश को चार अवधियों, और प्रत्येक अवधि को पाँच इकाइयों में विभाजित कर दिया जाता है। एक 'इकाई' एक दिन का कार्य होता है। यह आवश्यक नहीं कि प्रत्येक बालक प्रतिदिन हर विषय में एक इकाई पूरा करे। अपनी रुचि के अनुसार वह एक दिन में किसी विषय का पूरा या आधा ही निर्धारित कार्य कर सकता है। शिक्षक को केवल इतना ही देखना होता है कि महीने का निर्देशित पाठ उस महीने में पूरा हो जाता है।

बहुधा यह देखा जाता है कि ७५ प्रतिशत छात्र निर्देशित पाठ को उचित समय के भीतर ही पूरा कर लेते हैं। जो लड़के इसमें असफल होते हैं शिक्षक उनकी अपेक्षित सहायता करता है। सहायता के अन्तर्गत कठिनाइयों का दूर करना तथा प्रेरणा देना आता है। ऐसे अवसर पर शिक्षक का व्यापार बड़ा सहानुभूतिपूर्ण होना चाहिये। डाल्टन पद्धति के अनुसार पढ़ने से जिन बालकों की उन्नति कम दिखलाई पड़ती है उन्हें दूसरे स्कूलों में भेज दिया जाता है। पर ऐसा करने में बड़ी सावधानी रखनी चाहिये। कभी-कभी ऐसा होता है कि छात्र धीरे-धीरे काम करते हैं, पर अपना काम बहुत पक्का करते हैं। दूसरे जल्दी में निर्देशित पाठ को पूरा कर जाते हैं, पर उन्हें विशेष बोध नहीं होता। फलतः धीरे-धीरे काम करने वालों से परीक्षा में वे हार जाते हैं। अतः शिक्षक को केवल यही नहीं देखना है कि लड़के ने निर्देशित पाठ को पूरा कर लिया कि नहीं, वरन् उसे यह भी देखना है कि पाठ का ठीक अध्ययन किया है या नहीं। इसी की परीक्षा करने के लिये पीछे वर्णित ग्राफ़ की व्यभूतपूर्व स गई है।

यहाँ पाठ-निर्देश का एक नमूना दे देना संगत दिखलाई पड़ता है। अतः नीचे इतिहास-पाठ का एक नमूना दिया जाता है।

## इतिहास का पाठ-निर्देश

( कक्षा ६ लिये, बालकों की आयु १३-१४ वर्ष )

### क्रम संख्या १

### प्रथम सप्ताह[1]

### विषय—मुग़ल-कालीन सभ्यता तथा संस्कृति

तुमने मुगल साम्राज्य का विस्तृत अध्ययन कर लिया है। अब हमें यह देखना है कि इस काल की सभ्यता और संस्कृति कैसी थी। इसका पता लगाने के लिए हमें उस समय की शासन-व्यवस्था, वास्तुकला, चित्र-कला, संगीत-विद्या, साहित्य, सामाजिक जीवन, धार्मिक तथा आर्थिक स्थिति आदि का अध्ययन करना होगा।

### खण्ड १ ( यूनिट १ ) ( एक दिन के लिए )

मुग़ल-राज्य फौजी न था, पर उसकी प्रतिष्ठा और शक्ति बहुधा सेना पर ही निर्भर थी। प्रजा के हित पर बराबर ध्यान रखा जाता था। टोडरमल, मानसिंह और बीरबल आदि के बारे में तुम लोग पढ़ ही चुके हो। इससे मालूम होता है कि हिन्दू और मुसलमानों आदि का समान आदर किया जाता था। टोडरमल द्वारा की हुई पैमाइश पर खेतों और किसानों का उचित प्रबन्ध किया गया था। पर सड़कें सुरक्षित न थीं। देहात में रहने वालों की रक्षा और न्याय का समुचित प्रबन्ध न था। इन सब का अध्ययन डा० ईश्वरी प्रसाद तथा डा० ताराचन्द्र के भारतवर्ष के इतिहास में क्रमशः पृष्ठः ४१४ से ४२५, तथा पृष्ठ ३१२-३२० में पढ़ो। इस पर दो पृष्ठ का एक निबन्ध लिखकर दिखलाना। ( इसी प्रकार वास्तुकला व चित्रकला, संगीत व साहित्य, सामाजिक जीवन, धार्मिक तथा आर्थिक स्थिति आदि का एक-एक खण्ड बना कर विभिन्न दिनों के लिए दिया जा सकता है। प्रत्येक विषय पर पढ़ने के लिए पुस्तकों का नाम व पृष्ठ-संख्या दे देनी होगी। हर विषय पर एक छोटा निबन्ध लिखने के लिये दे देना चाहिये अथवा कुछ छोटे-छोटे प्रश्नों का संक्षेप में उत्तर लिखने के लिए भी दिया जा सकता है। इसी प्रकार अन्य विषयों में भी पाठ-निर्देश दिया जाता है। )

---

1. First Period.

## क्रम-संख्या २

## दूसरा सप्ताह[1]

## विषय—भारतीय स्वतन्त्रता का प्रथम युद्ध १८५७

तुमने लार्ड डलहौजी के शासन-प्रबन्ध के बारे में अच्छी प्रकार पढ़ लिया है। तुमने देखा कि डलहौजी ने जो नई शक्तियाँ पैदा कीं उनसे भारत की दशा बदल गई। रेल और तार ने सारे देश को एक सूत्र में बाँध दिया। परन्तु डलहौजी की नीति सदा दोषमुक्त न थी। वह हर स्थान पर ब्रिटिश सत्ता को स्थापित करना चाहता था। देशी राजाओं को वह अंग्रेजों के कठिन नियन्त्रण में रखना चाहता था। भारतीय स्वतन्त्रता के प्रथम युद्ध-सम्बन्धी कारणों में विद्वानों में मतभेद है। कुछ लोग डलहौजी की नीति को इसका प्रधान कारण मानते हैं। कुछ के अनुसार इसका कारण सैनिक था, और कुछ के अनुसार राजनीतिक और सामाजिक था। इसके कारणों को अच्छी तरह समझने के लिये निम्नलिखित लेखकों की पुस्तकों के संगत पृष्ठों को पढ़ो और नीचे दिये हुये प्रश्नों के उत्तर तैयार करो—

१—डा० ईश्वरी प्रसाद।

२—डा० ताराचन्द।

३—डा० विश्वेश्वर प्रसाद।

प्रश्न

१—भारतीय स्वतन्त्रता के प्रथम संग्राम के प्रधान कारणों को समझाओ।

२—इस संग्राम के प्रथम स्थल तथा मुख्य गतियों का विवरण दो।

३—इसके परिणाम की व्याख्या करो।

४—भारतवर्ष का एक मानचित्र खींचो और उसमें इस संग्राम के प्रधान स्थलों को दिखलाओ।

---

1. Second Period.

## क्रम-संख्या ३
## तीसरा सप्ताह[1]
## विश्व का इतिहास
## विषय—फ्रान्स की राजक्रान्ति

तुमने पढ़ा है कि इंगलैंड की सन् १६४२ और १६८८ की क्रान्तियाँ प्रधानतः राजनीतिक और धार्मिक थीं। अमेरिका की सन् १७७६ की क्रान्ति विशेषतः राजनीतिक थी। परन्तु फ्रान्स की १७८९ की क्रान्ति राजनीतिक, धार्मिक और आर्थिक थी। फ्रान्स की क्रान्ति की जड़ में ये बातें प्रधान थीं। ( १ ) निरंकुश फ्रान्सीसी राजा अयोग्य थे; फ्रान्स के दार्शनिक विद्वान अन्य देशों के विचारकों की तुलना में अधिक प्रभावशाली थे; और ( २ ) दूसरे देशों की जनता की अपेक्षा फ्रान्स की जनता अंग्रेजी तथा अमेरिकी क्रान्तियों से अधिक प्रभावित हुई। इसे समझने के लिये निम्नलिखित लेखकों की पुस्तकों के संगत पृष्ठों को पढ़ो और नीचे दिये हुये प्रश्नों के उत्तर तैयार करो।

१—पी० एल शर्मा।

२—एच० ए० डेवोज़।

३—एच० जी० वेल्स।

प्रश्न

१—फ्रान्स की क्रान्ति के मूल कारणों की व्याख्या करो।

२—फ्रान्स की क्रान्ति की प्रधान घटनाओं का संक्षेप में विवरण दो।

३—फ्रान्स की क्रान्ति के प्रभाव और महत्व पर प्रकाश डालो।

## क्रम-संख्या ४
## चौथा सप्ताह[2]
## विश्व का इतिहास
## विषय—रूस की क्रान्ति, १९१७

जारशाही से प्रजा अत्यन्त दुखी थी। कृषक बड़े ही सन्तप्त थे।

1. Third Period. 2. Fourth Period.

सारा देश आर्थिक व्यामोहों से विकल था। औद्योगिक क्रान्ति के फल-स्वरूप कल-कारखाने स्थापित किये गये, परन्तु उनके श्रमिक पूँजीपतियों के अमानुषिक व्यवहार से विचलित हो उठे। इन सबके अतिरिक्त राजकीय बन्धन अत्यन्त कठोर थे। सर्व साधारण धनिक वर्ग से द्वेष करता था। देश में शिक्षा का अभाव था। देश में असामाजिक दुर्वृत्तियाँ घेरे हुई थीं। नैतिकता बहुत कम देखने को मिलती थी। चारों ओर क्रान्तिकारी प्रवृत्तियाँ जोर पकड़ रही थीं। देश में एक क्रान्तिकारी दल उत्पन्न हो गया था जो चुपके-चुपके कार्यशील था। बम और पिस्तौल से राज्य-कर्मचारियों की हत्यायें होने लगी थीं। इन सब प्रवृत्तियों को बलवश दबाने की चेष्टा की जाती थी। पर यह कहाँ सम्भव था? फलतः क्रान्ति किसी से रोकी न जा सकी। इन सब बातों को समझने के लिए निम्नलिखित लेखकों की पुस्तकों के संगत पृष्ठों को पढ़ो और नीचे दिये हुये प्रश्नों के उत्तर तैयार करो।

१—पी० एल० शर्मा।
२—एच० जी० वेल्स।
३—एच० ए० डेवीज।

प्रश्न

१—रूस की क्रान्ति के कारण बतलाओ।
२—क्रान्ति के प्रारम्भ तथा विभिन्न दलों का विवरण दो।
३—रूस की क्रान्ति की देनों की व्याख्या करो।

## ४—डाल्टन पद्धति की आलोचना

कुछ लोगों का कहना है कि डाल्टन पद्धति में बालक को व्यक्तिगत स्वतन्त्रता इतनी अधिक दे दी जाती है कि वह उसका दुरुपयोग कर सकता है। बालक यह सोच कर कभी-कभी घबड़ा भी सकता है कि वह निर्देशित कार्य स्वतः नहीं कर सकता। इस आपत्ति के उत्तर में दूसरे कहते हैं कि घबड़ाने वाले लड़के तो हर जगह घबड़ायेंगे। ऐसे लड़के की सहायता के लिए शिक्षक उपस्थित रहता ही है। कक्षा-शिक्षण में शिक्षक के घनिष्ट सम्पर्क से लाभ उठाने का बालकों को उतना सुअवसर नहीं

